भवन में छा रहा है, अब जो कुछ तुम्हें करना हो सो कीजिये, दुश्मन तुम्हारा कोई नहीं" • राजा ने यह सुनकर पंडितों से कहा, कि, "अब तुम बताओ, कि किस बिध से संवत् बांधें, जो कुछ शास्त्र की रीत से मुनासिब हो तिस तरह से हमें कहो." तब पंडितों ने कहा "पहले तो तुम अजीत माल पहनो, फिर उसके बग़द, देस२ के बिराह्मन, और ज़मीनदार राजा, और२ सब कुनबे के लोग बुलाओ, सवा लाख कन्या दान, और गौदान सवा लाख बिराह्मनों को करो, और जितने बिराह्मन तुम्हारे मुल्क के हैं उनकी वृत्ति कर दो, एक बरस का खज़ानः ज़मीदारों को मुआफ़ करो, और जो भूखा कंगाल इस बरस में आवे उसकी वृत्ति का हुकम करो" • इसी तौर से राजा ने सब काम किया, और सिवा उस के जो२ दान पुन्य किया उस का बयान किस से हो! एक बरस तलक राजा अपने घर में बैठा पुरान सुनता रहा, और इस तरह से संवत् बांधा कि तमाम दुनिया के लोग धन्य२ करते थे • यह सब अह्वाल रतनमंजरी ने सुनाया, और राजा बिक्रमाजीत का जस गाया, और कहा, "राजा भोज! जो तुम इतने हो तो इस सिंहासन पर बैठो." सुन के राजा ने कहा, "सच है, जो कुछ तू ने कहा, यह बात मुझे भी पसंद आई." इतना कहकर राजा अपनी सभा में बैठा, दीवान मुतसद्दियों को बुलाया, कि तुम सब तैयारी संवत् बांधने की करो, उस दिन की वुह साअत यों टल गई. राजा ने दूसरे दिन फिर सिंहासन पर बैठने की तैयारी फ़रमाई, दीवान को बुला कर कहा, "तुम सब इस की तुर्त तैयारी करो, देर न हो" • यह बात सुन

कर, बररुच पुरोहित बोला, "राजा! अभी क्यों घबराते हो? यह एक२ पुतली तुम से बात करेगी, उन की बातें सुन कर जो कुछ करना होगा सो कीजियो." यह सुनकर राजा ने चाहा सिंहासन पर पांव बढ़ाकर रक्खे कि *

* दूसरी पुतली चित्ररेखा बोली *

. "राजा! तेरे जोग यह आसन नहीं है, और ऐसी अनीति कोई करता नहीं, जैसी तू करने पर तैयार हुआ है. इस सिंहासन पर बैठे वुह, जो विक्रम सा राजा हो," तब राजा बोला "विक्रम में क्या गुन थे सो मुझ से कह," तब वुह बोली * "एक दिन राजा विक्रम कैलाश को गया, और वहां एक जती से मुलाक़ात हुई, उसने राजा को जोग की रीत सब बताई, राजा ने अपने जी में इरादः किया, कि जोग कमावें, जोग करने को तैयार हुआ. राज तिलक भरतरी को दिया: राज पाट पर उसे बिठा, आप राज, काज, धन, दौलत छोड़ कंथा पहन, भसम लगा, सन्यासी बनकर, जंगल को निकल गया, और उत्तर खंड में आकर जोग साधने लगा: उस शहर के जंगल में एक बिराह्मन तपस्या करता था, धूंआ, पीके रहता था, और भूख, प्यास के दुख सहता था. बिराह्मन की तपस्या देख के देवता खुश हुए, बर उसे देने लगे, और उसने न लिया, तब आकाश बानी हुई, कि, "हम अमृत भेजते हैं सो तू ले" * एक आदमी, की सूरत में आकर देवता उसे फल दे यह कहगया कि,

"जो इस को तू खावेगा चिरंजीव होगा." फल लेकर वुह तुर्त चला, सुधीर अपने घर को आया, बिराह्मनी के हाथ में वुह फल दिया, और कहा, "आज देवताओं ने अमृत फल मुझे देकर कहा, जो इसे खावेगा अमर होवेगा." यह बात, सुनकर बिराह्मनी व्याकुल हो रोने लगी, फिर बोली, "यह दुख और पाप हम किस तरह काटेंगे, और हमेशः भीख क्योंकर मांगेंगे, खाल, मास, सब हाड़ में मिल जायगा, ऐसे जीने से मर जाना बिहतर है, मर जाने वाले को इतना दुख नहीं होता॰ इस फल को वुह खावेगा जो हमेशः दुख उठा-वेगा, इस से जोग यह है कि तुम यह फल ले जाकर राजा को दो, और उस से कुछ धन लो," यह सुनकर बिराह्मन अपने जी में समझा यह सच है, इस संसार में इतना जंजाल कौन सहे? इसी तरह आपुस में बातें सलाह की करके बिराह्मन वहां से राजा के पास चला, जब राजा के द्वारे पर पहुंचा, द्वारपाल से कहा राजा, को खबर दो, 'बिराह्मन आप के लिये एक फल लाया है'॰ दरबान ने राजा से जाकर अर्ज़ की, "महाराज! एक बिराह्मन फल आप की खातिर लाया है, और दरवाज़े पर हाज़िर है, जो कुछ हुकम हो.'" राजा ने उसी वक्त हुकम किया॰ 'उसे अभी लाओ,' अहलि कारों ने योंहीं हाज़िर किया॰ ब्राह्मन ने राजा को आकर असीस दी, कि "धरम लाभ हो," और वुह फल राजा के हाथ दिया, राजा ने उस को हाथ में लेकर पूछा, "इस का दृष्टांत कहो," तब बिराह्मन कहने लगा, "स्वामी! 'मैंने जो तपस्या की थी सो देवताओं ने उस का बर अमर फल दिया, मैं अमर होकर क्या करूंगा? इस फल को तुम

खाओ, और अमर हो, इस वास्ते कि तुम से लाखों जी पलते हैं'" * यह सुनकर राजा हंसा, उसे लाख रुपये दिये, और गांव वृत्ति करके विदा किया, फिर जी में विचार करने लगा, मैं तो पुरुष हूं कमज़ोर न हूंगा; यह फल रानी को दिया चाहिये, वुह मेरे प्राण का आधार है, वुह जीती रहेगी, तो मैं सुख भोग करूंगा * यह दिल में ठानकर राजा महल में दाखिल हुआ, फल रानी को दिखाया, रानी हंसकर पूछने लगी, 'महाराज! यह क्या चीज़ है, जिसे बड़े जतन से लिये हुये तुम आये हो? इस का ब्योरा कहो.' तब राजा ने कहा, "सुन सुन्दरी! तू जो इस फल को खायगी, सदा जोबनवती रहेगी, दिन२ रूप बढ़ेगा, और अमर होगी" * रानी ने यह अहवाल सुन कर फल राजा के हाथ से ले लिया, और कहा 'महाराज! मैं इसे खाऊंगी; राजा फल देकर बाहर गया, और रानी का जो एक मित्र कोतवाल था, रानी ने उसे बुलाकर वुह फल दिया, और कहा, 'यह हमें राजा ने देकर कहा है जो इसे खावेगा सो अमर होगा; तुम मेरे प्यारे हो, इसे खाओ, और अमर हो, तो मुझे बड़ी खुशी है, सुनते ही, कोतवाल ने खुश होकर, फल हाथ से ले लिया, और अपने मकान को गया * एक कसबी उसकी आशना थी उसे फल देकर कहा, 'यह अमर फल मैं तेरे वास्ते लाया हूं, तू इसे खा.' यह सुन कर उसने हाथ से ले लिया, और उसे विदा किया. फिर अपने जी में विचारा, एक तो मैं कसबी हूं, और अमर हूंगी तो कितने पाप मैं कमाऊंगी; इस से बिहतर यह है, कि यह फल राजा को जाकर दीजिये, जो राजा जियेगा तो मुझे याद करेगा.

और पुत्र होवेगा, पाप सभी कटेंगे॰ यह सोचकर राजा के दरबार में गई, वुह फल राजा के हाथ दिया, राजा फल को देखकर बेसुध ऊआ, अपने दिल में कहने लगा, कि फल तो मैं ने रानी को दिया था, जी में यह बिचारा, और हंसकर उसे पूछने लगा, यह फल तुझे किसे दिया? वुह बेसवा सब बातें जानती थी, पर राजा से फ़क़ यह कहा, कि मुझे कोतवाल ने दिया है. वुह सुनकर यह समझा कि रानी ने बुरा काम किया, उसे कुछ रुपये देकर बिदा किया, और आप भैचक रहगया, फिर समझ कर कहने लगा, मैं ने तो मन अपना रानी को दिया और उस ने अपना दिल कोतवाल को. मन का मेही कोई न मिला, ऐसे जीने को, और मेरी बुद्धि को धिक्कार है, जो मैं फिर राज करूं और फिट उस रानी के तईं, और लानत उस कोतवाल को, और उस बेसवा को और धिक्कार है काम देव को, जो यह मति संसार की करता है, कि जिस से संसार अहमक़ हो जाता है. बमूद उस के फल लिये ऊए महल में गया॰ अपने चित में कहने लगा, यह तन, मन, धन, जी, सब चंचल है और यह संसार जानहार है, इन्हों में से कोई क़ायम न रहेगा, जबही पैदा ऊआ, तबही काल ने खाया, और जब मरता है तो कुछ साथ नहीं ले जाता, और मेरा२ करके जन्म गंवाता है, सुख के सब साथी हैं, और दुख कोई नहीं बंटाता. यह संसार जो है, समुद्र है, और माया इस का जल है, लोभ मछली है, ऐसा बधिक कोई न मिला, जो इस को मार के खाय॰ यों बिचार करता ऊआ रानी के पास गया, और उस से पूछा 'तूने वुह फल क्या किया?'

तब वुह बोली 'महाराज! मैं ने खाया,' सुनकर राजा ने वही फल रानी को दिखाया, वुह देख कर मुर्द सी गई, तब राजा उस फल को लेकर बाहर आया, धोकर खाया, तिस पीछे सोच उस को हुआ, निदान बन के जाने का सामान किया. राज, पाट, धन, दौलत, और रानी की महब्बत तजकर चला. न किसी से पूछा, न किसी को साथ लिया, ऐसा निरमोही होकर निकला, कि किसी का ध्यान न किया ॥ देस२ और नगर२ में चरचा हुवा, कि राजा भरतरी, राज तजकर, जोगी हुआ, और यह बात उड़ती२ राजा इंद्र के अखाड़े में पहुंची, कि वुह तो देस छोड़ के गया, और उस के देस में बड़ा उजड़ हुआ. तब यह बात सुन कर सब देवताओं ने मिल कर यह बिचार किया, कि एक देव को रखवाली के वास्ते राजा भरतरी के देस में भेज दो, कि कोई बिद्दत रईयत पर न करे. देव को बुलाकर वहां भेज दिया, और कहा 'वहां की निगहबानी कर' ॥ वहां तो वुह रखवाली करता था, और वहां राजा बिक्रम का जोग पूरा हुआ, वुह अपने मन में मनसूबः करता था कि मैं छोटे भाई को राज दे आया हूं, चलकर देखूं कि वुह किस तरह राज करता है. यह अपने दिल में कह के चला और रात को अपने नगर के पास आन पहुंचा, देव ने उसे आते देखा, तब वुह पुकारा, तू कौन है, जो इस वक़्त शहर में आता है, या तो अपना नाम बता, नहीं तो तुझे मैं मार डालता हूं, 'तब उसने कहा मैं राजा बिक्रम हूं,' 'तू कौन है कि मुझे टोकता है?' देव बोला, मेरे तई देवताओं ने भरतरी के राज की रखवाली को भेजा है,

राजा ने पूछा, 'भरतरी क्या हुआ?' उस ने जवाब दिया, 'भरतरी को कोई यहां से छल कर लेगया.' यह बात सुनकर राजा हंसा, और उसे कहा वुह तो मेरा छोटा भाई है, फिर देव बोला, 'मैं नहीं जानता कि तुम कौन हो, और जो तुम विक्रम इस देस के राजा हो तो मुझ से लड़ो, और मुझे मार कर जाओ, बिना लड़े मैं तुम्हें इस शहर में नहीं पैठने दूंगा' * यह सुन राजा बिगड़ के बोला, 'तू मेरे तईं क्या डराता है, और जो लड़ा चाहे तो तैयार हो.' इस तरह दोनों बातें कर तैयार हो लड़ने लगे, और राजा उस देव को पछाड़ कर छाती पर चढ़ बैठा, तब वुह बोला, 'राजा! तू मुझ से बर मांग मैं तुझे जी दान दूं * यह बात उस की सुन कर राजा हंसकर बोला, मैं ने तुझे पछाड़ा है, और चाहूं तो मार-डालूं, तू मुझे जी दान क्या देगा? तब वुह बोला 'राजा! तू मुझे छोड़दे, मैं तेरे आगे इस का सब ब्योरा कहता हूं * तेरे राज की धूम सब देस में है, और सब राजा तुझ से डरते हैं, पर मैं जो बात कहूं सो तू कान देके सुन; तेरे शहर में एक तेली है, और एक कुम्हार. सो तेरे मारने की फ़िक्र में हैं, पर तुम तीनों में से जो दो को मारेगा वही अचल राज करेगा. तेली तो पाताल का राज करता है, और वुह कुम्हार जोगी बना हुआ जंगल में तपस्या करता है, और अपने दिल में कहता है, कि राजा को मार के तेली को तेल के जलते कड़ाह में डालूं, और देवी को बल देकर मैं निचंत राज करूं, और तेली कहता है, राजा, और जोगी को मार के त्रिलोकी का राज मैं करूं, और तू इस बात को न जानता था. मैं ने इस

वास्ते तुझे ख़बरदार किया, तू उस से बचा रहना, और आगे जो मैं कहता हूं सो तू सुन • जोगी ने उस तेली को मार कर अपने बस में किया है, सो तेली एक सिरस के दरख़्त पर रहता है, अब वुह जोगी तुझ को नौता देने आवेगा, छल कर के तुझे ले जायगा, तू नौता लेकर वहां जाइयो, जब वुह कहे, कि तू दंडवत कर, तब तू कहियो, मैं दंडवत करना नहीं जानता: मेरे तईं एक जहान दंडवत करता है, जो तुम गुरू हो, और मैं चेला, तो मुझे दंडवत करना बताओ, उसी तरह मैं दंडवत करूं, जब वुह सिर निहुड़ावे, तब तू खांडा मारना, कि उस का सिर जुदा होजावे, और वहां कड़ाह जो देवी के आगे तेल का खौलता होगा उसमें उसको और दरख़्त से तेली को उतार के दोनों को उसी कड़ाह में डाल देना. यह मेरी बात गांठ बांध, इसे हरगिज़ कभी न भूलना.' यह बात कह कर वुह देव चला गया, और राजा अपने महल में आया, और हुए, सारे नगर में ख़बर हुई, कि राजा बिक्रमाजीत आये; दीवान, मुतसद्दी, और सब अहलिकार नज़रें लाये, तमाम शहर में आनंद होगया, घर२ मंगलाचार होने लगे, यहां तो ख़ुशी के नक़्क़ारे बज रहे थे, इतने में एक जोगी आया, और राजा को आदेस सुनाया, एक फल उसके हाथ दिया, उन ने हंसकर वुह फल हाथ में लिया, जोगी ने कहा 'राजा! हमारे यहां यज्ञ होता है, एक दिन का तुम्हारा नौता है.' तब राजा ने कहा 'हम आवेंगे,' तुम अपने मन में चिंता मत करो, सांझ हुए पहुंचेंगे • जोगी यह सुनते ही ठिकाना बता अपनी मंढ़ी को गया, जब शाम हुई, राजा

भी खांडा फरी ले तैयार हुआ, और किसी से न कहा, अकेला चलागया, तुर्त जोगी के पास पहुंचा, और आदेस कहा, जोगी बोला, कि 'देवी के आगे जाकर दंडवत कर, जो देवी तुझ से खुश हो.' राजा बोला 'स्वामी! मैं दंडवत नहीं जानता, कि किस तरह करते हैं जो मुझे बताओ तो करूं.' जोगी बताने लगा, और ज्योंहीं सिर झुकाया, राजा ने देव की नसीहत याद करके, एक खांडा ऐसा मारा, कि सिर धड़ से जुदा होगया, और उसे मारते खतरः न किया, और उस दरख़्त से तेली को भी उतार दोनों को जलते कड़ाह में डाल दिया॰ तब देवी बोली, 'धन्य है विक्रम तेरे साहस को!' मैं तुझ पर प्रसन्न हुई, तू मुझ से बर मांग. और धन्य है! तेरे, माता, पिता को, कि जिनके घर में तूने औतार लिया. देवी जब यह कह चुकी, तब वे बीर आकर हाज़िर हुए. राजा से कहने लगे, 'कि हम आगिया, और कोयला, दो बीर तुम्हारी सेवा को आये हैं, जो तुम्हारी कामना हो सो हम से कहो, हम तुर्त पूरी करदें, सब जगह के जाने की हम सामर्थ रखते हैं, जल, थल, मही, आकाश में पवन के रूप होकर जहां कहो हम चले जायें, जैसे, हनूमान तुर्त लंका पहुंचा, वैसे ही हम भी जा सकते हैं'॰ यह सुन खुश हो राजा ने कहा मुझे तो कुछ काम नहीं है, अगर मेरे तईं बचन दो, तो मैं देवी से तुम्हें मांग लूं, लेकिन ऐ बीरो! जो तुम से बचन देकर निर्बाह किया जाय, तो बचन दो. उन बैतालों ने कहा, कि अच्छा तब राजा ने उन को बचन बंद कर मांग लिया, और कहा जिस जगह मैं याद करूं तुम उस जगह मेरे पास पहुंचाना,

तब बीर बोले कि 'राजा! तू जिस जगह हमें याद करेगा, वहां हम पवन रूप होकर पहुंचेंगे.' यह बात उन से कहके राजा घर को गया." ये बातें चित्ररेखा पुतली ने राजा से कहीं, "कि राजा! विक्रम के ये काम थे, इतने जोग तो तू नहीं है॰ फिर वे बीर राजा के तावे हुए, और आगे बहुत से काम किये, जहां विक्रम को गाढ़ पड़ी वे दोनों आकर हाज़िर हुए: जो कोई ऐसा काम करे तो सिद्ध हो, राजा तू अपने ज़ोर पर ग़ुरूर मत कर, तुझ जैसे पृथिवी में कड़ोड़ों हो गये हैं."

इतनी बात जब पुतली ने कही, राजा की कुछ भी साअत टल गई, तब दूसरे दिन, सुबह को राजा ने फिर पाट बैठने की तैयारी की, और ज्योंहीं चाहा कि सिंहासन पर पांव धरे कि॰

## ॰ रतिवामा तीसरी पुतली बोली ॰

"तुम्हारा यह काम नहीं जो इस पर बैठो, पहले मुझ से एक कथा नई सुन लो. एक दिन राजा बीरविक्रमाजीत दरया किनारे एक महल में खुलवत करके बैठे थे, राग हो रहा था, और हर एक रंग की चुहल मच रही थी, कि दिल फ़रेफ़्तः हो जावे, और एक से एक सहेली ख़ूब सूरत पास बैठी थी, राजा का दिल वहां बे इख़्तियार लग रहा था, कि एक पंथी त्रिया संग लिये हुए, और उस त्रिया की गोद में एक बालक. घर से ख़फ़ा हो कर निकले थे, दरया के किनारे, पास उसी महल के आकर ग़ुस्से के मारे कूद पड़े.

मर्द के एक हाथ में हाथ रंडी का, और एक हाथ में लड़के का हाथ, यों तीनों डूबने लगे. तब पुकारे "ऐसा धरमात्मा कौन है जो इन तीनों आदिमों की जानें बचावे?" उन में से वुह मर्द हाय कर के पुकारा, जो कोई गुस्सः मार न सके तो इसी तरह से अजल मर जाता है, और गिर के बहुत पछताता है. उस की आवाज़ राजा ने सुनते ही लोगों से पूछा "यह कौन दुखी पुकारता है?" तब हरकारों ने ख़बर दी कि महाराज! "एक मर्द, और रंडी लड़के समेत डूबते हैं, उन में से वुह मर्द चिल्ला रहा है. कोई ऐसा पर उपकारी हो कि इन डूबतों को निकाले" ॰ यह हरकारा कहता ही थो, कि वुह फिर पुकारा, "हम तीन जी डूबते हैं कोई हमें भगवान का बंदः पार लगावे." यह सुनकर राजा वहां से धाया और आकर उस दरया में कूद पड़ा, जाकर एक हाथ में रंडी, और दूसरे हाथ में लड़के को पकड़ लिया. वुह मर्द भी राजा से लिपट गया तब राजा घबराया और आप भी डूबने लगा, अपने ईश्वर को याद किया और कहा कि "हे नाथ! मैं धर्म के वास्ते आया था और इस में मेरा जीही जाता है, धर्म करते अधर्म होवे" ॰ राजा यह कह कर बहुत ज़ोर करने लगा पर ज़ोर उस का कुछ काम न आता था, तब उसने आगिया, और कोयला, दोनों बीरों को याद किया, याद करते ही वे बीर आकर हाज़िर हुए, और चारों को उठा किनारे पर रख दिया. तब वुह विदेशी राजा के पाओं पर गिर पड़ा, "कि महाराज! तुम ने हम तीनों को जी दान दिया, तुम्हीं हमारे भगवान हो क्योंकि, जी दान तुम से पाया" ॰ राजा

हाथ पकड़ कर उन तीनों को रंग महल में ले आया, और बिठाकर कहा तुम्हें जो चाहिये सो हम से मांगलो, तब वुह बोला "महाराज! हमें हुकम कीजिये तो हम घर को जायें, और जब तलक जियेंगे आप को असीस दिया करेंगे, ऐसा कुछ तुम ने हमें दिया है," तब राजा ने अपनी तरफ़ से लाख रुपये देकर उन को घर भिजवा दिया • इतनी बात कर पुतली फिर बोली, "राजा! इतने लायक़ तुम हो तो इस सिंहासन पर बैठो और यों बैठोगे तो तमाम लोग हंसेंगे." वुह भी महूरत राजा की टल गई, दूसरे दिन फिर राजा दिल में सोच करता हुआ सिंहासन पर बैठने को आया तब •

• चंद्रकला चौथी पुतली बोली •

"सुनो राजा! तुम मन मलीन क्यों हो? बैठो हमारे पास, और सुनो जो मैं कथा कहूं. एक रोज़ एक पंडित कहीं से राजा बिक्रमाजीत के पास आया और उस ने आकर बयान किया, जो कोई एक महल बनाने की बिना मुवाफ़िक़ मेरे कहने के धरे, चैन उठावे और बड़ा नाम पावे, तब राजा ने कहा अच्छा ज़ाहिर कर • बिरहमन कहने लगा, "तुला लगन जब आवे, जो उस में मंदिर उठावे जब तलक वुह लगन रहे, तब तलक काम उसमें जारी रक्खे, और जब तुला लगन हो चुके, तब उसका काम मौक़ूफ़ करे, इसी तरह तुला लगन ही में वुह सारा मकान तैयारी पर लावे. उसका अटूट

भंडार हो, और लछमी उसके यहां से कभी न जाय" * यह सुन कर राजा मन में खुश ऊआ, दीवान को बुलाया, और मंदिर उठाने की इजाज़त दी, कि "तुम अच्छी जगह ढूंढ कर महल बनाओ." इतने में तुला लगन भी आन पऊंची. उस मंदिर की नीव दी, देस२ में यह बधाई ऊई, कि राजा तुला लगन में महल बनवाता है, जितने कारीगर उस में काम करते थे वे उठ कर तुला लगन मनाते थे, जब लगन आती थी खुश हो२ बनाते थे, कहीं उस में काम सोने का, और कहीं रूपे का, और कहीं लोहे और काठ का. नई२ तरह से बनता था * गुलांचि दरया के किनारे पर वुह हवेली बनाई, चार दरवाज़े, और सात खंड उस में रक्खे, जगह२ जवाहिर अन मोल उस में जड़े और दरवाज़े पर दो शीशम के बड़े नगीने लगाये, जो किसी की नज़र न लगे. वुह जड़ाउ महल कितने बरसों में ऐसा तैयार ऊआ कि दुनिया के परदे पर किसी ने दूसरा न आंखों देखा न कानों सुना * तब दीवान ने आकर राजा को खबर दी महाराज! वुह मंदिर अब तैयार ऊआ, आप चलकर उसे देखिये और जो कोई उस महल को देखता था मोहित हो रहता था * राजा वहां से मकान देखने को गया. एक बिराह्मन भी साथ गया महल को जब राजा ने मुलाहज़: किया तब बिराह्मन देखकर और हंस कर कहने लगा "ऐ राजा! ऐसा घर जो मैं पाऊं, तो बैठ यहां पातुर नचाऊं" * यह बात सुन कर राजा ने कुछ मन में सोच न किया, गंगा जल और तुलसी दल लेकर घर उस बिराह्मन को संकल्प कर दिया. वुह घर पाकर बिराह्मन को ऐसा ऊआ

आनंद जैसे चकोर रात को पावे है चंद. तुर्त वुह अपने कुनबे को ले आया और वहां आकर रहा. रात को खुशी से पलंग पर सोता था कि पहर रात गये लछमी आई, और कहने लगी कि "बेटा! हुकम दे तो मैं गिरूं, और घर बाहर संपूरण भरूं." खौफ़ से उस ने कुछ जवाब न दिया, तब वुह दो पहर रात को फिर आई और कहा कि "ऐ बिराह्मन अभागी! मुझे आज्ञा दे" ॰ उसे चिंता कर के रात गंवाई और सुबह हुए राजा के पास आया, मन मलीन, और रात के अहवाल से डरा हुआ, रंग ज़र्द चिहरे का, और डर से कुम्हलाया हुआ. राजा इस शकल से देख उसे हंसने लगा, फिर कहा कि "कल की सी खुशी हम ने आज न देखी ऐ बिराह्मन! यह अचंभे की बात है:" तब बिराह्मन बोला, "सुन स्वामी! मेरा दुख, तुम दाता हो, प्रजा के सुख देने वाले, और तुम साके बंध नरेस हो, जैसे राजा कर्न, और राजा इंद्र अपने वक़्त में दानी थे, ऐसे इस समैं में तुम हो. आपने जो मंदिर मेरे तईं दिया है, उसकी हक़ीक़त मैं कहता हूं मअलूम नहीं कि उस में भूत है, या पिशाच; मेरे तईं उसने सारी रात सोने नहीं दिया, आप के प्रताप से या लड़कों के भाग से जीता बच के मैं यहां आया हूं, इससे भीख मांग खाना मुझे बिहतर है, पर उस महल में न रहूंगा." यह बात सुन राजा ने प्रधान को बुलाया, और उसे कहा "जो उस मकान में लागत है सो हिसाब कर के इस बिराह्मन को दो." राजा की आज्ञा पाय, दीवान ने हिसाब कर तोड़े रुपयों के लदवा कर बिराह्मन के साथ कर दिये, और वुह अपने घर को गया॰ उस

दिन साम्रत देख उस हवेली में राजा जा रहा और बैठकर कुछ विचार करने लगा. इस में हाथ बांध कर लछमी आन खड़ी रही बोली "धन्य राजा विक्रम! तेरे धरम को" * इतना कह लछमी उस वक़्त तो चली गई, राजा ने वहां आराम किया, जब पहर रात रही, तब लछमी फिर आई और कहने लगी. "राजा! मैं कहां गिरूं?" राजा ने कहा "जो तू पड़ा चाहती है तो पलंग छोड़ के जहां तेरी इच्छा होवे तहां गिर." इतने में खूब तरह से सोने का मेंह तमाम नगर में बरसा, सुबह ऊई, राजा उठा देख कर यह कहने लगा, "हमारी रऐयत पर बऊत सख़्ती थी लेकिन अब कोइ दिन निचिंत हो आराम से रहेगी" * इतने में दीवान आया, और ख़बर दी, "महाराज! तमाम नगर में कंचन बरसा है, अब जो ऊकम दो सो हम करें," तब राजा ने कहा, "शहर में ढोल बजवा दो; जिस की हद में जो दौलत है सो ले, और कोई किसी को मनअ न करे." यह राजा का ऊकम पाकर सब रऐयत ने दौलत अपने घर में भरी * ये बातें कहकर पुतली राजा भोज से कहने लगी सुन राजा! विक्रम के गुन, वुह ऐसा राजा था, और प्रजा का हितकारी, तू किस तरह उसके सिंहासन पर बैठता है, तेरी क्या आन है? यह सुनकर बात पुतली की, राजा अज्ञान ऊआ, और बररुच पुरोहित भी शरमिंदः * वुह साम्रत भी गुज़र गई दूसरे दिन राजा फिर सिंहासन पर बैठने चला, और चाहे पांव अपना धरे कि *

* लीलावती पांचवीं पुतली बोली *

सुन राजा! विक्रम के गुन. एक दिन दो शख़्स आपुस में झगड़ने लगे, एक ने कहा कर्म बड़ा, और एक ने कहा बल बड़ा. क़िस्मत का तरफ़दार बोला नसीब बड़े हैं कि सहना को असला कर देते हैं, और ज़ोर का जानिबदार कहने लगा, ज़ोर बड़ा है, ज़ोरावर होवे तो तमाम जहान को ज़ेर कर दे * इस तरह दोनों झगड़ते राजा इंद्र के पास गये, हाथ जोड़कर कहने लगे, "स्वामी! हमारा न्याव करो जो दोनों में सच हो उसे फ़र्माइये, और झगड़ा नि-बेड़िये." तब राजा इंद्र बोला, "यह हम से न होगा इस इनसाफ़ को वुह करेगा जिसने जोग किया होगा, इसी बिहतर यह है कि तुम मर्त लोक में राजा विक्रमाजीत के पास जाओ, इस न्याव को वुह चुकावेगा" * उन्हों ने राजा इंद्र की आज्ञा पाय, राजा विक्रमा-जीत के पास आय यह ज़ाहिर किया, कि, "हम तीनों भवन में फिर आये, और किसी ने हमारा न्याव नहीं चुकाया; इस का धर्म अधर्म विचार हमारा न्याव करो" * यह बात सुन राजा ने कहा, "आज तुम अपने२ घर को जाओ, छः महीने के बअ़्द हमारे पास आना, तब हम जवाब इस का देंगे." यह सुन कर वे दोनों अपने घर गये, राजा मन में अपने चिंताकर चरना पहन, काछा चढ़ा, खांडा फरी ले, बिदेस निकला, और अपने दिल में यह क़स्द किया, कि जबतलक इसका भेद न पावेंगे तबतक देस में फिर न आवेंगे * अब फिरते२ समुद्र किनारे पहुंचा, वहां एक नगर उसे बहुत बड़ा, निपट

सुहावना, खूब आबाद पाया, और उसमें तरह२ की हवेलियां जिन को करोड़ों रुपये लगे थे और उन में सिवाय जवाहिर के कुछ नज़र न आता था, देख कर राजा कहने लगा कि जिस का यह नगर है वुह राजा कैसा होगा! • शहर में फिरते२ शाम हो गई, और शहर आखिर न हुआ; इतने में क्या देखता है, कि एक दूकान में महाजन सिर निहुड़ाये हुए बैठा है. राजा उस के साम्हने आ खड़ा हुआ, तब सेठ ने राजा से कहा, "तू किस देश से आया है, और तेरा मन मलीन क्यों है, किसे ढूंढता है, और क्या तेरा काम है, अपना अर्थ मुझ से कह; तू किसका बेटा है, और क्या तेरा नाम है?" • तब वुह बोला, "सेठ जी! मेरा नाम विक्रम है, मैं आज तुम्हारे पास आया हूं, मेरे दिल में मकसूद यह था, कि मैं राजा से मुलाक़ात करूं, सो आज मुलाक़ात न हुई, कल मैं राजा से मिलूंगा, और उन की सेवा करूंगा, जो वे मुझे नौकर रक्खेंगे, और मेरा महीना कर देंगे तो मैं रहूंगा." यह बात सुन कर वुह महाजन बोला, "तुम क्या रोज़ लोगे," तब राजा कहने लगा, "जो कोई लाख रुपये रोज़ हमें दे तो हम रहें." तब वुह साहूकार बोला, "भाई! तुम क्या काम करते हो, जो तुम्हें लाख रुपये रोज़ कोई देवे, वुह काम मुझे बताओ." तब उसने कहा, "जिस राजा के पास मैं रहता हूं, उस की गाढ़ी मुशकिल में काम आता हूं." सेठ हंस कर बोला, "लाख रुपये रोज़ हम से लो, और बस्ती में हमारे सहाय हो" • सुबह हुए नौकर रक्खा, और दूसरे दिन लाख रुपये गिनदिये. इसने उन में से आधे रुपये अपने भगवान के नाम संकल्प कर बिराह्मनों

को दिये, आधे के आधे कंगालों को, और जो बाकी रहे, उन का खाना पकवाकर भूखों को खिला दिया. रात हुए पर फिर जो एक फ़कीर ने सुवाल किया, उसे भी खड़ग बंधक रखवाकर भोजन करवा दिया, आप चने चबाकर गुज़रान की. कितने दिन उस साहूकार के पास रहकर, रुपये हर रोज़ योंहीं खर्च करता रहा * ग़रज़ क़िसमत ने तो यारी की, तब ज़ोर बोला अब मेरी बारी है, कि यकबयक सेठ के दिल को कुछ उचाटी हुई. एक जहाज़ तैयार कर किसी देस के जाने का उसने इरादः किया, और विक्रम से कहा, "मैं किसी देस जाता हूं," बोला, "स्वामी! मैं ने यह बचन दिया था, कि गाढ़ी भीड़ में तुम्हारे काम आऊंगा, अब मैं तुम्हारे साथ हूं, कि तुम ने मेरा प्रतिपाल किया है." तब उसे भी सेठ ने जहाज़ पर चढ़ा लिया, और रवानः हुआ, कितने दिनों के बग्रद जहाज़ मांझधार में तूफ़ान से तबाह होने लगा तब वहां लंगर डालकर उसी जगह चंद रोज़ रहा * उस्से आगे जो टापू था, उस में सिंहावती नाम राज कन्या रहती थी. हज़ार कन्या उसके साथ थीं, इस में जब वुह तूफ़ान थंभ गया तब सेठ ने कहा "लंगर उठाओ, और चलो." लंगर कहीं अटक रहा था, किसी से उठ न सकता था. ज़ोर कर रहे थे, निदान निरास होकर सब अपने ख़ुदा को याद करने लगे, और कहने, "इस मांझधार से सिवाय तेरे पार लगाने वाला कोई नहीं, जहां२ जिस२ के तईं मुशकिल पड़ी है तहां तूही सहाय हुआ है, और दीन दयाल तेरा नाम है, हम पर भी दया कर" * इतने में बनियां घबरा विक्रम से यह कहने

लगा, "अब अथाह में पड़े ऊए हैं, किनारा हमें नज़र नहीं आता, और एक बात तेरी ही इस वक़ याद आई है, जब तू हमारे पास नौकर रहा था, तब तूने इक़रार किया था, मुश्किल काम मैं आसान करूंगा, इस जगह खुदा नजात दे, या तू, इस्से और क्या कठिन होगा, कि काल के मुंह में पड़े हैं" * यह सुन कर विक्रम उठा, और फरी, खांडा हाथ में ले रस्सा पकड़ जहाज़ के नीचे उतर गया; जाकर बऊतसी हिकमत की पर कोई हिकमत न चली, तब सेठ से कहा कि, "पालें इस की चढ़ा दो," लोगों ने पालें चढ़ाईं, और उसने कूदकर लंगर काट दिया, पानी की तेज़ी से, और हवा की तुंदी से, जहाज़ चल निकला और कोई रस्सा उस के हाथ न लगा: उसी जगह रह गया, जो कुछ विधाता ने कर्म में लिखा है उसे कोई मिटा नहीं सकता. अलक़िस्सः वुह राजा वहां से बहता ऊआ चला, और जाते२ उसे एक नगर नज़र पड़ा, यह वहां आलगा; उस नगर का दरवाज़ः था उस पर ज्योंहीं निगाह की, देखा चौखट पर लिखा ऊआ है, "सिंहावती को राजा विक्रम से शादी होगी" * यह देख राजा को अचरज ऊआ, कि किस पंडित ने लिखा है? जब उस दरवाज़े के अंदर गया, तो वहां जाकर एक महल देखा, और वहां रंडियां हैं, मर्द कोई नहीं और पलंग पर सिंहावती सोती है, चौकी की सहेलियां बैठी हैं, यह भी जाकर पलंग पर बैठ गया, और तुर्त उस को जगा दिया * वुह उठ बैठी, तब राजा ने हाथ पकड़ लिया, और दोनों सिंहासन पर जा बैठे, सब सखियां हाज़िर ऊईं, और इस भेद से वाक़िफ़ थीं, कि राजा

विक्रमाजीत यहां आवेगा, और उस से इस की शादी होवेगी. राजा को जो देखा तो फूलों की माला ले आई और गंधर्व ब्याह किया. राजा जैसा दुख पाकर पहुंचा था वैसा वहां उसने सुख भोग, किया * अलग़रज़ वे दोनों आपुस में रहने लगे और भोग-बाली के ऐश करने, हर एक तरह का लुत्फ़ उठाने लगे, सखियां भी खिदमत में हाज़िर थीं, और मानन्द चकोर के चांद सा राजा का मुंह देखती थीं * चन्द मुद्दत राजा को इसी तरह गुज़री. अपने राज की कुछ सुध न रही. ये बातें कह, लीलावती पुतली ने फिर कहा कि," सुन राजा भोज! जैसा राजा ने बल किया तैसा ही बिधाता ने उसे सुख दिया, किस्मत ने वुह तमाशा दिखाया, "फिर कहने लगी," उन सखियों में एक सखी से राजा को बहुत प्रीत हुई और वुह राजा की दया बिचार भेद वहां का कहने लगी * "ऐ राजा! तुम यहां आन फंसे हो, जीते यहां से कभी न निकलोगे, तुम्हारा नाम सुनकर और तुम्हारे राज काज का ध्यान करके मुझ को रहम आता है, क्योंकि तुम ऐसे धर्मात्मा, दयावंत दाता, परोपकारी हो, यहां रहना तुम्हारा भला नहीं, लाखों आदमी तुम बिन दुख पाते होंगे" * उस की बात सुनकर राजा को ज्ञान हुआ, राज का ध्यान आया, तब उसे पूछा, "यहां से जाने का भेद मुझे बताओ?" बोली, "एक घोड़ी इस राजकन्या की घुड़साल में है, सो उड़ के अस्त तलक जा सकती है," यह बात सुनकर दूसरे दिन राजा रानी को साथ लेकर टहलता हुआ, अस्तबल में जा निकला घोड़ों को देखकर तारीफ़ करने लगा. रानी बोली, "जो

तुम्हें शौक़ हो तो इन घोड़ों में से किसी घोड़े पर चढ़ा करो” ॰ भेद तो इसे वहां का मग़्लूम ही था, दूसरे दिन घोड़ा उसने वहां से मंगाया, और उस पर सवार हो वहीं फेरने लगा, रानी भी ख़ुश होती थी, और राजा भी ख़ुश होता था. इसी तरह कई दिन कितने घोड़ों पर सवार होता रहा, एक दिन उस घोड़ी को मंगाया और रानी के हुकम से उस घोड़ी पर भी सवार हुआ, रानी तो ग़फ़लत में रही, कि इस ने कोड़ा किया, घोड़ी मानिंद हवा के राजा को ले उड़ी, रानी और सखियां कपता पछता रह गईं ॰ राजा अंबावती नगरी में आन पहुंचा, वहां नदी किनारे एक सिद्ध बैठा देखा, राजा उतर दंडवत कर, उस पास जा बैठा, सिद्ध का जब ध्यान खुला तब उसने इसे देखा देखकर ख़ुश हुआ, एक फूल की माला इसे दी, और कहा, “विजय माल मैं ने तुझे दी, इस का गुन यह है, कि जहां जायगा वहां फ़तह पावेगा, और तू सब को देखेगा, तुझे कोई न देखेगा” ॰ फिर एक छड़ी राजा को दी, और उसका ब्योरा भी समझा कर कहा कि, “इस लकड़ी का यह ख़ुवास है, पहिले पहर रात को सोने का जड़ाऊ गहना जो इससे मांगोगे तो यह देगी; और दूसरे पहर रात को एक ख़ूब सूरत नारी ऐसी देगी कि जिसे देख राजा तुम आशिक़ हो जाओगे; और तीसरे पहर रात को जब इसे हाथ में लोगे, तो तुम सब को देखोगे और तुम्हें कोई न देखेगा; चौथे पहर रात को मानिंद काल के यह हो जायगी, इस के डर से कोई दुश्मन तुम्हारे पास न आ सकेगा” ॰ यह बात कह जोगी ने राजा को रुख़सत किया. राजा जब उज्जैन नगरी के

पास पहुंचा, तब उधर से एक बिराह्मन, और एक भाट को आते देखा, और जब नज़दीक पहुंचे तो उन्हों ने असीस देकर कहा * "महाराज! आप के द्वारे पर हम ने बहुत दिनों सेवा की, पर हमारा भाग ही ऐसा था कि कुछ उसका फल न मिला" * तब राजा ने सुनते ही, बिराह्मन को छड़ी दी, और भाट को माला, और उस का भेद सब कह दिया. आसीस देकर वे दोनों कहने लगे, "महाराज! इस समैं में तुम राजा करन हो, तुम्हारे बराबर दानी आज पृथिवी में दूसरा और नहीं," यह कहा और बिदा होकर गये * राजा भी अपने स्थान में गया, दीवान, प्रधान सब आन हाज़िर हुए, शहर की तमाम रऐयत खुश हुई, और वे दोनों झगड़ालू भी यह ख़बर सुन तुर्त आकर राजा के साम्हने खड़े रहे, और कहा, "महाराज! आपने जो छः महीने का करार किया था, सो बीत गया, अब हमारा न्याव कर दीजिये," यह सुन कर राजा बोला कि, "बिना बल करम कुछ काम नहीं आता, और बिना करम बल काम नहीं आता इस्से ये दोनों बराबर हैं." इस को सुन, संतोष कर, बाद छोड़, दोनों अपने२ घर को गये, "ऐ राजा भोज! यह अहवाल मैं ने तुझ से इस लिये कहा है कि तू समझ कर यह ख़याल अपने जी से उठा, इस वास्ते कि जो यह लियाक़त रक्खे सिंहासन पर बैठे." वुह भी जोग राजा का बीत गया; फिर उस के दूसरे दिन भोर होते ही सिंहासन पर बैठने को तैयार हुआ कि इतने में *

## * कामकंदला छठी पुतली *

हंसी और कहने लगी कि, "जिस आसन के ऊपर राजा विक्रम ने पांव धरा हो, तू उस के बैठने के लायक़ कब है, ऐ पापी! तू अपने होश को गुम न कर, क्योंकि तुझे देख मेरा मन मलीन होता है, और इस सिंहासन पर वही बैठे जो विक्रम सा राजा हो," तब राजा बोला, "तू कह विक्रम ने क्या२ करम किये हैं?" वुह बोली, "तू सुचित होकर बैठ, मैं नृपति की कथा कहती हूं. एक दिन नृपति अपनी सभा में बैठा था, एक बिराह्मन ने आन कर एक अचरज की बात कही, कि उत्तर दिशा में एक बड़ा बन है, और उस बन में एक परबत, और उसके आगे एक तालाब, और उस में एक खंभ फटिक का, जब सूरज निकलता है, तब उस सरोवर में से वुह खंभ भी निकलता है, और ज्यों२ सूरज चढ़ता है त्यों२ खंभ भी बढ़ता है, जब ठीक दो पहर होता है, तब वुह खंभ सूरज के रथ के बराबर जा पहुंचता है, तब उस जगह रथ खड़ा रहता है, और वहां जब सूरज कुछ भोजन कर लेता है, तब रथ चल निकलता है, और खंभ भी घटता जाता है, निदान शाम के वक़् पानी में लोप होजाता है, इस को देवता या देव कोई नहीं जानता, यह बात बिराह्मन से सुन कर राजा ने अपने मन में रक्खी, ज़ाहिर न की, उस के तईं कुछ रुपये दे बिदा किया, और ताल बेताल को याद किया, वे दोनों बीर आकर हाज़िर हुए, उन्हों ने कहा हमें जो इस वक़् आप ने याद किया है, सो आज्ञा कीजिये, कहिये स्वर्ग को लेजावें, कहिये

पाताल को, कहिये समुद्र पार, इन तीनों लोक में जहां आप की मरज़ी हो तहां ले चलें. तब हंसकर राजा ने कहा, एक कौतुक देख ने हम आया चाहते हैं, सो वुह उत्तरा खंड में है, वहां तुम ले चलो • यह बात सुनकर बीर कांधे पर चढ़ा राजा को ले उड़े, और उस जगह तुर्त जा पहुंचाया: राजा ने वुह तालाब देखा कि चारों घाट उसके पुख़्तः हैं, हंस, बगले, उस में फिरते हैं और मुर्ग़ाबियां, चकोरें, पनडुबियां, कलोलें करती हैं, कंवल के फूलों पर भौंरे गूंज रहे हैं, मोर बोल रहे हैं, कोयल कूक रही हैं, और तरह बतरह के पंछी ऊलाब में हैं, फूलों की सुगंधों के साथ पौन चली आती है, और मेवः दार दरख़्त की डालियां लचके खाती हैं • राजा यह समां देखकर बहुत ख़ुश हुआ, रात भर वहीं रहा जब सुबह हुई सूरज निकला, जो कुछ कि बिराह्मन ने कहा था वुह सब वहां देखकर बीरों से कहा, एक बात मेरे जी में आती है, कि मेरे तईं ले जाकर इस खंभ पर बिठला दो, और भगवान का ध्यान कर अपने स्थान को जाओ, तब बीरों ने खंभ पर ले जाकर बिठला दिया, और वे अपने मकान कोगये, जों२ वुह सतून बढ़ने लगा तों२ राजा अपने दिल में ख़ौफ़ करने लगा, जितना सूरज के नज़दीक पहुंचता था, उतना ही गर्मी से जला जाता था, निदान सूरज के निकट पहुंच जल कर अंगारा होगया • जब खंभ बराबर रथ के पहुंचा, और रथ बान ने एक मुर्दा जला हुआ देखा, अपने रथ के घोड़ों की बाग खेंची, घोड़े अटके, सूरज ने झुक कर देखा, कि खंभ पर जला हुआ एक आदमी लमरहा है, सूरज चाहि२ कर

बोला, यह साहस आदमी का नहीं, यह कोई जोगी है, या कोई देवता, या गंधर्व, इस मुर्दे के होते मैं इस जगह किस तरह भोजन करूंगा • यह कहकर सूरज ने अमृत ले इस पर छिड़क दिया, राजा राम२ कह पुकार उठा, और देखकर सूरज को दंडवत कर हाथ बांध कहने लगा; धन्य भाग हैं मेरे! और मेरे कुल के जो आप के दर्शन पाये, और मैं ने इस जनम यज्ञ दान किये थे, उसी के सबब तुम्हारे चरन देखे, ज़िंदगी का जो फल था सो मुझे मिला • इच्छा संसार में सब को है, लेकिन जिस पर तुम्हारी मिहरबानी हो उसी को दर्शन मिलते हैं, यह सुनकर सूरज बोला तू कौन है, और तेरा नाम क्या है? तुझे देख कर मेरे जी में तरस आता है, अपना नाम तू जल्दी कह. तब राजा बोला स्वामी! नगर अंबावती में गंधर्व सेन जो राजा था, उसका बेटा मैं विक्रम हूं, आप की कथा मैं ने एक बिराह्मन से सुनी थी, मुझे आप के दर्शन की इच्छा हुई, और आप की तवज्जुह से आप के चरन देखे अब मेरे तईं आज्ञा दीजिये तो मैं बिदा हूं • यह सुन सूरज ने हंसकर अपना कुंडल उतार कर राजा को दिया और कहा अब तू निडर राज कर. फिर सूरज का रथ आगे बढ़ा और खंभ भी घटने लगा, जब राजा अकेला रह गया, तब बीरों को बुलाया, बीर आकर हाज़िर हुए, उन के कांधों पर सवार होकर अपने मकान को आया, जब शहर में दाखिल होने लगा साम्हने से एक गुसाईं आया, उस ने राजा से अपने जोग की मति से कहा महाराज! • जो तुम कुंडल लाये हो, वुह मुझे दान दीजिये, और जस, धरम, बड़ाई, लीजिये,

राजा बोला ऐ जोगी मति हीन! ऐसा जोग तूने कब कमाया, जो तू कुंडल मांगता है, वुह सन्यासी कहने लगा, महाराज! मैं ने जोग तो कुछ नहीं साधा पर सुना था कि राजा बड़ा दानी है इस से मैं ने आप को मांगा, राजा ने हंस कर कुंडल उतार उस के हाथ दिया, आप खुश होता हुआ, अपने घर में आया." काम कंदला ये बातें सुना कर कहने लगी, "राजा! तुम में भी इतनी क़ुदरत हो तो इस सिंहासन पर बैठ" • यह बात सुन राजा मन मलीन हो फिर गया. उस के दूसरे दिन राजा दिल में गुस्सः खाता हुआ फिर सिंहासन पर बैठने चला, और पुरोहित से कहा, "इस बेर मैं पुतली के रोकने से न रुकूंगा, आज सिंहासन पर ज़रूर बैठूंगा," जब राजा ने पांव उठा कर सिंहासन पर चाहा कि रक्खूं •

## • कामोदी सातवीं पुतली •

पांव तले आन गिरी, राजा ने यह तौर देख दुखित हो, पांव खैंच लिया, और उस पुतली से कहा, "तू किस कारन चरन में आन गिरी?" तब उस ने कथा शुरूअ की, "हम जो हैं अबला सतयुग की हैं, राजा! तेरा अवतार कलियुग में. हम ने एक ही मर्द का मुंह देखा, और दूसरे का मुंह नज़र से नहीं देखा, हम पहिले अपना माजरा कहती हैं, कि बिसकर्मा ने तो हमें जनम दिया और बाहुबल राजा के पास हम आकर रहीं, उन ने राजा

बिक्रमाजीत को हमें दिया, वुह अपने घर ले आया, जब से हम उस्से बिछड़ी हैं, तब से कभी सुख नहीं पाया. "जो उस राजा के बराबर होवे सो इस सिंहासन पर बैठे." राजा बोला बिक्रम में वस्फ़ क्या थे? तू वे मुझ से बयान कर, तब वुह कहने लगी * "सुन राजा बिक्रम का अह्वाल. एक दिन वुह अपने घर में दो पहर रात को सोता था, और तमाम शहर नींद में यह ग़ाफ़िल था, जो किसी आदमी की आवाज़ न आती थी उत्तर दिशा नदी के पार एक स्त्री ढाड़ें मार के रो उठी; वुह आवाज़ राजा के कान पड़ी. राजा मन में चिंता करने लगा हमारे नगर में कोई दुखी आया है कि वुह अपने दुख से कूक मार२ रोरहा है. यह बात दिल में बिचार ढाल, तलवार हाथ में ले उधर को चला, और नदी किनारे पहुंच कर बसन छोड़ लंगोटा मार, पैर कर पार हुआ. क्या देखता है, कि एक अति सुन्दर, जवान नारी खड़ी कूक रही है. उस के पास जाकर राजा ने पूछा, "पुरुष का तुझे बियोग है, या पुत्र का तुझे सोग है, या तुझे सौत का साल है? इतने दुखों में किस दुख से तू रोती है, जो कुछ तुझे व्यापा है सो मुझे कह." तब वुह कहने लगी "सुन राजा! हमारा बालम चोरी करता था, शहर के कोतवाल ने उसे पकड़ कर सूली दिया है, और मैं उसकी महब्बत से कुछ खाना खिलाने को लाई हूं, चाहती हूं उसे भोजन करवाऊं, पर सूली ऊंची है, और मेरा हाथ उसके मुंह तलक नहीं पहुंचता, इस दुख से मैं रोती हूं, और जितना जतन करती हूं." पहुंचने नहीं पाती नृपति ने कहा, "यह तो थोड़ी सी बात है, इस के वास्ते तू

क्या रोती है? उसने जवाब दिया, कि मुझे यह थोड़ी बहुत ही बड़ी है," तब राजा बोला, "मेरे कांधे पर चढ़ कर उसे खिला दे. वुह कंकालिन राजा के कांधे पर चढ़ी, उस सूली पर चढ़, चोर को टंगा था उसे खाने लगी, रक्त मुंह से उसके राजा के बदन पर गिरने लगा. राजा मन में सोचा, कि यह कोई और है, और इसने मुझे धोखा दिया, अपने जी में राजा ने यह सोच कर पूछा, "कह सुन्दरी तेरा पिया भोजन करता है कि नहीं?" तब कंकालिन बोली इस से खाचुका, अब इस का पेट भरा, मुझे कांधे से नीचे उतार * जब हेठल उतरी राजा ने कहा, "उस ने चाह के खाया?" तब कंकालिन हंस कर बोली, "तू मांग जो तुझे चाहिये, मैं तुझ से बहुत खुश हुई, मैं कंकालिन हूं, तू मुझ से अपने जी में मत डर. वुह बोला, "मैं तुझ से क्या डरूंगा, और क्या मांगूंगा, तू ने तो मुर्दः मेरे कांधे चढ़ के खाया, तू मुझे क्या देगी?" वुह फिर बोली कि राजा तू इस खियाल में मत पड़, कि मैं ने क्या किया, और क्या न किया, जो तुझे इच्छा है सो तू मुझ से मांग ले * राजा ने हंस कर कहा, "अन्नपूर्णा मुझे दे, और जग में जस ले. वुह बोली, अन्नपूर्णा मेरी छोटी बहिन है, तू मेरे साथ चल, मैं तुझे दूंगी." इस तरह आपुस में दोनों वहां से वचन कर चले, आगे२ कंकालिन और पीछे२ राजा, नदी किनारे जा पहुंचे. वहां एक मन्दिर था, उसके द्वारे कंकालिन ने ताली मारी, और अन्नपूर्णा ने प्रगट होके उसे कहा कि, "यह भूपाल कौन है?" वुह बोली, "यह राजा विक्रम है, इस ने मेरी सेवा की है, और मैं ने इसे वचन हारा है,

अगर मेरी मुहब्बत तेरे दिल में है, तो अन्नपूर्णा इसे दे." हंस कर उस ने राजा को एक थैली दी, और कहा, "इस में से जितनी खाने की चीज़ मांगोगे, सब पाओगे" ॰ राजा ने हाथ फैला लेली, वहां से खुश हो, नदी किनारे आन, असनान ध्यान कर, निचिंत हुआ कि एक बिराह्मन आन पहुंचा, उस को राजा ने बुलाया, और कहा, "कुछ भोजन करोगे?" उसे कहा मुझे, "भूख लगी हुई है, आप दें तो मैं खाऊं." राजा बोला, "क्या खाओगे, किस चीज़ पर तुम्हारी सुरत है?" वुह बोला, "इस वक़ पकवान खाऊंगा." राजा अपने जी में सोचने लगा, जो इस दम पकवान न पहुंचेगा, तो मैं बिराह्मन से झूठा हूंगा; इतनी बात मन में बिचार, थैली में हाथ डाल कर जो निकाला तो देखा कि पकवान ही निकला. बिराह्मन ने पेट भर खाया, और बोला, "महाराज! भोजन तो मैं ने किया, अब इस की दछिना भी दीजिये." राजा ने कहा, "जो दछिना मांगोगे सो मैं दूंगा." बिराह्मन बोला कि, "यह थैली मैं दछिना पाऊं, तो आनंद से अपने घर जाऊं." थैली बिराह्मन को देकर, राजा अपने घर को चला ॰ वुह इतनी कथा कहकर राजा भोज से फिर बोली कि इतनी मिहनत से थैली पाई, और बिराह्मन को देते बार न लगाई ॰ ऐसा साहसी, और ऐसा दानी हो, तो सिंहासन पर बैठ; और नहीं तो पातक होगा. वुह भी महूरत राजा की टलगई ॰ दूसरे दिन फिर राजा सिंहासन पर बैठने को आया तब

### * पुष्पावती आठवीं पुतली ने कहा *

"राजा! तू ने जो सिंहासन पर बैठने का चित किया है, सो इसकी आस मन से छोड़ दे." राजा बोला, "मैं किस तरह छोड़ूं?" तब पुतली ने कथा शुरू की, "कि एक दिन बीर बिक्रमाजीत अपने दरबार में बैठा था, सब राजा मुजरे को हाज़िर थे उस वक़्त एक बढ़ई ने आकर सलाम किया, और कहा, "महाराज! मैं आप के दर्शन को आया हूं, और एक तुहफ़ः आप के लिये लाया हूं. राजा ने आज्ञा की कि," "ले आ." बढ़ई ने जो हिकमत का घोड़ा बनाया था, नज़र किया. राजा ने घोड़े को देखा उसे पूछा कि, "इस में क्या२ गुन हैं?" नज्जार ने कहा, "महाराज! इस में ये गुन हैं, न कुछ खाता, न कुछ पीता है, और जहां चाहो तहां ले जाता है, दरयाई घोड़े के बराबर है." घोड़ा उस वक़्त चालाकी से एक जगह ठहरता न था, कूद, फांद रहा था, और राजा देखता था, रीझता था, आख़िर को पसंद करके कहा कि, "इस को मैदान में फेर कर दिखा दो." ज्योंहीं उसने कोड़ा किया, फिर तो गर्द ही नज़र आती थी, और घोड़ा मअ़लूम न होता था, जब ऐसे गुन घोड़े में राजा ने देखे, दीवान को बुलाकर कहा, "लाख रुपये इसे दो." दीवान ने अर्ज़ की, "महाराज! यह काठ का घोड़ा, और लाख रुपये इनआम मुनासिब नहीं" * राजा ने दो लाख रुपये फ़र्माए, और उसे दीवान ने चुप के हवाले कर दिये; और अपने दिल में सोचा, जो कुछ और तकरार करूंगा तो और

चढ़ेंगे॰ वुह बढ़ई रुपये ले, अपने घर को गया. घोड़ा थान पर बांधा, और वुह चलते ऊए कह गया था, कि इस पर सवार होते न कोड़ा कीजो, न एड़ मारियो. पर क़िसमत का लिखा कोई मिटा नहीं सकता, जो बात ऊआ चाहती है होती है. कई दिन के बाद, राजा ने घोड़ा मंगवाया, और अपने मुसाहिबों से फ़र्माया कि, "कोई तुम में से सवार होकर इस घोड़े को फेरे, तो हम देखें." यह बात राजा से सुन कर एक२ का मुंह देखने लगा, घोड़े की चालाकी से कोई न चढ़ा, तब राजा झुंझला कर बोला, "घोड़े को साज़ लगा कर तैयार कर लाओ," यह बात सुनतेही, एक की जगह हज़ार आदमी दौड़े, और जलदी तैयार कर लाये. राजा सवार होकर वहां फेरने लगा, जितना कि वुह चाहता था कि आसन जमा कर घोड़े को अपने क़ाबू में लावे, रानों से निकला जाता था, और पारे की तरह एक जा ठहरता न था, छलावे की मानिंद छल बल कर रहा था. राजा ख़ुशी के मारे बढ़ई की बात भूल गया, और घोड़े को कोड़ा किया, चाबुक लगते ही आग बगूला होकर वुह ऐसा उड़ा कि समुद्र पार ले गया, और एक जंगल में दरख़्त के ऊपर से गिरा, आप रानों से निकल गया. राजा भी दरख़्त पर से लड़खड़ाता ऊआ नीचे गिर पड़ा, और यह हालत ऊई, कि नज़दीक मर्ग के पऊंचा॰ जब कितनी देर गुज़री, कुछ उसे होश आया, तब अपने दिल में कहने लगा, देश, नगर, राज पाट, रईयत और अपने पराये सब के सब छूटे क़िसमत मुझे यहां ले आई, देखिये आगे क्या हो. यह मन में बिचार कर धीरज बांध, उठ

कर वहां से आगे चला • ऐसे महा बन में आ पड़ा कि निकलना फिर मुशकिल ऊआ. सारे जों तों उस जंगल से भूला भटका इस दिन में सात कोस राह चल कर फिर एक ऐसे बन में जा पड़ंचा, उस में यह अंधयारा था, कि हाथ को हाथ न सूझता था, और चारों तरफ़ शेर, गेंडे, चीते, बल्कि सब दरिंदे बोल रहे थे. उन की डरावनी आवाज़ें सुन कर राजा सहमा जाता था. कभी पूरब, कभी पच्छम, कभी दखिन, कभी उत्तर, भटका२ फिरता था, पर कहीं राह न मिलती थी • इस तरह दुख भोगता ऊआ, पंदरह दिन के बअ़्द एक तरफ़ जा निकला. वहां एक तमाशा नज़र आया, कि एक मकान है और उस के बाहर एक बड़ा दरख़्त और दो बड़े कुए, उस दरख़्त पर एक बंदरिया बैठी है. कभी नीचे उतरती है, और कभी ऊपर चढ़ती है. राजा यह कौतुक छिपा ऊआ देख रहा था, इतने में निगाह उस की ऊपर गई; क्या देखता है, कि उस हवेली पर एक बालाख़ाना है. जब दरख़्त पर चढ़गया तो देखा कि वहां एक पलंग बिछा है, और सब ऐश का असबाब भरा है, तब मन में कहा अभी ज़ाहिर होना अच्छा नहीं, पहले यहां मअ़्लूम करूं कि कौन आता है, और कौन जाता है. जब ठीक दो पहर दिन ऊआ, एक सिद्ध वहां आया; बाईं, तरफ़ जो कुआं था, उस में से उसने एक तुंबा जल निकाला कि वुह बंदरिया उतर आई. सिद्ध ने एक चुल्लू पानी उस पर डाल दिया, वुह ख़ूब सूरत स्त्री हो गई, और उस रूपवती त्रिया से जोगी ने भोग किया. जब तीसरा पहर ऊआ, जोगी ने कुए से पानी खैंच उस पर छींटा

मारा; फिर वुह बंदरी की बंदरी बन गई, और दरख़्त पर चढ़ी, जोगी भी पहाड़ की गुफा में जा बैठा, और अपना जोग करने लगा ॥ राजा ने प्रगट हो, चतुराई कर, बाएं कुए से जल निकाल उस बंदरी पर छींटा मारा; फिर वुह ऐसी सुन्दर नारी हुई, कि गोया इंद्र के अखाड़े की अपसरा है, और राजा को देख लाज से मुंह फेर लिया. काम के बाण राजा को लगने लगे, प्रेम कर उस को अपने पास बिठा लिया, जब उस ने आंख प्यार की देखी, तब हंसकर बोली, "महाराज! हमारी ओर और दृष्टि से मत देखो, क्योंकि हम तपसी हैं, जो हम सरापेंगे तो तुम भस्म हो जाओगे" ॥ राजा बोला कि, "सराप मुझे न लगेगा, मैं राजा बीर बिक्रमाजीत हूं, कोई मेरा क्या कर सकता है, कि मेरे हुकम में ताल बैताल हैं." बिक्रम का नाम सुनते ही वुह बाला राजा के चरन पर गिर पड़ी, और कहा, "महाराज! तुम तो नरेस हो, हमारा उपदेस सुन, जल्दी यहां से जाओ, अभी जती आता है तो मुझे तुम्हें दोनों को सराप देकर जलाता है." तब नरपति बोला कि, "हम जती के साम्हने न होंगे, हमारा तो कुछ वुह कर न सकेगा, पर स्त्री हत्या हमें लेनी उचित नहीं, क्योंकि स्त्री हत्या लेने से आख़िर को नरक भोग करना पड़ता है" ॥ फिर राजा ने कहा कि, "उस सिद्ध ने तुझे कहां पाया?" तब वुह बोली, "काम देव मेरा बाप है, और पद्मावती मा है, मैं ने उन के कुल में अवतार लिया था, जब बारह बरस की मैं हुई, तब उन्हों ने मुझे एक आज्ञा की, और मैं ने भंग की, तब माता पिता ने क्रोध कर जती को देडाला, और यह मुझे

अपने बस करके इस बन में ले आया, बंदरी करके इस चढ़ाया. इस प्रकार से एक बरस गुज़रा, कि मैं इस बन में हूं. सच है कि क़िसमत के लिखे को कोई मिटा नहीं सकता, यही सोच कर मैं चुपकी हूं" * तब राजा बोला, "मेरा जी चाहता है कि तुझे अपने घर ले जाऊं. वुह बोली, "महाराज! मेरे दिल में यही है पर क्यों कर जाऊं, कि तुम्हारा नगर समुद्र पार है," तब राजा ने बचन दिया कि, "मैं तुझे ले चलूंगा, समुद्र लांघने की फ़िक्र कुछ मत कर, इस तरह ले जाऊंगा, कि तुझे मअ़लूम न होगा" * यों दोनों ने आपुस में बातें कर रैन आनंद से भोर की, और सवेरा होते ही पानी दूसरे कुए से निकाल, उस पर छिड़का कि फिर वुह बंदरिया हो कूद दरख़्त पर जा चढ़ी. राजा वहीं छिप रहा, उसी दम जोगी आन पहुंचा, वही जतन जोगी ने कर छिन एक वहां सुख्ता खुशी की. जब चलने लगा तब वुह सुन्दरी बोली, "महाराज! मेरी एक बिनती सुनिये, कुछ प्रसाद मैं तुम से मांगती हूं सो तुम मुझे दो" * यह सुन जोगी ने हंस कर एक कंवल का फूल उसे दिया, और यह कहा कि, "एक लअ़ल यह हर रोज़ देगा, और कभी न कुम्हलायगा, इसे तू अच्छी तरह रखना." यह सुन कर उस ने अपनी चोली में रख लिया, और दिल उसका खुश हुआ, जोगी फिर उसे बंदरी बना के चला गया, राजा ने फिर कुंए से पानी निकाल कर, उसे नारी बनाया, और उसने यह कंवल का फूल राजा को दिखाया, और कहा, "महाराज! एक अदभुत चरित्र है कि इस में से एक लअ़ल रोज़ निकलेगा, यह बात बुद्धि बाहर है." राजा

ने कहा, "इस का अचरज नहीं, भगवान को सब क़ुदरत है, और
वुह क्या२ नहीं करता!" ये बातें कर रात ऐश से काटी, प्रभात
हुआ, तब उस कंवल में से एक लअ़्ल गिरा, दोनों ने यह तमाशा
देखा, तब राजा ने कहा कि, "चंचल! अब यहां ठहरना उचित नहीं,
बिहतर यह है कि मेरे देस को चल.[31]" यह बात राजा की सुनकर
वुह बोली, "सुनो महाराज! एक मेरी बिनती है मैं पांव पड़, कर
जोड़, कहती हूं, कि तुम बड़े दानी हो, ऐसा दानी मैं ने कहीं नहीं
सुना, ऐसा न हो कि किसी को मुझे दान कर दो, मैं दासी हो, हर
वक़्त तुम्हारी सेवा करूंगी" * तब राजा बोला, "यह नहीं होसकता
कि कोई अपनी नारी परपुरुष को दे, यह धर्मविरुद्ध, और लोक
विरुद्ध है.[32]" इस तरह उसकी ख़ातिर जमअ़् कर दोनों बीरों को
बुलाया, वे आकर हाज़िर हुए, उन से कहा, "हमारे देस ले चलो."
बीर तख़्त पर बिठा उन को हवा की तरह ले उड़े. वे तो यों
अपने शहर की तरफ़ गये, और जोगी वहां जो आया और उस
सुन्दरी को न पाया, तो पछता पछता, मनमार, मुरझा रह गया.
निदान राजा अपने नगर के पास आया, और सिंहासन से उतर,
उस राजकन्या का हाथ थांभ शहर को चला. रस्ते में देखा उस
ने कि किसी का एक ख़ूब सूरत लड़का दरवाज़े पर खेल रहा है,
राजकन्या के हाथ में कंवल का फूल देखकर वुह लड़का रोने लगा,
और बिलक२ बोला कि, "मैं यह फूल लूंगा." राजा ने कंवल उस
के हाथ से ले लड़के को दिया, लड़का फूल ले हंसता हुआ अपने घर
में गया; राजा भी अपने मंदिर में जा बिराजा * जब सुबह हुई

तब उस कंवल के फूल में से एक लअ़ल गिरा. लड़के के बाप ने उसे देख उठा लिया, और कंवल को छिपा रक्खा, इसी रंग से हर रोज़ लअ़ल निकला किया, कि एक दिन कितने लअ़ल वुह लेकर बाज़ार में बेंचने गया. यह ख़बर कोतवाल को ऊई कोतवाल ने उसे पकड़वा मंगवाया कि "ऐ बनियां, तूने ये लअ़ल कहां पाये?" यों कह उसे बऊत सियासत कर लअ़ल लेकर राजा के पास आया और सब वुह अह्वाल बताया; तब राजा ने कहा, "उस को भी लाओ और उसे पूछो कि तूने ये लअ़ल कहां से पाये" बनिये को बुलाकर पूछा, "ये लअ़ल तू कहां से लाया?" और राजा ने उसे कहा, "जो तू सच मुझ से कहेगा तो मैं तुझे और भी दौलत दूंगा, और झूठ बोलेगा तो देस से निकाल दूंगा." उसने अ़र्ज़ की, "सुनो भूपाल! द्वारे खेलता था मेरा बाल, उस के हाथ में कोई कंवल का फूल देगया, और उसने आन मुझे दिया, मैं ने रात भर उसे अपने पास रक्खा, सुबह होते उस में से लअ़ल झड़ा, और हर रोज़ एक२ लअ़ल योंहीं निकलता है, और अब भी वुह फूल मेरे घर में है" राजा ने कहा, "यह तो तू ने सब सच्ची बातें कहीं, अब तू ये लअ़ल अपने लेकर घर को जा, कोतवाल ने बऊत बुरा काम किया जो बे तह्क़ीक़ तुझे पकड़ लाया, इस का न्याव अब यह है कि लाख रुपये, तुझे कोतवाल डांड दे." यह कह कोतवाल से लाख रुपये दिलवा उसे घर को भेज दिया ये बातें कर पुतली फिर बोली, "सुन राजा! वीर विक्रमाजीत के गुन, और धर्म, तू मूर्ख है, कुछ उस की हक़ीक़त नहीं जानता, इस से ही राजा को तू अपने जाने

हीनकर मानता है, और अपने तईं मन में तू अधिक समझता है!" ये बातें पुतली से सुन राजा उस दिन योंहीं पचता पचता रहगया, कुछ याभृत भी जाती रही, सुबह को दूसरे दिन राजा सिंहासन के पास आ खड़ा ऊआ, और पुतली से पूछने लगा कि "तू खुश तो है, कथा सुने से मुझे निहायत खुशी होती है, और जो सुनता है महजूज होता है," तब

## * मधमावती नवीं पुतली बोली *

"सुन राजा भोज! यहां बैठकर मैं एक दिन की कथा राजा बीर विक्रमाजीत की कहती हूं. एक रोज राजा ने होम का आरंभ किया, जहां तक देस के बिराह्मन थे उन को नौता भेज बुलवाया, और जितने उस के देस के राजा और साहूकार थे वे भी हाज़िर ऊए; भाट, भिखारी, भिछुक, सुनकर सब धाये. देस२ के राजा, अपने सब लोगों को ले२ आये, और जितने देवता थे वे भी सब के सब आये. राजा अपने सिंहासन पर बैठा, यज्ञ होने लगा, कि एक बूढ़ा बिराह्मन उस समैं आया. राजा अपने यज्ञ के मंत्र पढ़ता था, बिराह्मन को दूर से देख मन में दंडवत की; उस पंडित ने आगम बिद्या से मालूम किया, हाथ बढ़ा राजा को आसीस दी कि, "चिरंजीव हो!" जब राजा ने मंत्र से फ़ुर्सत पाई तब उस बिराह्मन से कहा कि, "महाराज! आप ने बऊत मंद काम किया, कि बिना प्रनाम आशीर्बाद तुम ने दिया, जब लग पांव न लगे कोई,

तो वुह आशीष आप सम होई." बिराह्मन ने कहा, "राजा! जब तूने मन में दंडवत की, तब मैं ने आशीष दी" * यह बात सुन राजा ने लाख रुपये बिराह्मन को दिये; बिराह्मन कहने लगा, "महाराज! इतने रुपयों में मेरा निर्वाह न होवेगा; ऐसा कुछ बिचार कर दीजिये, जिस में मेरा काम होवे." राजा ने पांच लाख रुपये उसे दिये, वुह लेकर अपने घर को गया, और जो२ बिराह्मन उस यज्ञ में थे, उन को भी बहुत कुछ दिया. इस वास्ते राजा भोज! मैं ने तेरे आगे यह बात कही कि तू सिंहासन के बैठने जोग नहीं; सिंह की बराबरी सियार नहीं कर सकता, और हंस की बराबरी कौवे से नहीं होती, और बंदर के गले में मोती की माला नहीं सोहती, और गधे पर पाखर नहीं फबती, मेरा कहा मान, और इस ख़ियाल से दूर गुज़र, नहीं तो नाहक किसी दिन तेरा प्राण जायगा" * यह सुन कर राजा चुप रहा, और दिन भी गुज़र गया, जब रात हुई, अंदेशः कर सुबह को बदस्तूर सिंहासन के पास आया, और चाहे कि पांव धरे तब

### * प्रेमावती दसवीं पुतली *

हंस के बोली, "राजा! पहिले तुम मुझ से यह बात सुन लो, पीछे इस सिंहासन पर बैठो," राजा बोला, 'तू कथा कह, मेरा भी जी सुने को चाहता है,' राजा वहां आसन बिछवा बैठा, और पुतली कहने लगी. "सुन राजा! एक दिन बसन्त ऋतु में, टेसू फूला

हुआ था॰ मोर मोरिया हुआ, कोयल कूक रही थी, ठंढी हवा चल रही॰ राजा बिक्रमाजीत अपने बाग़ में बैठा हुआ हिंडोल सुनता था, इस में एक बियोगी किसी देस से भूला भटका आ निकला॰ राजा के पांव पर गिर पड़ा, और कहने लगा, "स्वामी! मैं ने बहुत दुख पाया है, और अब मैं आप की सरन आया हूं," और उसकी यह सूरत बनगई थी कि तमाम लहू बदन का सूख गया था, और आंख से कम सूझता था; अन्न, पानी सब छोड़ दिया था, किसी तरह धीरज नहीं धरता था॰ राजा जों२ समझाता था तों२ वुह बिरह से व्याकुल हो२ रोता था, तब राजा ने कहा, "तुम अपने जी को संभालो, और इतने दुखी क्यों हो? और अब जो यहां आये हो तो आप को तसल्ली दो; किस कारण तुम्हारी ऐसी गत हुई है, और किस के ग़म से तुम्हारी यह शकल बनगई है मुद्दआ अपना कहो, किस देस से आये हो, और क्या तुम्हारा नाम है?" वुह एक आहि सर्द दिल पुर दर्द से खैंचकर बोला, "नगर कर्णजर देस है मेरा, मैं मतिहीन निर्बुद्धी हूं; एक जती ने मेरे आगे यह बात कही थी कि एक ख़ूब सूरत स्त्री एक जगह है, वैसी सुन्दर कोई जग में नहीं, गोया कामदेव से पैदा हुई है, बल्कि तीनों लोक में वैसी न होगी, और लाखों राजा जी लगा उसके यहां आते हैं, और जल२ जाते हैं पर उसे नहीं पाते॰" राजा ने कहा, "किस लिये वे जलते हैं?" तब वुह यह हक़ीक़त कहने लगा कि, "उसके बाप ने वहां एक आग भड़काई है, और एक कड़ाह भर घी चढ़ा रक्खा है, वुह घी पड़ा खौलता है, और यह शर्त है उसकी जो उस कड़ाह

में असनान कर जीता बच निकले उससे कन्या की शादी करूंगा • यह बात उस जोगी से सुन कर मैं भी वहां गया था, जो मैं ने अपनी आंखों से यह तमाशः देख हैरान हुआ, और वहां हज़ारों राजे देस२ के लाखों नौकर चाकर साथ लेकर आते हैं, यह देख पछता कर जाते हैं, उन में से जो इरादः करता है, कड़ाह में गिर कर जल भुन जाता है • जब से ग़रज़ उस राज कन्या की नज़र आई है, सुध बुध, मैं ने गंवा अपनी हालत यह उस के इश्क़ में बनाई है." यह बात सुन कर राजा ने कहा, "आज तुम यहां रहो कल हम तुम मिलकर वहां चलेंगे, और उसे तुम्हें दिला देंगे, अपनी ख़ातिर जमा रक्खो" • यह बात कह उसे असनान करवा, कुछ खिलवा, अपनी सभा में बिठला यह हुकम किया कि, "जितने संगीत विद्या-वाले हैं सब तैयार हो२ आज यहां आकर हाज़िर होवें और अपना२ मुजरा बजालावें." राजा की आज्ञा पा आन हाज़िर हुए, और अपना२ गुन ज़ाहिर करने लगे • राजा ने उससे कहा कि, "इन में से जिस पातुर को तुम चाहो, हम तुम्हें दें, तुम यहां बैठ कर सुख भोग करो, और उसका ख़्याल दिल से भुला दो." सुनकर वह वियोगी बोला, "महाराज! सिंह अगर सात दिन उपास करे, तो भी घास न चरे, सिवाय उसके मुझे किसी और की इच्छा नहीं" • इसी तरह तमाम रात बीती, जब तड़का हुआ, तब राजा ने असनान, पूजा कर उन बीरों को याद किया, वे तुर्त आन हाज़िर हुए और अर्ज़ की, "महाराज! क्या हुकम है, हम किस देस को तुम्हें ले चलें?" • राजा बोला, "जहां यह प्रेमी कहै" • उसे

कहा, "राज कन्या के नगर में ले चलो, जिस जगह वुह घी का कड़ाह खौल रहा है, और सारा आलम वहां जमा है उसी देस को लेचलो" • राजा ने तख़्त पर उस को भी बिठला आगिया कोयला दोनों बीरों को हुकम किया कि, "उसी देस में लेचलो" • बीर सुनते ही ले उड़े, और एक दम में सिंहासन उसी शहर में आकर रख दिया • राजा ने वहां आकर देखा बाजन बाज रहे हैं, और मंगलाचार हो रहा है. वुह राज कन्या हाथ में फूलों की माला लिये फिरती है, और राज पुत्र वहां उसके लिये कामना करके जो गये हैं सो सब वहां खड़े हैं; लेकिन सिवाय किसी का बस नहीं पड़ता, जो उस कड़ाह में कूदे, और जो कोई जान पर खेलकर कूदता है तो जल भुन जाता है • राजा ने जब उस कन्या के पास आकर देखा उस के रूप को देख मोहित हो रहा, और कहा जिस कोख से यह कन्या पैदा हुई है धन्य है! उस कोख को आदमी की तो क्या जान है, उसे देवता देखें तो बेसुध हो जावें • इतनी बात राजा ने कहकर, बीरों को कहा कि, "हम इस कड़ाह में कूदते हैं, तुम खबरदार रहना" • बीर बोले, "महाराज! निश्चिंताई से कूदिये, और किसी बात का खौफ़ न कीजिये." इतनी बात कह राजा कड़ाह के पास आ झड़ाक से कूद पड़ा, कूदते ही जल भुन राख होगया. बैताल ने देखा, और तुर्त अमृत ले आया, और राजा के ऊपर डाला, पड़ते ही उसके राजा राम२ कर खड़ा होगया, और जितने बिराह्मन वहां थे जै२ करने लगे • वुह जो राज कन्या थी, उसने आते ही फूलों का हार

गले में राजा के डाल दिया. वुह जो माल जब उन्ने राजा को पहुना दी तब सब लोग अचंभे में रहगये, कि यह राजा कोई अजब तरह का आया, जो जल गया और फिर जी उठा! यह काम मनुष्य का नहीं है, कोई देवता है, जिस ने ऐसा काम किया. राजा की नीयत पूरी ऊई. तब उस कन्या से व्याह की तैयारी ऊई. राजा के मुलक के जितने लोग थे सब खुश ऊए, और मंदिर में भी रानियां मंगलाचार करने लगीं. इस तरह राजा से शादी करदी जहेज़ में जवाहिर, जोड़े, घोड़े, हाथी, पालकी और तमाम माल असबाब कई कड़ोड़ का दिया. यह देकर आधा राज संकल्प कर दिया, और दासी दास भी बज्जत से दिये; तब यह बिरही जो इस के साथ था देख२ बज्जत खुश ऊआ॰ जब ये सब दे ले चुके, राजा ने बिदा मांगी; उस राजा ने सब असबाब और माल उस व्याही ऊई दुलहन समेत साथ उसके कर रुख़सत किया, और कहा, "अपने देस को तुम जाओ, हम पर दया मया रखियो," वुह बोला "हमारा मुंह इस लायक़ नहीं कि तुम्हारी कुछ तअ़रीफ़ करें, जैसा साहस तुम ने किया ऐसा न हमने आखों देखा न कानों सुना, इस कलजुग में तुम कोई औतार हो, एक ज़बान से हम कहां तलक तुम्हारी सिफ़त कर सकें! एक सिर है हमारा हम तुम्हें क्या चढ़ावें, तुम्हारे पराक्रम पर कड़ोड़ों सिर सदक़े हैं, जो नीयत हम ने की थी सो तुम ने पूरी की, इसका भरोसा हमें न था कि यह इरादः हमारा पूरा होगा"॰ राजकन्या हाथ जोड़ कर राजा से कहने लगी, "महाराज! मेरा यह महा दुख तुम ने छुड़ाया, नहीं तो मेरे बाप ने ऐसा पाप किया

था, कि आप तो नरक भोग करता और मैं उमर भर बन ब्याही रहती" • इतनी बात कह प्रेमावती पुतली बोली "सुन राजा भोज! ऐसा पराक्रम करके उस कन्या को राजा लाया, और उस बिरही को उसे देते बार न लाया, राजकन्या और सब माल असबाब देकर खाली हाथों अपने मंदिर में आ दाखिल हुआ; और तू विद्यार्थी है, ऐसा साहस तुझ से न होसकेगा." यह सुन कर राजा ने हैरान हो सिर नीचे कर लिया. वुह साअत भी गई गुज़री, फिर दूसरे दिन राजा जब सिंहासन के पास गया और चाहे कि बैठे तब

## • परमावती ग्यारहवीं पुतली •

हंसकर बोली, "राजा! पहिले मुझ से कथा सुन ले पीछे सिंहासन पर पांव दे. फिर कहने लगी, एक दिन राजा बीर बिक्रमाजीत उज्जैन नगरी को गया, और अपने सब आदमियों को बिदा कर आप वहां रात को रहा. सोता था कि उत्तर दिशा की ओर से एक रंडी धाय मार उठी, और पुकार२ कहने लगी, "कोई ऐसा है कि मेरी आकर खबर ले इस पापी से मुझे बचावे, और जी दान दे;" छन में मरी२ पुकारती थी, और छन में चुप होती थी • उसकी आवाज़ सुन कर राजा चौंक पड़ा, ढाल तलवार ले अंधेरी रात में उधर अकेला उठ चला, किसी को खबर न हुई, जब बन में राजा पैठा, वुह सुन्दरी फिर रो२ पुकार उठी, कि राजा वहीं जा पहुंचा. देखा कि वहां एक देव उस स्त्री से रति मांगता

है, और वुह नहीं मानती, तब सिर के बाल पकड़२ कर ज़मीन पर दे२ पटकता है । राजा ने कहा, "ऐ पापी! तू सिया को क्यों मारता है? नरक से भी नहीं डरता." राजा की बात सुनकर फिर वुह उसे मारने लगा. राजा ने कहा, "तू इसे छोड़ दे, नहीं तो मैं तुझे मारता हूं." यह सुनकर वुह राजा के सनमुख होगया, गुस्से से शोर कर बोला, "या तो तू भाग जा मैं तुझे खा जाता हूं, और तू कौन है जो यहां आया?" तब राजा ने गुस्से में आकर एक तलवार ऐसी मारी कि सिर उसका धड़ से जुदा होगया, रुंड मुंड से दो बीर निकले, राजा के दोनों हाथों से चिपट गये. राजा ने छल बल कर उन में से एक को मारा, दूसरा रैन भर लड़ता रहा, और होते भाग गया. दैत्य जब भाग गया तब उस रंडी से राजा ने कहा, "अब तू जल्द मेरे साथ चल, और कुछ जी में अंदेशः न कर, वुह राक्षस मेरे डर से भागा, फिर न आवेगा." तब वुह सुन्दरी बोली कि, "सुनो भूपाल! जो मैं सात दीप, नौ खंड पृथिवी में जहां२ भाग कर छिप रहूंगी, पर उससे बचने न पाऊंगी, वुह आकर ले जायगा, उसके बिन मरे मेरी ज़िंदगी न होगी, उसके पास एक मोहनी पुतली है, वुह उसके पेट में रहती है, जहां मैं छिपूंगी, उसके बल से वुह ढूंढ२ निकालेगा, और उस पुतली में यह ताक़त है, कि एक देव मरने से चार देव बना सकती है, यह बात उसकी सुनकर राजा उसी बन में छिप रहा, रात होते वुह देव आया, उस औरत से फिर ख़ाहिश करने लगा जब उसने न माना बाल सिर के पकड़ ज़मीन पर पटकने लगा, वुह तौबः धाड़ करने

लगी, उसकी आवाज़ सुनते ही राजा निकल आया, और लड़ने को तैयार ऊआ, देव भी रंडी को छोड़ राजा के साम्हने ऊआ, चाहे कि राजा को मारे, इतने में राजा ने ऐसा एक खांडा मारा कि धड़ से सिर अलग होगया. उस धड़ से वही मोहनी निकल आई अमृत लेने चली, राजा ने दोहो वीरों को आज्ञा की, "यह जाने न पावे," वीर दौड़ कर उसकी चोटी पकड़ खेंच लाये, और राजा के साम्हने हाज़िर किया * राजा ने उस्से पूछा कि, "तू चंपा बरनी, मृग नैनी, गज गमिनी, कटि केहरी, चंद्रमुखी, नख सिख से ऐसी कि हंसी से तेरे फूल झड़ते हैं, और तेरी सुगंध से भौंरे मंडलाते हैं, बतला कि तू देव के पेट में क्यों कर रही थी?" * तब वुह बोली, "सुन राजा! पहिले मैं शिवगन थी, एक आज्ञा शिव की मैं चूक गई, तिस से उन्हों ने श्राप दिया, मैं मोहनी रूप होगई, और इस दैत्य ने महादेव की बऊत तपस्या की, तब सदा शिव ने मेरे तईं इस को बख़्श दिया, फिर इस पापी ने मुझे लेकर अपने पेट में डाल रक्खा, तब से मैं मोहनी कहलाई, पर शिव की आज्ञा थी कि इस की सेवा कीजियो, और जो यह कहे सो मानियो, यों इसके बस हो कर मैं रहती थी, मेरा माजरा था जो मैं ने तुम से कहा, अब यह बैताल मुझे क़ाबू कर तुम्हारे पास लाया है, और आदमी की इतनी क़ुदरत नहीं थी, बल्कि जो तुम भी बऊतेरा उपाय करते, तो भी तुम्हारे हाथ न आती, अब राजा मैं तुम्हारे बस में हूं" * राजा बोला, "अब तू क्या करेगी?" तब वुह बोली, "तू राजा है, और मैं मोहनी हूं, तेरे पास रहूंगी, जों महादेव के पास पार्वती." यह कह कर बचन

दिया. एक वुह मोहनी, और दूसरी वुह रंडी जिसे देव से छुड़ाया था राजा के साथ हुईं. ये बातें कर परमावती पुतली बोली, "सुन राजा भोज! उस मोहनी से राजा बिक्रमाजीत ने गंधर्व ब्याह किया, और जो कुछ आगे राजा के पराक्रम हैं मैं कहती हूं तू सुन कान देकर • वुह रंडी देयत से जो ली थी, उसे राजा ने यों कहा सुन सुन्दरी! मैं तुझ से पूछता हूं, देव ने तुझे कहां पाया था, कौन द्वीप, और नगर है तेरा, और कौन बाप है तेरा? नाम ले उसका. अपना सब ब्योरा मुझ से कह, और सब बातें तुर्त बता, देर मत कर. सुन कर तेरी अवस्था जैसा तू कहेगी वैसा ही मैं बिचार करूंगा • वुह नारी बोली, "महाराज! मेरी कथा सुनो कि क़िस्मत का लिखा मिटता नहीं है, और जो कुछ विधाता ने कपाल में लिख दिया है, वुह इनसान को भुगतना होता है. एक त्रिझापुरी है समुद्र के पास, जिसे संकल द्वीप कहते हैं, बिराह्मन की मैं बेटी हूं, एक दिन सखियों के संग तालाब पर असनान करने गई थी, और वुह तालाब ऐसा था कि घने२ दरख़्तों से सूरज वहां नज़र न आता था, वहां सखियों के साथ असनान पूजा करके घर को आती थी, कि साम्हने यह राक्षस नज़र आया, और रति मांगने लगा • जों२ मैं न मानती थी, तों२ मुझे दुख देता था और मैं अन ब्याही अपना धर्म क्योंकर गंवाती, कितने दिनों से मुझे सताता था, और नरक पड़ने से डरता न था, राजा तू ने मेरा धर्म रक्खा, और मेरे कुल की लाज रक्खी, तुझे संसार में जस होगा, जैसा तू ने उपकार किया, वैसा ही मुझ से आसीस ले, हज़ार बरस तक जीता रह, और

किसी के बस न पड़, दिन ब दिन सत और तेज बढ़े, साहस तेरा ऐसा हो कि कोई न जीते ॥ इतनी आसीस जब वुह दे चुकी, तब उसे बेटी कह राजा ने अपने पास तख़्त पर बिठा लिया, और मोहनी को भी उठा बैतालों को हुकम किया कि "हमारे नगर को ले चलो," बैताल वोंहीं ले उड़े, पलक मारने महल में ला दाखिल किया, राजा ने आते ही दीवान को याद किया, वुह मंत्री आकर हाज़िर हुआ कहा, "कोई पंडित सज्ञानी बिराह्मन ढूंढकर जल्दी से आओ" ॥ प्रधान ने आज्ञा पाय, नगर२ बिराह्मनों को भेज एक बिराह्मन सुन्दर विद्वान को बुलवाया, मार्कंडेय नाम वुह बिराह्मन जब आया, प्रधान राजा पास ले गया, राजा ने हाथ जोड़कर कहा, "एक बिराह्मन की कन्या हमारे यहां है, उसे हम तुम को दिया चाहते हैं, तुम भी यह बात कबूल करो" ॥ बिराह्मन बोला, "राजा! वुह कन्या हम को दो, जग में तुम जस, धर्म बड़ाई लो," राजा ने यह बात सुनते ही बिराह्मन को तिलक दे शादी का सामान कर दान दहेज़ तैयार किया, फिर बिराह्मन को बुला संकल्प कर कन्या दान कर दिया ॥ इतनी बात कहकर पुतली सम-झाने लगी, सुन राजा! बीर बिक्रमाजीत ने सोच कुछ न किया, और लाखों रुपयों का दान दहेज दे एक पल में बिराह्मन के हवाले किया, तू इस लायक़ नहीं है, इस सिंहासन पर बैठने से डर. अब राजा भोज! तू गुन गाहक है, दानी और साहसी नहीं तू नाहक़ हिर्स करता है." यह सुनकर राजा चुप हो रह गया और सुबह होते ही, फिर सिंहासन पर बैठने को तैयार हुआ ॥

• कीर्तवती बारहवीं पुतली •

बोली, "सुन राजा भोज! एक दिन राजा बीर बिक्रमाजीत अपनी मजलिस में बैठकर कहने लगा, कि कलियुग में और भी कहीं कोई दाता है? यह सुनते ही एक बिराह्मन बोला, सुन राजा! प्रजा के हितकारी, तेरे बराबर तो साहसी और दानी कोई नहीं, पर एक बात मैं कहा चाहता हूं, शर्म से कह नहीं सकता • राजा ने कहा सत्य बात में लाज काहे की है? तुम हमारे आगे साफ़ कहो हम उस बात में बुरा न मानेंगे. वुह बिराह्मन बोला एक राजा समुद्र किनारे रहता है, और सदा धर्म काज करता है, जब वुह सवेरे अस्नान किया चाहता है, तब लाख रुपये दान देता है, और जल पीता है. यह तो एक मैं ने उस के दान की रीत कही, और भी बहुत कुछ दान करता है, और ऐसा राजा धर्मात्मा हम ने सिवाय उस के दूसरा नहीं देखा • यह बात सुन कर राजा के जी में इच्छा हुई कि उस राजा को चलकर देखिये. यों अपने जी में बिचार कर बैतालों को बुला, तख़्त पर सवार हो, समुद्र के किनारे चला और जब उस के नगर के पास पहुंचा, तब सिंहासन से उतर बैतालों से कहा, अब तुम देस को जाओ, और हम इस राजा की सेवा करने पर तैयार हुए, तुम वहां से हमारी खबर लेते रहियो • तब बैताल बोला, उस का बिचार क्या है? राजा ने कहा, तुम्हें इस बात से क्या काम? जो हम तुम्हें कहते हैं सो करो: यह बात सुन कर बैताल अपने नगर को धाये, और राजा वाओं१

शहर में दाखिल हुआ, जब फिरता हुआ नगर में राजा के द्वारे आ पहुंचा, द्वारपालों से कहा कि अपने स्वामी को समाचार दो, कि कोई विदेशी तुम्हारे द्वारे सेवा करने के लिये खड़ा है; इस की बात ड्यौढ़ीदारों ने सुनकर आ राजा से अर्ज़ की * राजा सुनते ही हंसता हुआ आप ही बाहर निकल आया. विक्रम ने जुहार की, राजा ने सलाम लेकर पूछा क्षेम कुशल से हो, तब वुह बोला आप की दया से. फिर राजा ने कहा तुम किस देस से आये हो, तुम्हारा नाम क्या है, और तुम्हारा अर्थ क्या है? सब सुनाओ यह बोला सुनो महाराज! मेरा नाम विक्रम है, राजा विक्रम के देस का मैं रहनेवाला हूं, कुछ वैराग मेरे जी में हुआ, इस से मैं आप के दरसन को आया हूं, आप का दरसन मैं ने किया, सब मेरा सोच विचार गया * राजा बोला, तुम्हें हम क्या रोज़ कर दें, और कितने में तुम्हारा निर्वाह होगा? तब इस ने कहा चार हज़ार रुपये में मेरी गुज़रान होगी. यह सुन कर राजा ने कहा ऐसा क्या काम करते हो, जो चार हज़ार रुपये रोज़ीनः हम तुम्हें दें? वुह काम हम से कहो, कि हम यह करेंगे. फिर विक्रम बोला, जिस राजा के पास मैं रहता हूं उसकी गाढ़ी भीड़ में काम आता हूं * इस तरह से चार हज़ार रुपये रोज़ लेकर राजा वहां रहने लगा, यह बात पुतली ने समझा राजा भोज से कही, जब इस तरह से सौ दस दिन गुज़रे तब राजा विक्रमाजीत ने अपने मन में विचारा, कि जो लाख रुपये रोज़ दान करता है, उस का नित नेम क्या है, इसे मालूम किया चाहिये, किस देवता का इसे बल है. इसी सोच में रहने

लगा, एक दिन देखता क्या है, दो पहर रात के समैं राजा अकेला बन को जाता है यह देखते ही उसके पीछे हो लिया, आगे२ राजा पीछे२ बिक्रमाजीत. इस तरीक़ शहर से बाहर निकल, एक बन में पऊंचे, वहां जाकर देखा तो एक देवी का मंदिर है, उस मंदिर के बाहर कड़ाह चढ़ा है, और उस में बिरछ की आग से घी औटता है * वुह राजा तालाब में स्नान कर के देवी का दरशन कर उस कड़ाह में कूद पड़ा, और पड़ते ही भुन गया, वोंहीं चौंसठ योगिनियां आन के राजा के उस तले ऊए, बदन को नोच कर खागईं; इतने में कंकालिन अम्रत ले आई, और उस के हाड़ पंजर पर छिड़का, वुह रामर कर के उठ खड़ा ऊआ, तब देवी ने मंदिर से लाख रुपये दिये, और वुह लेकर अपने घर को आया, तब योगिनियां अपने धाम को गईं * यह तमाशः देखकर राजा बिक्रमाजीत भी उसी कड़ाह में कूद पड़ा, और उसी तरह जल गया: फिर तुर्त योगिनियां दौड़ीं; और उसको भी खा गईं * उसी तरह कंकालिन ने अम्रत ला इस पर भी छिड़क जिला दिया. मंदिर में से लाख रुपये उसे भी देवी ने दिये, रुपये ले दुबारः फिर वुह कड़ाह में गिरा; योगिनियां फिर जला भुना गोश्त बदन का नोच कर खा गईं, और कंकालिन ने अम्रत छिड़क जिला दिया. फिर देवी ने दो लाख रुपये दिये * ग़रज़ वुह इसी तौर सात बेर गिरा और लाख रुपये हर मरतबे में सिवाय पाये, जब आठवीं दफ़ः इरादः गिरने का किया तब देवी ने आन के उस का कर धरा, और कहा मांग जो तुझे चाहिये, हाथ जोड़ कर बोला मैं मांगू जो मांगा

पाऊं. देवी ने कहा जो तेरी इच्छा में आवे मांग, वही मैं तुझे दूंगी * राजा ने कहा देवी! जिस थैली में से तुम ने रुपये दिये हैं वुह थैली मुझे क्रपा कर दीजिये. यह सुनते ही उसे वुह थैली दी, वह खुश हो उसी राजा के स्थान पर गया और उसके दूसरे दिन रात को फिर वुह राजा बन में गया, और वहां उसने देखा कि, न देवी का मंदिर है, न कड़ाह है स्थान भंग पड़ा है * यह दशा वहां की देख, सोच में डूब गया, फिर जो होश आया तो धाय मार के रोने लगा आखिर को लाचार हो उलटा फिर अपने मंदिर में आ उदास हो सो रहा. भोर हुए जब सभा के लोग आये, राजा को देखा कि निढाल पड़ा है, न हंसता है, न किसी से बोलता है, बल्कि जो कोई राज काज की बात करता है सुन कर मुंह फेर लेता है, यह हालत राजा की देख दीवान ने विनती कर कहा, महाराज! आप के मन मलीन होने से सारी सभा उदास हो रही है. राजा ने यह जवाब दिया, तुम बैठकर दरबार करो; मेरा शरीर मांदा है * तब प्रधान बैठ राज काज की बातें करने लगा, और जो कोई आता था, अपने मन में जो चाहता था विचारता था, कोई कहता था, कि राजा बीमार है, कोई कहता कि राजा को कोई मोह गया, और कोई कहता था कि राजा है नहीं, पर राजा की अवस्था किसी पर मञ्लूम न थी * इतने में अपने समें पर राजा बीर बिक्रमाजीत भी गया और पूछा कि तुम्हारे मन में क्या दुख है? क्योंकि मैं ने तुम से प्रतिज्ञा की थी कि मैं तुम्हारी मुश्किल में काम आऊंगा, सो मेरा बचन क्या आप भूल गये, मेरे आगे अपनी सब अवस्था

ब्योरेवार कहिये. तब राजा बोला कि मैं तेरे आगे क्या अपनी बात कहूं, पर एक मेरे जी में है प्राण घात करूंगा * विक्रम ने कहा पृथीनाथ, एक बेर मेरे आगे अपने मन की बिथा कहिये, तब पीछे और जतन कीजियेगा. राजा ने कहा, एक देवी मेरे पास थी सो मैं नहीं जानता वुह कहां गई, लाख रुपये रोज़ वुह मुझे देती थी, वे लाख रुपये मैं नित दान करता था, और अब मुझे बड़ा कष्ट ज़ुआ है, मेरी नित्य क्रिया निभेगी नहीं, इस वास्ते मैं जान दूंगा, और ऐसा मैं किसी को नहीं देखता जिस्से मेरा नित्य नेम चले, और जो धर्म पुन्य न रहेगा तो मेरा जीना संसार में अकारथ है * यह बात उसकी बिक्रम ने सुनते ही वुह थैली हाथ दी और कहा महाराज! अब असनान ध्यान कर नित्य धर्म कीजिये और थैली से जितने रुपये चाहोगे खर्च करोगे कम कभी न होंगे वुह सुनते ही खुश होकर उठ बैठा और थैली हाथ से ले, अपने प्रधान को बुला उस में से रुपये निकाल खर्च को दिये और कहा जितने ब्राह्मन सदा दान पाते हैं उन को उसी तरह से दो, दीवान मुवाफ़िक़ ज़ुकम के अपने काम में मश्ग़ूल ज़ुआ. राजा बीर बिक्रमाजीत ने कहा महाराज! मुझे आज्ञा दीजिये तो मैं अपने देस को जाऊं बज़ुत दिन गुज़रे हैं. तब वुह राजा बोला हम तुम्हारे कहां तक गुन मानेंगे तुम ने हमें जी दान दिया है फिर कहा जो तुम अपने देस पज़ुंचो, संदेसा हमें भेज देना, कि हम छेम कुशल से पज़ुंचे और ठीक अपना ठिकाना बताओ. जो हमारा पत्र तुम्हारे पास पज़ुंचे तब उस ने कहा मैं राजा बिक्रमाजीत ज़ुं और अंबावती नगरी

का राज करता हूं तुम्हारा नाम और जस सुनकर दरसन के लिये आया था सो तुम्हें देखा और मेरा चित प्रसन्न हुआ तुम अच्छी तरह राज करो और हमें बिदा दो; तुम्हारा साहस, बल, धर्म, हम ने देखा • यह सुनते ही वुह राजा उसके पांओं पर गिरपड़ा और हाथ जोड़ कर कहने लगा, बड़ा अपराध हुआ, और मैं ने तुम्हारा मर्म न जाना, तुम ने मेरी सेवा की सो तुम अपने जी में कुछ न लाना, और जैसा धर्म मैं ने आप का सुना था वैसाही देखा और धन्य है तुम्हारे तईं, और राजा! तुम्हारे धर्म साहस और पराक्रम को. यह कह राजा को तिलक दे बिदा किया राजा बीरों को बुला सवार हो अपने नगर में आया • इतनी बात कीर्त्तवती पुतली कहकर राजा को समझा ने लगी सुन राजा भोज! राजा बीर बिक्रमाजीत का साहस ऐसी बस्तु पाय कर देते कुछ बिलंब न लाया, और अपने जी में न पछताया, और जैसा साहस राजा ने किया; वैसा सुर, नर, कोई नहीं करता, और तू किस गिनती में है?" • यह सुन राजा भोज चुप हो रहा, पुनि दूसरे दिन के प्रभात समैं राजा उठ तैयार हो पाट बैठने को गया, मन में इरादः बैठने का करता था; फिर झिझक कर रह जाता था, इतने में

## • चित्रोपमी तेरहवीं पुतली •

बोल उठी, "सुन राजा! एक पुरातन कथा मैं तुझे सुनाऊं इस सिंहासन पर वही चढ़ेगा जो बिक्रम के सम पराक्रम करेगा," तब

राजा ने "कहा कर सुन्दरी! विक्रम का बल, और कथा सुने को मेरा भी मन चाहता है" • पुतली बोली "सुन राजा! कान देके. एक दिन राजा बीर विक्रमाजीत शिकार खेलने को चला, और साथ में जितने मुसाहिब, राजपूत बली थे वे भी सज सजा कर तैयार हो आये, और एक२ की सवारी में हजार२ कोस के धावे का तुरंग था, राजा अपने घोड़े पर सवार था, और वुह गोया छलावा था, राज कुमार अपने२ शिकारी जानवर बाज़, बहरी, जुर्रा, शाहीन, कूही, लगड़, मंगवा२ अपने२ हाथों पर ले२ साथ ऊए, और राजा ने भी एक बाज़ अपने हाथ पर बिठा लिया, मीर शिकारों को ऊकम पऊंचा कि जिस२ के पास जो२ शिकारी जानवर तैयार हों, लेकर रिकाब में हाज़िर होवे. इस तरह बन ठनके एक बनकी राह ली, और वहां जाकर किसी ने बाज़, और किसी ने बहरी, किसी ने कूही, किसी ने शाहीन उड़ाई, और अपने२ जानवरों के पीछे घोड़े उठाये, और उधर राजा ने भी जितने मीरशिकार थे उन्हें ऊकम किया कि इस जंगल में सब शिकार करो, मैं तमाशा देखूंगा, जो शिकार करलावेगा वुह इनआम पावेगा, और जो शिकार न कर-लावेगा वुह नौकरी से दूर होवेगा • यह बात सुनते ही जितने मीरशिकार थे, उन सभों ने उस बन में चारों तरफ़ जानवर छोड़े, और उधर ऊकम बहेलियों को किया कि तुम भी शिकार करो, इसी तरह सब शिकार करते थे, और ला२ के राजा के नज़र गुज़रानते थे, वुह खड़ा तमाशा देख रहा था, फिर उसने एक परंद पर बाज़ उड़ाया, और आप उस के पीछे लगा, जिधर२ वुह बाज़

जाता था राजा भी पीछा किये जाता था. इस में कोसों निकल गया, देखे तो शाम होगई, तब सुर्त आई, और फिरकर पीछे देखा तो वहां कोई आदमी नजर न आया, और यहां तमाम फ़ौज राजा की शाम हुए पर राजा को ढूंढ शिकार ले२ आन कर नगर में दाखिल हुई, और वहां सूने जंगल में राजा भटकता फिरता था, और कहीं राह न पाता था, जब अंधेरा हो गया, और रात बहुत गई, एक नदी के किनारे पर पहुंचा, उतर कर अपने हाथ ज़ीन पोश बिछा, घोड़े को एक खुंटी से बांध बैठ रहा, फिर देखता क्या है, कि वुह नदी बढ़ती आती है, यह हटने लगा. ग़रज़ ज्यों२ राजा हटता जाता था, त्यों२ वुह बढ़ती आती थी, फिर जो निगाह की तो क्या देखा कि नदी की धार में एक मुर्दः बहा चला आता है, और उस के साथ२ एक बैताल और एक जोगी खेंचा खेंची किये हुए आते हैं, और आपुस में यों झगड़ते हैं, कि जोगी बैताल से कहता है, तू ने बहुत से मुर्दे खाये हैं, और यह मैं ने अपने अवसर पर पाया है, तू छोड़ दे, मैं इसे लेजाकर अपना जोग कमाऊंगा, यह सिद्ध मैं ने तुझ से पाई. बैताल बोला, भाई! मैं अयाना नहीं हूं, जो तू मुझे फुसलावे, क्योंकर अपना आधार मैं तुझे दूं. इसी तरह आपुस में दोनों झगड़ते थे, और कहते थे, कोई तीसरा शख़्स इस वक़्त ऐसा नहीं, कि हमारा न्याव चुकावे. फिर जोगी कहने लगा कि बैताल! तू मेरी बात सुन, कल प्रभात को हम तुम सभा करें, जो सभा में न्याव चुके, वही तू भी प्रमान कर और मैं भी. इतने में एक दृष्टि राजा की ओर आ पड़ी, देख कर दोनों

हंसे, और कहने लगे, वुह कोई मनुष्य नदी किनारे में नज़र आता है, वहीं चलो कि वुह न्याव निबेड़े ॰ यह कहकर मुर्दः लिये दोनों किनारे पर आये, राजा को तमाम क़िस्सः सुनाकर कहा कि स्वामी! तुम धर्मात्मा हो, धर्म बिचार के हमारा न्याव निबेड़ दीजिये, जोगी बोला कि महाराज! मैं कहता हूं सो आप ध्यान देकर सुनिये, इस बैताल ने बड़त मुर्दे खाये हैं, और यह मुर्दः मैं ने अपने दाव पर पाया है, यह नाहक़ मुझ से राड़ करता है, और कहता है, कि मैं तुझे न दूंगा, मैं इस से बिनती करके मांगता हूं, और कहता हूं, कि गोया यह मैं ने प्रसाद तुझ से पाया, यह नहीं मानता ॰ राजा ने बैताल से पूछा कि तू अपने भी मन की मुझ से बात कह. वुह बोला, महाराज! यह जोगी बड़ा मूर्ख है, जो इस ने मुझ से राड़ में झगड़ा लगाया, मैं हज़ार कोस से इस मुर्दे को ले आया हूं, यह मुझ से मांग रहा है, मैं इसे क्योंकर दूं कि इस मुर्दे के लिये मैं ने बड़त कष्ट किया; यह नाहक़ देख के मन चलाता है, मैं क्या कहूं कि जो२ मैं ने इस के वास्ते दुख उठाये सब प्रकार के सब मैं, इस दुष्ट ने आन सताया, इसका न्याव तेरे हाथ है, क्योंकि, तू धर्मात्मा राजा है, जो तू कहेगा, सो मुझे प्रमाण है. तब राजा कहने लगा, तुम दोनों बड़े हो, प्रसाद हमें दो, कुछ तुम से हम मांगते हैं, तब तुम्हारा न्याव हम चुका देंगे. यह सुन जोगी ने हंसकर झोले में से एक बटुआ निकाल राजा के हाथ दे कर कहा, राजा तू जितना द्रव्य चाहेगा, उतना यह बटुआ देगा; इस में से कभी कम न होगा. पुनि बैताल ने कहा राजा! मैं एक मोहनी तिलक तुझे देता हूं, इसे जब तू

घिसकर टीका देगा, सब तुझ से दबेंगे, तेरे साम्हने कोई न होगा * ये दोनों ने प्रसाद राजा को दिया, उन ने कर जोड़ कर लिया, और बोला कि सुन बैताल! तू इस मुर्दे को छोड़ दे, मेरे घोड़े को खा, यह मुर्दः जोगी के हवाले कर दे, क्योंकि, तू भूखा न रहे, और उस का काम भी बंद न हो * यह सुनते ही बैताल उस घोड़े को चबा गया, और जोगी मुर्दः ले अपना मंत्र साधने गया. राजा ने बीरों को बुलाया और अपने देश को चला, रस्ते में एक भिखारी सनमुख से चला आता था, उसे चीन्हा कि साकेबंध राजा आता है, पहरे२ उसने सुवाल किया, कि महाराज! आप के नगर में मैं बड़त दिनों रहा, लेकिन कुछ अर्थ मेरा सिद्ध न ड़आ: अब मैं कुछ तुम से मांगता हूं, मेरे तईं दीजिये * यह सुनते ही राजा ने वुह बटुआ उसके हाथ दिया, और उसका भेद बताया, वुह आसीस देता अपने घर को गया, और राजा अपने मंदिर में आया * इतनी बात कह त्रिलोचनी पुतली कहने लगी कि सुन राजा भोज! ऐसा दानी, और ऐसा सहासी, जो होवे, सो इस सिंहासन पर बैठे, नहीं तो पातक होगा," उसके दूसरे दिन, राजा सवेरे उठ असनान, ध्यान कर दरबार में आन बैठा, और दीवान, मुतसद्दी को बुलाकर, कहा कि "आज मेरा चित बड़त प्रसन्न है, जल्दी चलके सिंहासन पर बैठूंगा." इतनी बात कह वहां से उठ, सिंहासन पास आ, सौ गौ दान कर, बिराह्मनों को बिरतें करदीं, फिर आप गनेश को मनाय सिंहासन पर बैठने को पांव बढ़ाया, इतने में *

## * बिलोचनी चौदहवीं पुतली ने *

कहा, "पहिले कथा सुन लो मैं कहती हूं, पीछे सिंहासन पर बैठ," राजा ने सुनते ही पांव खैंच लिया, और सिंहासन के नीचे आसन बिछा बैठ गया, तब पुतली बोली, कि "राजा! सुन, एक दिन राजा बीरबिक्रमाजीत ने अपने प्रधान को बुलाकर कहा, कि मैं यज्ञ करूंगा, जिस से पुन्य हो, और आगे को निस्तार होवे; दीवान ने सुनते ही देस२ को नौता भेज, जहां तलक राजा प्रजा थे, उन्हें बुलाया * करनाटक, गुजरात, कशमीर, क़नौज, तिलंगाव, इन नगरों में भी नौता भेज जितने बिराह्मन थे उन्हें बुलाया, और सातों दीप में नौता भेजा, वहां के राजाओं को तलब किया, फिर एक बीर को पाताल के राजा के पास नौता भेज उसे बुलाया, और दूसरे बीर को स्वर्ग को रवानः कर देवताओं को नौता भेज बुलाया, और एक बिराह्मन को बुलाकर कहा कि तुम समुद्र को जाकर हमारी दंडवत कहो, और निवेदन करो, कि राजा ने यज्ञ आरंभ किया है, और आप को बहुत बिनती कर बुलाया है; वुह बिराह्मन तुर्त वहां से चला, और कितने एक दिनों में सागर के तीर आ पहुंचा, और वहां देखता क्या है, कि न कोई मनुष्य है, और न कोई वहां पशु, पंछी है, केवल जल ही जल नज़र आता है: यह देख बिराह्मन अपने जी में चिंताकर कहने लगा, कि राजा का संदेसा मैं किसे कहूं, यहां तो कोई जीव दिखाई नहीं देता, और है तो केवल जल ही जल है. ऐसा बिचार कर अपने मन में दुह

पुकारा, 'राजा बीर बिक्रमाजीत का नौता मैं दिये जाता हूं, और तुम जल्दी पहुंचना' • इतना कह वहां से वुह जब चला तब रस्ते में एक बूढ़े बिराह्मन के रूप समुद्र नज़र आया, और उसे पूछा कि बीरबिक्रमाजीत ने हमें किस वास्ते बुलाया है? तब उसने कहा कि राजा के यहां यज्ञ है, और तुम्हें ज़रूर बुलाया है, तब समुद्र बोला कि मैं चलूंगा पर मेरे चलने से जल जो यहां से बढ़ेगा तो कई नगर डूब जायेंगे, मेरी तरफ़ से राजा को बिनती कर कहना, मेरे न आने का कुछ पछतावा न करना, मैं इस सबब से पहुंच नहीं सकता, तब समुद्र ने बिराह्मन को पांच जवाहर दिये, और एक घोड़ा राजा को सौग़ात भेजा, आप वहीं रहा और बिराह्मन रुख़सत हो राजा के पास गया, वे पांचो रत्न राजा को दिये, और घोड़ा ला साम्हने खड़ा किया. फिर सब वहां का बिर्तांत कहा, तब राजा ने प्रसन्न हो बिराह्मन से कहा कि ये जवाहर, और घोड़ा तुमही को मैं ने तुम्हें दिया" • यह कहकर पुतली ने राजा भोज को समझाया कि, "सुन राजा भोज! ऐसा पदारथ राजा बिक्रमाजीत ने देते बिलम न किया, वे जवाहर, और घोड़ा कई राज की क़ीमत के थे, ऐसे दानी राजा के आसन पर बैठने जोग तू नहीं, पंडित तू है, पर माया तुझ से छूटती नहीं." वुह दिन भी योंहीं गुज़र गया, दूसरे रोज़ फिर सिंहासन पर बैठने को तैयार हुआ तब •

## * अनूपवती पंद्रवीं पुतली बोली *

"सुन राजा! बीरबिक्रमाजीत के गुन, कहने में नहीं आसकते, जो बात कहने जोग होवे तो कहिये, अधुक कहते हुए जी सकाता है." राजा बोला, तू कह मेरा जी सुने को चाहता है, जैसी बात हुई वैसी कह, इस में तुझे दोष नहीं, "तब पुतली बोली," अच्छा अब मैं कहती हूं, तू कान देकर सुन * एक दिन राजा बीरबिक्रमाजीत सभा में बैठा था और कहीं से पंडित आया उसे आकर राजा के सनमुख एक श्लोक पढ़ा, सुन कर राजा मन में बहुत प्रसन्न हुआ उस श्लोक का गुह्य यह था, मित्र द्रोही, और बिस्वास घाती, जो हैं सो नरक भोग करेंगे, जब तलक चांद और सूरज हैं * यह सुनकर राजा ने लाख रुपये उस बिराह्मन को दान दिये, और कहा कि इस का अर्थ मुझे समझा कर कह कि इस का बितांत क्या है? तब वुह बिराह्मन कहने लगा कि एक बड़ा अभागी राजा था, उसकी एक रानी जो थी, प्रान का आधार थी, पल भर भी वुह राजा उसे आप से जुदा न करता था, जब सभा में बैठता, तो आपही जांघ पर ले बैठता, और जब शिकार को जाता, दूसरे घोड़े पर बिठला साथ ले लेता * ग़रज़ जागना, सोना, खाना, पीना, एकही साथ था, पर ऐसा मूर्ख था, कि किसी से पतयाता न था रानी को निगाह में रखता. एक दिन उसके प्रधान ने औसर पाकर, हाथ जोड़े, और सिर निवा, कहने लगा कि स्वामी! जो मुझे जीदान दो, तो मैं एक निवेदन करूं, राजा ने कहा अच्छा:

तब वुह बोला कि महाराज! रानी के संग आप शोभा नहीं पाते, राज कुल की आन और मर्याद इस में रहती नहीं, देस२ के राजा हंसते हैं, और कहते हैं कि ऐसी सुन्दरी राजा के मन में बसी है कि पलक ओट भी नहीं करता * एक मेरी बात मानिये जो आप को यह बहुत प्यारी है एक चित्र पठ लिखवाइये और अपने पास रखिये इस में लोग निंदा न करेंगे * यह बात प्रधान की राजा के मन में भाई, कहा अच्छा, चित्रकार को बुलाओ * मंत्री ने उस को बुला भेजा, वुह तुर्त आकर हाज़िर हुआ, और वुह मुसव्विर कैसा था, कि ज्योतिष विद्या में अति निपुन था, और चित्र कारी विद्या में भी पंडित था, उसे राजा ने कहा, कि रानी की मूर्त का पट लिख दे, जो मैं अपनी नज़रों में हमेशः रक्खूं. यह सुन कर उस सारद पुत्र ने मस्तक झुका के कहा, महाराज! अच्छा मैं लिख लाता हूं. राजा से रुख़सत हो अपने घर आया, लिखना आरंभ किया, कितने एक दिनों में लिख कर वुह चित्र तैयार किया, सो ऐसा कि जाने अभी इंद्र लोक से अपसरा उतरी है और उस रानी का जैसा अंग जहां था, तैसा ही उस ने अपनी विद्या के ज़ोर से लिखा, जब वुह तसवीर सरापा से तैयार हुई, लेकर राजा के पास गया, और राजा ने देखकर बहुत पसंद किया अंग२ उसने निरख२ देखा, नख से सिख तलक गोया सांचे की ढाली हुई थी, राजा की दृष्टि देखते२ दाहनी जांघ पर आ पड़ी, तो वहां एक तिल देखा, बहुत सा अपने जी में घबराया, और कहने लगा, कि उस ने रानी की जांघ का तिल क्यों कर देखा?

होय न होय, तो रानी से उस की मुलाक़ात है, इस तरह अपने मन में विचार क्रोध कर दीवान से कहा, कि उस चित्रकार को तुर्त बुलाओ, उसे सुनतेही उसे बुला भेजा, आया कि राजा खुश ज़ुआ है कुछ इनआम देगा, जब वुह आनकर राजा के सनमुख ज़ुआ, तब वधिक को बुला ज़ुकम किया कि इस की गरदन मार के आंखें नि-काल मेरे पास ले आ, जब वुह उसे मारने चला दीवान भी बिदा हो पीछे हो लिया, बाहर निकल जल्लाद से कहा, कि तू इसे मुझे दे, और आंखें हिरन की निकाल कर राजा के पास ले जा, जल्लाद ने प्रधान का कहना किया, और दीवान राजा की तरफ़ से बज़त बेएतिबार ज़ुआ, कि ऐसा मूर्ख राजा हम ने कहीं देखा, सुना नहीं है, कि गुनवंत पुरुष का यों जी मारे, कदाचित गुनवान पुरुष से कुछ तक़सीर हो जाय, तो उसे देस निकाला देते हैं, यह राजाओं का चलन हमेशे से है, पर कोई राजाओं की बात पर न भूले, मुंह में तो उन के अमृत रहता है, और पेट में विष भरे ज़ुए हैं, जो कहते कुछ हैं, और करते कुछ हैं ॰ इस तरह दीवान ने अपने जी में विचार कर डरते२ उसे छिपा रक्खा; और जल्लाद हिरन की आंखें निकाल राजा के पास लेगया कि महाराज! उस को मार कर आंखें निकाल आप के पास लाया हूं. राजा ने ज़ुकम किया इन आंखों को भंडार में लेजाकर डाल दो. इस तरह से वुह बाबत तो यों टल गई कितने एक दिनों के बअ़्द उस राजा का बेटा एक दिन अकेला शिकार को गया, जाते२ एक महाबन में जा निकला, एक शेर वहां नज़र आया, बाघ को देख वुह बज़त डरा, घोड़ा

वहीं छोड़ एक वृक्ष पर चढ़ गया, उस के ऊपर जो देखे तो एक रीछ बैठा है * रीछ को देखते ही, उस के हाथ पांव फूल गये, और कांपने लगा, चाहे कि बेताब हो कर गिरे, इस में वुह रीछ बोला, कि ऐ कुंवर! तू अपने मन में भय मत कर, मैं तुझे नहीं खाने का क्यों कि, तू मेरी शरण आया है, मैं ने तुझे जी दान दिया, अब तू निस्संदेह होकर आनंद से यहां बैठ * यह बात रीछ से सुन, उस के जी में जी आया: इस में दिन बीत गया और रात ऊई तब वुह रीछ बोला, राजपुत्र! अब रात ऊई, यह नाहर शत्रु हम दोनों का बैठा ऊआ है, इस वक़ सोना जी का ज़ियान है, बिहतर यह है, कि दो२ पहर रात हम आपुस में जागें, आधी रात तू जाग, और आधी रात मैं. राज पुत्र ने कहा बऊत अच्छा, रीछ ने कहा पहिले दो पहर रात को तू सो रह, मैं अब जागता ऊं, और पिछले दो जाम निशा को तू जागियो, मैं सो रहूंगा* आपुस में इस तरह दोनों ने क़रार किया राज पुत्र सो रहा वुह रीछ बैठा और चौकी देने लगा, इस में शेर ने रीछ से कहा, तू मेरी बात सुन और अज्ञानी मत हो, यह मनुष्य भक्ष है हमारा, और तू क्यों विष का बीज बोता है, इसे नीचे डाल दे, हम दोनों खाजायें, यह आदमी है, और हम तुम दोनों वनवासी हैं, हाथ का मानिक गिर के फिर हाथ नहीं आता जब यह जाग उठेगा और तू सोवेगा, तो वुह तेरा सिर काट कर फेंक देवेगा, अब यही बिहतर है, कि मेरा कहना कर, फिर यह औसर न पावेगा, आख़िर को तू पछतावेगा * रीछ ने जवाब दिया, कि सुन अज्ञान बाघ! अपने ऊपर

अपराध लेना उचित नहीं, जितना होता है पाप राजा के मारने, और वृक्ष के काटने, गुरु से झूठ बोलने, और बन जलाने, और बिश्वास घात करने से इतना ही होता है सरनागत के मारने से. इन सब का पाप महा पाप है, और यह पाप किसी तरह छूटता नहीं, इस्ने मेरी सरन ली है, क्या ज़ा जो एक जीव मैं ने न खाया? तब बाघ ख़फ़ा होकर बोला, कि तूने मेरा कहा तो न माना, मैं भी तुझे जीता न जाने दूंगा, इतने में रीछ की बारी तो पूजी, और राज कुंवर जागा, फिर रीछ सोया वुह चौकी देने लगा, उस से भी यही बात बाघ ने कही, कि भाई! जो मैं कहूं सो तू सुन, भूल कर भी तू इस से मत पतया, सो कर सुबह को जब उठेगा अलसा कर तुझे खा जायगा, वुह यह मुझ से कह चुका है कि सो कर उठूं तो मैं खाजाऊं, इस से यह भला है कि तू पहिले ही इस रीछ को गिरा दे, जो मैं इसे खाजाऊं, और अपनी राह लूं, तू भी सहीह सलामत अपने घर को जा ॰ उस के प्रबोधने से यह बातों में आगया, और उस टहनी को पकड़ ऐसा हिलाया, कि जिस से वुह रीछ तले गिर पड़े, उस में उस की आंख खुल गई, और टहनी से लिपट कर रह गया, और इस से कहा फिट ऐ पापी! जो तूने मुझ से यह सलूक किया, मैं ने तेरी जान रक्खी, और तू मत हीन, मेरे मारने को तैयार ज़ा, अब जो मैं तुझे मार कर खाजाऊं तो क्या कर सकता है? यह बात रीछ की सुनते ही उस की जान सूख गई, अपने दिल में जाना, अब यह मुझे मुक़र्रर खायगा, इस में सवेरा होगया, बाघ उठकर वहां से चला गया, रीछ ने उस के कानों में मूत दिया,

और कहा कि तुझे जी से तो क्या मारूं, क्योंकि अब यहां कोई तेरा बचाने वाला नहीं है, इस से असमर्थ जान कर मैं तुझे छोड़ देता हूं, यह कह कर रीछ तो चला गया, और वुह गूंगा, बहिरा हो वहां से बहुत घबरा, व्याकुल हो नगर में आया. राजा उसकी दशा देख अपने जी में चिंता करने लगा महलों में जो खबर गई तो रानियां कूक मार२ रोने लगीं, और कहने लगीं, कि भगवान ने यह क्या अयुक्त किया, कोई कहने लगी, किसी ने इसे छला है, तिस से इसकी यह हालत होगई है, राजा ने सोच कर दीवान से कहा, कि जितने लोग हैं जंच मंच जानने वाले नगर में उन सब को बुलवा कर कुंवर को दिखलाओ * प्रधान ने आदमियों को भेज सब सियानों को बुलाया और उन से कहा, जिस में इसे आराम हो सो किया चाहिये, वे अपने मंच जंच करने लगे, जिस क़दर कि उन्हों ने इस का उतार किया कुछ फ़ायदः न हुआ * हारकर उन सभों ने जवाब दिया, कि हमारी विद्या यहां कुछ काम नहीं करती * जब मंची ने यह देखा कि उन्हों के गुनों से इसे कुछ आराम न हुआ राजा से हाथ जोड़ कर बिनती की महाराज! मेरे पुच की बहू जो है, सो बड़ी गुनवती है, आप आज्ञा कीजिये तो मैं उसके तईं ले आऊं और वुह कुंवर को देखे, भगवान चाहे तो आराम हो जायगा * इस के सिवाय और जतन नहीं * राजा ने कहा तेरे बेटे की स्त्री क्या जाने, फिर दीवान ने कहा महाराज! वुह एक जोगी की चेली है, उस जोगी ने जंच मंच विद्या सब उसे सिखा दी है. राजा ने आज्ञा दी और दीवान सवार हो अपने घर को गया, वहां चि-

पकार को बुला, सब अवस्था वहां की कही, और कहा कि मैं इस तरह से राजा को वचन दे आया हूं, तू स्त्री का भेष बना कर मेरे संग हो ले, उसने कबूल किया, और स्त्री भेष बन साथ होलिया, दोनों सवार होकर राजा के पास आये * लोग महल में उसे परद: कर के लेगये, दरमियान एक कनात खैंचली, और उस तरफ़ कनात के उसे बिठाया, राजा, और लड़का, और दीवान, ये तीनों कनात के बाहर बैठे, और उसने कनात के अंदर से कहा कि कुंवर को आश्नान करवा, कपड़े बदलवा, चौका दिलवा, एक पटड़ा बिछवा कर बिठाओ. और कुंवर से कहा कि तू सावधान होकर बैठ, और जो मैं अब कहूं सो तू कान देकर सुन * बिभीषन बड़ा सूर, बीर था और दग़ा करके रामचंद्र से जा मिला, उस ने रावन का राज सब खराब किया, अपने कुल का नाश किया, उस लाज से एक बरस तलक सिर न उठाया, और अपने किये का फल पाया, कि सब कुछ गंवाया, और भस्मासुर ने महादेव की तपस्या कर, बर पाया, और उन्हीं से बिश्वास घात किया, कि पारबती के लेने की इच्छा की, और उसका भी फल उसने तुर्त पाया, कि छन भर में जल के भस्म हो गया, और कुंवर तू मित्र द्रोही और बिश्वास घाती क्यों हुआ कि सोते हुए रीछ को तू ने क्यों ढकेला? उसे तो तेरा उपकार किया था, तूने उसका बुरा बिचारा, पर इस में तेरा दोष कुछ नहीं है, तेरे पिता का दोष है, इसवास्ते कि जैसा बीज बोवेगा, वैसा ही फल होवेगा, यह तुम ने अपने पिता के पाप से दुख पाया * इतनी बात सुनते ही कुंवर सचेत हो बोल उठा. तब राजा बोला ऐ सुन्दरी! तू

सच कह कि तू ने वुह बन का जानवर क्योंकर पहिचाना? यह सुन कर उसने जवाब दिया कि राजा! मैं अपनी पूर्व अवस्था तेरे आगे प्रगट करूं हूं सुन, जब मैं अपने गुरू के पास पढ़ने को जाती थी, तब गुरू की अति सेवा करती थी, गुरू ने प्रसन्न हो एक मंत्र मुझे बता दिया, वुह मंत्र मैं ने साधा, तब से सरस्वती मेरे मन में बसी है, और जैसे मैं ने रानी की जांघ का तिल पहिचाना, वैसे ही बन के रीछ को भी जाना. यह सुनते ही राजा ने प्रसन्न हो परदः दरमियान से दूर कर दिया, और कहा कि तू सच सारद पुत्र है, तेरे गुन को मैं ने अब जाना, यह कह राजा ने आधा राज उसे दिया, और अपना मंत्री किया * इतनी बात कह वुह बिराह्मन बोला, कि राजा बीर-बिक्रमाजीत! इस स्लोक का यह अर्थ है. यह कथा उस बिराह्मन से सुन कर राजा बीरबिक्रमाजीत ने हजार गांव इनाम कर दिये. ये बातें करके पुतली बोली कि सुन राजा भोज! तुझ में इतना गुन कहां और इस जग में बिक्रम समान राजा होना मुश्किल है, मैं ने तुझ से यह सब बात कही, और तू इस सिंहासन जोग नहीं." उस दिन की भी साम्रय यों हीं जाती रही, राजा महल में दाखिल हुआ, दूसरे सुबहः को उठ, स्नान, पूजा कर ध्यान लगा, सिंहासन के पास आ खड़ा रहा, और प्रधान को बुलाकर कहा कि, "मेरा जी चाहता है, कि सिंहासन पर आज बैठूं, बिहतर है कि द्विघड़िया अच्छी मुहूर्त इस वक्त मुझे देख दो." दीवान ने कहा महाराज! आप तो बैठियेगा, पर ये पुतलियां आप२ को रो२ मरेंगीं राजा ठठक रहा और *

## * सुन्दरवती सोलहवीं पुतली *

बोली, "सुन राजा! मैं तुझ से विचार कर कथा का अहवाल कहती हूं * उज्जैन नगरी में छत्तीस कौम और चार जात बसती थीं, एक वहां का नगर सेठ जिस के यहां अति धन था, और बड़ा प्रतापी था, नगर२ के लोगों को व्योहार करने के लिये बहुत माया देता लेता था, जो कोई उसके पास अपना स्वारथ विचार कर आता था, वुह खाली फिर कर नहीं जाता था. उसका एक बेटा रत्नसेन नाम और बहुत सुन्दर था, और अति विद्यावान, माता पिता की आज्ञा में निस दिन रहता, उस सेठ के मन में आई कि कहीं अच्छी कन्या ठहरा उसका व्याह करदें, बिराह्मनों को बुला देस२ भेजा और कह दिया जहां कहीं अच्छी लड़की ठहरे वहां का टीका लेके तुम आ ओ गे तो बहुत कुछ तुम्हें दूंगा, और कुछ रुपये खर्च को दे, बिदा किया. बिराह्मन देस२ ढूंढने को गये, उन में से एक बिराह्मन ने समाचार पाया, कि समुद्र पार एक सेठ है और उसकी बेटी बहुत सुन्दर है, उसे भी वर की तलाश है. यह सुन कर एक जहाज़ पर बैठ समुद्र पार गया, वहां जा सेठ का ठिकाना पूछ कर उस के दुवारे पर ठहरा, और खबर की कि उज्जैन नगरी से एक बिराह्मन वहां के सेठ का आया है * यह खबर सुन उस सेठ ने उस को बुलाया, और दंडवत कर आसन दे बिठाया, बिराह्मन असीस देकर बैठा, सेठ ने पूछा किस कारज के लिये तुम आये हो सो कहो. बिराह्मन ने कहा, हमारे सेठ ने भेजा है,

लड़के की शादी के लिये, और कह दिया है जहां कन्या अच्छे कुलीन की ठहरे वहां का टीका ले हमारे पास पहुंचो. सेठ यह सुनकर बोला, मेरी भी यही इच्छा थी, कि पुत्री का व्याह मैं वहां करूंगा, पर भगवान ने घर बैठे संजोग बना दिया, फिर कहा कितने दिन तुम यहां आराम करो, मैं अपना पुरोहित तुम्हारे साथ कर दूंगा, वुह लड़के को देख टीका जाकर देगा * और तुम भी इस लड़की को देख लो, और वहां जाकर उस सेठ से कहो, कि हम अपनी आंखों देख आये हैं, वुह बिराह्मन कितने दिनों वहां रहा, और उस कन्या को अपनी आंखों देख, सेठ के बिराह्मन को साथ ले उज्जैन नगरी को फिर चला. उस सेठ ने अपने पुरोहित से कह दिया, कि टीका दे व्याह की जल्दी कर आना. ये दोनों वहां से चल जहाज़ पर चढ़, कितने दिनों में उज्जैन नगरी में आन पहुंचे, बिराह्मन ने सेठ को खबर दी, कि मैं कन्या ठहरा आया हूं, और उस सेठ का पुरोहित साथ लाया हूं, सेठ ने उस बिराह्मन को बुलाया, और लड़के को अपने पास बैठा दिखलाया, बिराह्मन ने देख उसे तिलक कर दिया, और हाथ जोड़ अपने सेठ की तरफ़ से बिनती कर कहा, कि आप जल्दी से बरात लेकर आइये, हम जाकर वहां तैयारी करते हैं, फिर रुखसत होकर सेठ से वुह बिराह्मन अपने मुल्क को गया * वहां जा सेठ से यहां का सब समाचार कहा, सेठ सुनकर व्याह का सामान करने लगा, और इधर यह सेठ व्याह की तैयारी करने. नक़ार खाने में नौबत बजने लगी, और घर में मंगलाचार होने लगे, तरह२ की तैयारियां कीं, जितने

कुनबे के लोग थे उन को नये२ जोड़े पहना, अपने साथ लेजाने को मुक़र्रर किया, नाच, राग रंग, ख़ुशी से होने लगे. इस तरह तमाम शहर की ज़ियाफ़त करते२ बरात की तैयारी करते, ब्याह का दिन नज़दीक पहुंचा. ग़र्ज़ कि जाना दूर का था, फ़िक्र करने लगा कि अरसः थोड़ा रहा है, समुद्र पार हम इतने दिनों में क्योंकर जा सकेंगे, यह बात सुनकर उस के सब भाई बंधु अंदेशः करने लगे, और ख़ुशी तमाम शादी की भूल गये॰ इस में एक शख़्स ने आकर उस सेठ से कहा, कि इस वर कन्या की शादी जब होगी तो इस लग्न में विवाह होगा, और मैं एक जतन बताता हूं तुम उस की फ़िक्र करो, भगवान चाहे तो बनजाय तब उसे हाथ जोड़ कर कहा कि भाई, या तो भगवान के हाथ हमारी लज्जा है, या तेरे हाथ, जिस में हमारा काम बने सो तू कह, तब वुह कहने लगा, कई एक महीने हुए हैं कि एक बढ़ई उड़न खटोला बनाकर राजा के पास लेआया था, और वुह कहता था, कि इस खटोले का यह सुभाव है कि इस पर बैठकर जहां तुम्हारी इच्छा हो तहां जाओ, यह पहुंचावेगा, राजा ने सुन कर उसको दो लाख रुपये दिये, और खटोला लिया, वुह अब राजा के घर में है, तुम जाओ, और राजा से मांगो, जो तुम्हें राजा दें, तो तुम्हारा सब काम सिद्ध हो॰ यह सुनते ही वुह ख़ुशी होकर राज दुवार पर गया, और दुवारपाल से कहा, मेरी ख़बर महाराज से करदो, दरबानों ने दीवान से आकर अर्ज़ की कि नगर सेठ दुवारे पर हाज़िर है, आप की आज्ञा हो तो राजा के दरशन को आवे, दीवान ने कहा कि बुलाओ.

दरवान आकर उसे लेगये, उसने जाकर दीवान को दंडवत की, और बिनती कर कहने लगा, कि महाराज के दरशन को मैं आया हूं, और अपना बड़ा ज़रूर काम लाया हूं. यह सुन कर मंत्री ने कहा कि राजा महल में हैं, सेठ यह सुन अति उदास हुआ, कहा मेरा बड़ा कारज था, कि लड़के की शादी है, और जाना समुद्र पार, चार दिन बाक़ी रह गये हैं, इस में जो न पहुंच सकूं, तो मेरे कुल की हंसी होगी. बनिये से यह बात सुन कर दीवान ने राजा से जाकर हक़ीक़त ज़ाहिर की, राजा ने आज्ञा दी कि वुह उड़न खटोला उसे लेजाकर दो, और जो कुछ वुह कहे सब उस की तैयारी कर दो, जो किसी तरह उसके काम में बिघन न होने पावे* प्रधान ने खटोला मंगवा बनिये को दिया, और कहा जो कुछ सा-मान तुझे दरकार हो सो कह महाराज का यों हुकम है, तब सेठ ने कहा * महाराज की दया से सब कुछ है, मेरी यही ज़रूर थी, और आप की कृपा से सब काम सिद्ध होगा. महाजन खटोला लिये अपने घर को आया, बिराह्मन को बुलाकर साथ लिया, लड़का और आप उस पर बैठ समुद्र पार चला, कुछ एक अरसे में वहां जा पहुंचा, और वहां जाकर देखे तो मंगला चार सारे नगर में हो रहा है और सब राह देख रहे हैं, जब लोगों ने देखा तो हाथों हाथ लेगये, जाकर एक हवेली में उतारा, और अपने सेठ को खबर दी, कि तुम्हारा समधी बरात ले आ पहुंचा है, वुह सेठ भी वहां से उस की मुलाक़ात को आप आया, और देखकर इन तीन आदमियों को अपने जी में बहुत पछताया, और पूछा क्या

सबब है जो तुम इस तरह से आये हो? तब उसने ब्योरा, और सब अवस्था अपनी सुनाई, सुनते ही उस सेठ ने अपने गुमाश्ते से कहा कि कल ब्याह है, और आज बरात की तैयारी सब तुम जल्दी करदो, कि जिस में शहर के लोग न हंसें, उसने सब तैयारी बात कहते ही कर दी, दूसरे दिन बरात लेकर वह सेठ ब्याहने गया, और बेटे का ब्याह किया. उस सेठ ने हाथी, घोड़े, जोड़े, पालकी, मियाने, जड़ाऊ गहने और बहुत सा कुछ दान दहेज़ दिया, वह वहां से सब लेकर जहाज़ में रखवा आप सवार हो अपने शहर में आया, और फिर नए सिर से शादी रचाई, ब्राह्मणों को बहुत कुछ दान दिया, और कुछ जवाहिर, पोशाक और अजूबे तुहफ़: और तहायफ़ थालों में रख, और चार घोड़े ख़ासे लेकर राजा की नज़र को चला और वुह खटोला जो लेगया था, वुह भी फिर देने • जब दुवारे पर पहुंचा दुवार पालों से कहा, कि महाराज को मेरी ख़बर दो, राजा ने ख़बर सुन, उसे बुलालिया, और जो कुछ वह लेगया था जाकर सब राजा की भेंट किया, और कहा महा-राज! आप के पुन्य प्रताप से सब काम अच्छा हुआ, अब इस दास की भेंट आप को क़बूल करनी होगी, राजा सुन हंसकर बोला कि मेरा यह सुभाव है, कि दी हुई चीज़ में फिर नहीं लेता, यह खटोला मैंने तुझी को दिया, और जो कुछ तू तोहफ़: लाया है, ये सब तोहफ़: और लाख रुपये अपने ख़ज़ाने से और हम ने तेरे बेटे को दिये, इस वास्ते कि उसकी शादी हुई है, ग़रज़ ये सब कुछ इनायत करके पान दे, उसे रुख़सत किया वह प्रसन्न हो अपने

घर को आया" ॥ इतनी बात कह वुह पुतली बोली, "सुन राजा भोज! राजा बीर बिक्रमाजीत की बराबरी इंद्र भी नहीं कर सकता था, और तू तो किस गिनती में है, जो तू ने अपना मन बढ़ाया है; इस से तू बाज़ आ" ॥ इन बातों में वुह भी दिन गुज़र गया, राजा महल में दाख़िल हुआ, रात जिस तिस तरह गुज़री. फिर जब सुबह हुई राजा सिंहासन के बैठने का इरादः कर वहां आया कि ॥

## ॥ सत्यवती सतरहवीं पुतली बोली ॥

"सुन राजा भोज! एक दिन राजा बीरबिक्रमाजीत सभा में इंद्र समान बैठा था, और गंधर्व मधुर२ सुरों से गा रहे थे पातुर नृत्य कर भाव बता रहीं थीं, कहीं भाट खड़े हुए जस बरनन कर रहे थे, किसी तरफ़ बिराह्मन बेद पाठ कर रहे थे, किसी तरफ़ मल्ल आपुस में युद्ध कर रहे थे, और किसी तरफ़ चीते, कुत्ते, सियाह-गोश, हिरन, मेंढे, मीर शिकार लिये खड़े थे, और जितनी तैयारी राजाओं को चाहिये सब थीं: सभा में एक से एक पंडित, चातुर, और बीर बैठे थे, उन में राजा, इंद्र की तरह बैठा था, और सब सामान इंद्र के अखाड़े का सा था ॥ इस में राजा ने अपने चित्त में बिचार कर पंडितों से कहा, कि तुम एक बात मेरी सुनों, कि स्वर्ग में राजा इंद्र जो है सो मर्त्य लोक का सब मरम जानता है कहो कि पाताल का राजा कौन है? और किस जगह वुह रहता है? तब उन में से एक पंडित बोला, कि महाराज! पाताल का राजा

शेषनाग है, जिसके हज़ार फन हैं, और पद्मनी रानी उसके यहां है, और कभी सोग, सन्ताप उसे नहीं व्यापता, आनंद से अचल राज वहां का वुह करता है, और जैसा वुह राजा सुखी है, वैसा संसार में कोई नहीं * यह सुनकर राजा को उसके मिलने की इच्छा हुई; बैतालों को बुलाकर कहा, कि मेरे तईं पाताल को लेचलो, मैं शेषनाग के दरसन को जाऊंगा: बैताल उठाकर पाताल को लेगये, और शेषनाग का दूर से मंदिर दिखा दिया, राजा ने दूर से देख बैतालों को बिदा किया, और आप मंदिर को चला. जब जाकर उसके पास पहुंचा, देखे तो वुह कंचन का मंदिर, रत्न जड़े हुये, जगमगा रहा है, और ऐसी जोति है उसकी, कि जिस में रोशनी के सिवाय रात, दिन कुछ नहीं मालूम होता. दुवार२ पर कंवल के फूलों की बंदनवारें बंधीं हुई हैं, और घर२ आनंद हो रहे हैं. राजा कुछ डरता२ कुछ खुशी२ दुवारे जा खड़ा हुआ; और वहां के दुवार पालों से दंडवत कर कहा, महाराज को हमारा समाचार पहुंचाओ, कहो कि मर्त्य लोक से एक राजा आप के दर्शन को आया है, दरबान राजा को खबर देने गया, और यह दुवार पर खड़ा हुआ कहता था, धन्य भाग! हैं मेरे कि मैं यहां तक आन पहुंचा हूं, और चारों तरफ़ से राम कृष्ण२ की आवाज़ आती थी, और राजा के मंदिर से वेद की धुनि कान पड़ती थी, जब दरबान राजा के सनमुख जा प्रनाम कर हाथ जोड़ खड़ा हुआ, राजा ने उसकी ओर दृष्टि की, उसे कहा महाराज! एक मनुष्य दुवारे पर खड़ा है, और कहता है कि मर्त्य लोक से आया हूं, दुवारे को

हज़ारों दंडवतें करता है, बल्कि जिस को देखता है उसको भी, आप के दर्शन की अभिलाषया है, जिस से निहायत बे चैन है; यह बात सुनते ही शेषनाग उठ के दुवारे पर आया ॰ राजा ने देखते ही अष्टांग प्रनाम किया, और उसने हंसकर आशीष दी, और पूछा कि तुम्हारा नाम क्या है, और कौन सा देश है? राजा ने हाथ जोड़ कर कहा, कि स्वामी! विक्रम भूपाल मेरा नाम है, और मर्त्य लोक का राजा हूं, आप के चरन दर्शन की मुझे इच्छा थी, सो मेरे मन की इच्छा पूरी ऊई, आज मुझे कड़ोड़ यज्ञ का फल ऊआ, और कड़ोड़ों दान किये का पुन्य, और धन्य भाग! मेरे जो आप के चरन कंवल के दर्शन ऊए, बल्कि चौंसठ तीरथ न्हाने का मुझे फल ऊआ ॰ विक्रम का नाम सुनते ही, शेषनाग मिला, और हाथ पकड़, अपने मकान में ले गया, अच्छी जगह बैठा, चेम कुशल पूछी; राजा ने कहा महाराज के दर्शन से सब आनंद हैं, फिर कहा तुम किस कारन यहां आये हो? और आते ऊए पथ में तुम ने बऊत कष्ट पाया होगा, विक्रम बोला कि फणिनाथ! मैं ने जो कष्ट पाया सो सब तुम्हारे दर्शन किये से बिसरा. फिर राजा को रहने के लिये एक अच्छा स्थान दिया, और बऊत से लोग टहल करने को, और उन लोगों से कह दिया, कि मेरी सेवा से भी तुम अधिक राजा की सेवा जानना. इस तरह से पांच, सात दिन राजा विक्रमाजीत वहां रहा; बऊद उसके एक दिन हाथ जोड़ कर कहा पृथवी नाथ! मुझे बिदा कीजिये, तो मैं अपने नगर में जाऊं, और वहां बैठ आप का गुन गाऊं. तब शेष ने हंस कर कहा, कि अब राजा तुम्हें घर

जाने की इच्छा ऊई है, भला कुछ प्रसाद हम देते हैं, तुम लेते जाओ. यह कह चार अमृत मंगवा राजा को दिये, और उसका गुन कहने लगा, एक रत्न का यह सुभाव है, कि जितना गहना चाहोगे सो यह तुम्हें देगा, और छिन भर देते बिलंब न करेगा. और दूसरे नग का यह सुभाव है कि हाथी, घोड़े, पालकियां जितनी तुम मांगोगे, उतनी इस से पाओगे. और तीसरे अमृत का यह गुन है, कि जितनी लक्ष्मी चाहोगे, उतनी यह देगा. और चौथे रत्न का यह प्रभाव है, हरिभजन और धर्म कर्म करने की जितनी इच्छा रक्खोगे, उतनी यह पूरी करेगा॰ इस तरह चारों अमृतों के गुन राजा से समझा कर कहे, और बिदा किया. राजा हाथ जोड़ कर खड़ा हो कहने लगा, महाराज! मैं आप के गुन की उपमा नहीं देसकता, पर आप मुझे दास समझ कर कृपा रखियेगा, यह कह कर राजा वहां से रुखसत ऊआ, और बैतालों को बुला सवार हो, अपने नगर को आया, जब कोस एक नगर रह गया; तब बैतालों को छोड़, आप राजा पांओं२ शहर को चला. देखता क्या है, कि एक दुर्बल, भूखा बिराह्मन चला आता है, जब वुह पास आया, वह उसने कहा, कि मैं भूखा हूं, कुछ मुझे भिक्षा दे, जो मैं जा कर कुटुंब को पालूं॰ सुनते ही चिन्ता कर अपने मन में कहने लगा, इस बिराह्मन को इस में से एक अमृत दूं, यह बिचार कर बिराह्मन से कहा कि देवता! मेरे पास चार रत्न हैं, और चारों के गुन ये हैं, जो तू इन में से चाहे वुह मैं तुझे दूं; तब बिराह्मन ने कहा, कि पहिले अपने घर हो आऊं, तब तुम से कहूं.

यह कह कर विराह्मन अपने घर को गया, और राजा वहां खड़ा रहा, वुह घर में आकर अपनी स्त्री, और पुत्र, और पुत्र की बहू से कहने लगा, कि उन चारों लाल्कों का यह ब्यौरा है; उन तीनों में से उसकी विराह्मनी बोली, कि स्वामी! तुम वुह लाल्क लो जो लक्ष्मी दे है, और ख़ियाल मन से उठा दो, क्योंकि लक्ष्मी से मिलते हैं सहाय, और लक्ष्मी से होते हैं सब उपाय, धर्म, ज्ञान, नेम, पुन्य, दान यह सब लक्ष्मी से होता है, इस से तुम और तरफ़ चित मत डुलाओ जा कर लक्ष्मी ले आओ॰ फिर उसका पुत्र बोला, कि लक्ष्मी किस काम की है जो साथ सामान न हो, और जो सामान हो तो राजा कहावे, और सब कोई सिर निवावे, सरंजाम हो तो दुर्जन डरें, और संसार में शोभा पावे, जो लक्ष्मी हुई और जग में शोभा न पाई तो उस पुरुष का जन्म लेना निर्फल है, तुम वुह लाल्क लो जो संसार में शोभा दे॰ इतने में उसके बेटे की बहू बोली, कि तुम वुह लाल्क लो जो आभूषण दे, कि गहने के पहिन्ने से स्त्री अपसरा मालूम हो, जो रांड भी पहने तो अति सुन्दरी दिखाई दे, और बिपत पड़े तो बेच२ बहुत सा धन ले, और जितना मांगोगे उतना उस्से पाओगे, और कितना बिला ओगे पुरुष हमारा बावला है, और बाल बुद्धि हीन है, इस्से ससुर! तुम सज्ञानी हो, और तुम से मैं कहती हूं वही लाल्क ले आओ जो मैं ने तुम से कहा है, उस से तुम सब कुछ पाओगे॰ यह सुन कर विराह्मन बोला कि तुम तीनों बौराये हो, और मेरी इच्छा सिवाय धर्म्म के और किसी पर नहीं, क्योंकि धर्म्म से संसार में आदमी राज पाता है, और धर्म्म से

सब काम सिद्ध होते हैं, और धर्म से जग में जय होता है, और धर्म करने से देखो कि राजा बलि ने पाताल का राज पाया, और धर्म से राजा इंद्र ने स्वर्ग में का इंद्रासन पाया, और धर्म से यह काया अमर हो जाती है, सर्व पाप छुट जाता है, इस से तुम मेरा धर्म मत डुलाओ, और मैं भी अपना सत न छोड़ूंगा, इस में जो हो सो हो॰ इसी तरह चारों ने चार मति की बातें कहीं, एक की एक ने न मानी, तब वुह बिराह्मन फिर कर राजा के निकट आया, और आकर सब अहवाल सुनाया, कहा कि महाराज! मैं घर तो गया पर बात कुछ बन न आई, अपनी२ सब कोई कहता है, और हम चारों की चार मति हैं, और आप ने यहां खड़े हो कर हमारे लिये दुख पाया, पर हमारा मता बन न आया॰ यह सुन राजा ने कहा कि महाराज! तुम अपने चित में निराश होकर उदास न हो, चारों लच्छन तुम अपने घर ले जाओ, मैं तुम्हें देता हूं, क्योंकि, जिस में तुम्हारा कुटुम्ब भी प्रसन्न हो, और तुम भी: हमारा इसी में कल्यान है. निदान राजा ने चारों लच्छन खुश हो के बिराह्मन के हाथ दिये; बिराह्मन लेकर असीस दे अपने धाम को गया. सुन राजा भोज! राजा बीर बिक्रमाजीत भी अपने मंदिर को आया और देते दान कुछ बिलंब न लाया॰ ऐसा दानी अब इस कलियुग में कौन है जो उस के समान दान दे? वुह इस आसन पर बैठे, और नहीं तो नर्क बास पावे, अभी तू अपने जी में मत उकता, धीरज धर और आगे कथा सुन जो२ राजा ने साहस और दान किये हैं." यह बात पुतली की सुनकर राजा सिंहासन के पास

से उठकर घर में आया, सारी रात सोच और चिंता में गंवाई; सुबह होते ही स्नान, पूजा, करके बैठा; इतने में दीवान, प्रधान आकर हाजिर हुए, सब को साथ ले सिंहासन के पास आ चाहे कि पांव उठा कर धरे कि

## * रूपरेखा अठारहवीं पुतली *

हांस कर उठी और कहा, "कि राजा मुझ पर दया कर, पहले मेरी बात सुन, तिस पीछे जो इच्छा में आवे सो कर." तब राजा बोला, "तू कह जो तेरे चित में है." वुह पुतली कहने लगी कि, "सुन राजा भोज! एक दिन दो सन्यासी आपुस में जोग की रीत से झगड़ते थे, न वुह उस से जीत सकता था, न यह उस से. आख़िर इस तरह झगड़ते२ बीर बिक्रमाजीत पास आये और कहा कि महाराज! हम दोनों विवादी हैं, इस का आप न्याव चुकावें, आप धर्मात्मा राजा हैं, यह समझ कर हम आये हैं. राजा ने कहा मुझ से समझा कर तुम ज़ाहिर करो, कि किस बात पर झगड़ा है? उन में से एक जती बोला महाराज! मैं कहता हूं, कि मन के बस में ज्ञान है, और मन के बस आत्मा है, और मन के बस देह है, और माया मोह पाप, पुन्य ये भी सब मन से हैं, और जितनी बातें हैं ये मन के ताबिअ् हैं, और मन की इच्छा ही से सब होता है, मन राजा है तमाम शरीर का, और जितने अंग हैं, सो मन के आधीन, मन उन से जो काम लेता है सो करते हैं, एक दोनों में से यह जब कह चुका,

तब दूसरा बोला सुनो राजा! निश्चय कर के जो मैं कहूं. ज्ञान जो है वही राजा है, देह का, और मन जो है उस के ताबिअदार है, जो कदाचित मन अपना अमल किया चाहे तो ज्ञान से कुछ उसका बस नहीं चलता, मन के क़ाबू में हैं इंद्रियां, वुह चाहे तो उन से कर्म करवावे पर ज्ञान नहीं करने देता, जब ज्ञान आता है तो मन को मार कर निकाल देता है, और पांचों इंद्रियां भी ज्ञान के खड्ग से कटी ऊई हैं. जब मनुष से मन और इंद्री का विकार छूटा, निर्भय ऊआ संसार के भय से और जोग सिद्ध ऊआ. दोनों की ये बातें सुन कर राजा बोला, कि तुम ने जो कहा सो मैं सब समझा, इसका उत्तर विचार कर तुम्हें दूंगा. कितनी एक देर के बअ़्द राजा ने सोच कर कहा, कि सुनो योगेश्वर! चार वस्तु एक साथ रही हैं, अग्नि, जल, वायु, और, क्षार. इन चारों से शरीर है, मन इन का सरदार है, मन की मति से जो ये चलें, तो घड़ी पहर में नाश करदे, पर उन पर ज्ञान बली है, मन का विकार होने नहीं देता, और जो नर हैं ज्ञानी, उनकी काया बिनसने नहीं पाती, वे इस संसार में अमर हैं, और जब तक योगी ज्ञान से मन को न जीते, तब तक उस का योग सिद्ध नहीं होता • ये बातें राजा की योगियों ने सुन अपने मन का हठ छोड़ दिया. एक योगी ने प्रसन्न होकर राजा को एक खड़िया का ढेला देकर कहा, कि इस में ये गुन हैं, जो इस से दिन को तुम लिखोगे सो रात को प्रतक्ष सब देखोगे. यह कह कर जोगी दोनों चले गये. राजा ने अपने जी में अचरज माना कि यह बात किस तरह से सत्य होगी, तब राजा ने एक मंदिर

खाली करवाया, औ झड़वा, धुलवा, लिपवा, अकेले उस घर में आ बिछौना बिछवा, किवाड़ बंदकर, दीवार में मूरतें लिखने लगा. पहले कृष्ण की मूरति लिखी, पीछे सरस्वती की, फिर देवताओं की, इतने में सांझ ऊई, और एक बार जैर शब्द होने लगा, जो२ देवता लिखे थे सो साफ़ देखे, देखतेही राजा मोहित होगया, और जो२ बातें वे आपस में कहते थे, राजा सब सुनता, और देखता था, लेकिन भय से कुछ कह नहीं सकता था. इतने में प्रभात ऊआ, और देवताओं ने उठ२ अपनी२ राह ली, और वे पुतली की पुतलियां रह गईं. फिर राजा ने दूसरी तरफ़ दीवार में हाथी, घोड़े, पालकी, रथ, और फ़ौज यह सब कुछ लिखा, फिर जब शाम ऊई तो सब वे ज़ाहिर ऊए, राजा देख२ अपने जी में प्रसन्न होता था, और जोगी को याद करता था, कि मुझे वुह पदारथ दे गया. जब भोर ऊई, तब वुह फिर चित्र का चित्र रह गया, फिर तीसरे दिन राजा ने पहले एक म्रदंगी लिखी, फिर गंधर्व लिखा, पुनि अपसरायें खेंची. ताल, बीन, रबाब, तंबूरा, मुहचंग, सितार, पिनाक, बांसुरी, करताल, अनगुनः, एक२ साज एक२ मूरति के हाथ दे२ लिखी. जब संध्या का समें ऊआ तब पहले एक शब्द ऊआ, और गंधर्व संगीत शास्त्र की रीत से गाने लगे, और सब साज़ सुरों के साथ मिल२ बाजने लगे और वे अपसरायें नृत्य करने लगीं, और भाव बताने * इस तरह से राजा हमेशः आनंद से रात काटता था, और दिन को यही लिखता था, इसी तरह से वुह रात दिन वहां बितीत करता, और रनवास में नहीं आता था, रानियों के जी

में चिंता हुई, कि राजा किस कारन महल में नहीं आता, और जुदे मंदिर में रहता है, इस का क्या सबब है यह मअलूम किया चाहिये. यों रानियां आपस में मता ठान, राजा की खोज लेने को तैयार हुईं, और उन में से चार रानियां आपस में विचार करके कहने लगीं, हमारा जीना भी धिरकार है, और अब भी हमारा धिरकार है, कि राजा हमें छोड़ वहां बैठ रहा है, और हम यहां बिरह से दुख पाती हैं; इतने दिनों तो हम ने दुख भरा, पर अब एक छिन भर भी बिन प्रीतम नहीं रहा जाता ॰ यों विचार कर रात को सवार हो जिस मंदिर में राजा बैठा कौतुक देख रहा था वे भी वहां जा पहुंचीं. हाथ जोड़, बिनती कर, कहने लगीं, कि महाराज! हम से क्या अपराध हुआ है, जो आप हमारी सुरत बिसार यहां बैठ रहे हैं? यह सुन राजा हंसकर बोला, सुनो सुन्दरियो! तुम्हें किस ने बताया, और किस कारन तुम यहां आईं, क्या तुम्हें किसी ने कुछ कहा है, कि तुम्हारा मुख मलीन हो रहा है? राजा की यह बात सुन सिर निहुड़ा के, उन्हों ने कहा स्वामी! जो बात है, सो आप के सनमुख हम प्रकाश करती हैं. राजा ने कहा अच्छा, कहो तब उन में से एक रानी जो चतुरी थी, सो बोली महाराज! हम अबला हैं, और कभी कुछ नहीं देखा, सुख ही में उमर गंवाई, अब बिरह में काम निस दिन हमें दहे है, सो यह दुख हम तुम्हारे सिवा किस से कहें. इस बिथा से हमें बचाओ, और आप ने हम से बचन किया था, कि हम तुम्हें पीठ न देंगे, सो इतनी मुद्दत से तुम ने बिसार दिया, इतने दिनों तलक जिस तरह हुआ,

हम ने वियोग भरा, अब हम में बल नहीं * इसी तरह की बातें करते हुए सुबह हो गई. और वे सब मूरतें फिर नक़्श दर औ दीवार हो गईं, तब रानियों ने कहा कि महाराज! जब से तुम ने मंदिर छोड़ा है दुख से यही दशा सब रनवास की हो रही है, और इन रानियों का पाप आप को लगता है, क्योंकि सब आप ही के आसरे में हैं. सुन२ ये बातें राजा हंस कर बोला, कि अब जी में तुम प्रसन्न हो, जो तुम कहो सो हम करें, और जो मांगो सो हम दें, रानियां खुश होकर बोलीं महाराज! हमारे मांगने से जो आप दें, तो हम मांगें. राजा ने कहा जो मांगोगी सो हम देंगे. रानियों ने कहा यह जो खड़िया आप के हाथ में है हमें दो. सुनते ही राजा ने आनंद से हवाले की, रानियों ने लेली और छिपा रक्खी, फिर सवार हो२ अपने२ महल में आईं, और राजा भी आकर दाखिल हुआ, अपना राज काज करने लगा" * इतनी कथा कह रूपरेखा पुतली बोली कि, "सुन राजा भोज! ऐसा पदारथ देते राजा ने विलंब न किया और ऐसी विद्या तू कहां पावेगा और जो पावेगा तो तुझ से दी नहीं जायगी. इस से इस आसन के बैठने का तू इरादा छोड़ दे, मैं तुझ से सच कहती हूं, तू बौरा न जा, और इस जोग तू नहीं." वुह भी साअत गुज़र गई. राजा उठकर वहां से महल में दाखिल हुआ. तमाम रात सोच में गुज़रगई. सुबह को उठ स्नान, पूजा, से फ़राग़त कर, फिर उसी मकान में आया, सिंहासन के पास खड़ा हो चाहे कि पांव उठा कर धरे इस में *

* तारा उन्नीसवीं पुतली *

खिलखिला कर हंसी और कहने लगी कि "ऐ राजा! अभागी, बावले! पहले मेरी बात सुन, पीछे और विचारकर, जो तू इस सिंहासन पर चरन रक्खेगा तो अपराधी होगा, मुझ पर पांव दिया था राजा बिक्रमाजीत ने, तू ने अपने जी में क्या विचारा है? जो यह इरादः करके आया है, मेरा हृदय जो है कंवल है, और मधुकर वीरविक्रमाजीत था, तू गोबर का कीड़ा, मुझ पर पांव किस तरह रक्खेगा?" राजा बोला, "सुन बाला! तू ने मुझे गोबर का कीड़ क्योंकर जाना?" पुतली बोली सुन राजा! एक दिन की कथा है कि एक बिराह्मन, सामुद्रिक नाम, सामुद्रिक पढ़ा हुआ था, बन में चला जाता था, उस के बराबर दुनया में कोई और पंडित न था, अनेक२ भेद विद्या के जानता था, उस ने दरयाफ़्त किया, कि इस रस्ते कोई आदमी गया है, जब उस के निशान पांव के देखे, तो उस में ऊर्द्ध रेखा, और कंवल का चिन्ह नज़र आया. तब उस ने अपने जी में विचारा कि कोई राजा नंगे पांव इस राह से गुज़रा है, उस को देखा चाहिये, कि कहां गया है? यह विचार कर उन पाओं के निशान देखता हुआ जब कोस भर पर जा पहुंचा, तो उस बन में देखा, कि एक आदमी दरख़्त से लकड़ियां तोड़कर गट्ठड़ बांध रहा है. बिराह्मन उस के पास जाकर खड़ा हुआ, और पूछा कि तू यहां इस बन में कब से आया है? वुह बोला कि महाराज! मैं दो घड़ी रात रहे से आया हूं, तब

बिराह्मन ने पूछा कि तू ने किसी को इस राह से आते देखा है कि नहीं? उसने कहा, कि मैं जिस बनें से आया हूं, इस बन में मनुष्य का तो ज़िक्र क्या है, कोई पंछी भी नज़र नहीं आया. फिर उस बिराह्मन ने कहा, देखूं तेरा पांव, पांव उस ने आगे रख दिया, और बिराह्मन ने सब चिन्ह देखे. देख कर अपने जी में सोचने लगा, कि यह सबब क्या है कि सब लछन इस में राजा के हैं, और यह इतना दुखी क्यों है? फिर इसे पूछा कि कितने दिनों से तू यह काम करता है? उस ने कहा जब से मैं ने होश संभाला है, तब से यही उद्यम कर के खाता हूं, और राजा बीरबिक्रमाजीत के नगर में रहता हूं॰ बिराह्मन ने पूछा तू बहुत दुख पाता है? वुह बोला महाराज! यह भगवान की इच्छा है कि किसी को हाथी पर चढ़ावे, और किसी को पैदल फिरावे, किसी को धन, दौलत, बिन मांगे दे, और किसी को भीख मांगे टुकड़ा भी न मिले, कोई सुख में चैन करता है, कोई दुख में बौरा रहा है, भगवान की गति नहीं जानी जाती कौन रूप किस में रचा है, और जो करम में लिख दिया है सो मनुष्य को भुगतना होता है; दुख, सुख, उस के हाथ है, इस में किसी का कुछ ज़ोर नहीं चलता॰ उस से ये बातें सुन और वुह चिन्ह देख बिराह्मन ने अपने जी में अचरज माना, कहा कि मैं ने बड़ी मिहनत से विद्या पढ़ी थी, सो मेरा श्रम वृथा गया, और सामुद्रिक में जो बिध लिखी है पुरुष के लछन देखने की, सो झूठ ठहरी, और यह उस इम ने अपनी बे फ़ायदः गंवाई. यह कह मन में मलीन हो, बिचार करता राजा के निकट चला, कि जाकर उस का भी

पांव देखूं, कि उस में भी निशान है या नहीं, और जो लछन पोथी प्रमान न मिलेगा तो सब पोथियां फाड़, जला, सन्यासी हो तीर्थ यात्रा को चला जाऊंगा, फिर संसार से कुछ अर्थ न रक्खूंगा, क्योंकि, इतनी मुद्दत की मिहनत झूठ कर्म के पीछे गंवाई तो आगे संसार में क्या फल मिलेगा? उस से भगवत भजन करना अच्छा है इसलिये कि स्वारथ न हो तो परमारथ तो होगा॰ यों विचार करता राजा के पास आ पहुंचा, राजा को आशीष दी, राजा ने दंडवत कर कहा बिराह्मन देवता! तुम इतने मन मलीन क्यों हो, क्या दुख मन में तुम्हारे उपजा है? मुझ से कहो, बिराह्मन ने कहा राजा! तू पहिले अपना चरन मुझे दिखलां जो मेरे चित का संदेह जाय. राजा ने अपना पांव दिखलाया, और उसने कुछ लछन उस में न पाया॰ यह देख सीस निवाय चुप हो रहा, और अपने जी में कहने लगा, कि अब पोथियां सब जला, संसार को त्याग, बैराग ले, देस२ फिरिये. यह तो अपने जी में विचार कर रहा था, राजा ने कहा पंडित! तू क्या क्रोध कर, सिर झुकाय, पछताय, चुप हो रहा है, अपने मन की बात मुझ से कह, कि तू ने अपने मन में क्या ठानी है? बिराह्मन बोला सुनो महाराज! मेरे पास सामुद्रिक की पोथी है, बारह बरस मैं ने पढ़ कर याद की है, सो मिहनत मेरी निर्फल गई, इसवास्ते संसार से मेरा जी उदास हुआ है. राजा ने हंसकर कहा कि यह तुम ने प्रतच्छ क्यों कर देखा? वुह बोला महाराज! मैं ने बड़ा दुखी देखा, कि उसके पांव में ऊर्द्ध रेखा और कंवल था, और उसकी रोज़ी यह थी, कि लकड़ी बन से लाता था, और बेच

कर खाता था, वुह देखकर मैं ने तेरा जो पांव देखा तो कोई अच्छा लक्षन न पाया, और तू राज सारे नगर का करता है. इस से मेरे जी को क्रोध ऊआ है, ग्रंथ जला, देस त्याग करूंगा * राजा ने कहा, बिराह्मन! सुन मैं तुझे बुझाकर कहता हूं, और ग्रंथ साधकर तुझे दिखलाता हूं, तब तेरा जी पतियावेगा, किसी के लक्षन गुप्त होते हैं, और किसी के प्रगट. बिराह्मन ने कहा मैं किस तरह से जानूं, राजा ने छुरी मंगवा तलुए की खाल चीर, लक्षन दिखला दिये. बिराह्मन ने देखा कि कंवल और ऊर्द्धरेखा है. देखकर उसके जी को संतोष ऊआ, कहा कि ऐ विप्र! ऐसी बिद्या पढ़ी ऊई किस काम आती है, कि जिस के सब भेद मत्रलूम न हों? इस तरह के लक्षन देख बिराह्मन अवाक ऊआ; फिर राजा को आसीस दे अपने घर को गया" * इतना क़िस्सा कह पुतली बोली कि सुन राजा भोज! "जब इस योग तू ऊआ जो सिंहासन पर बैठने की इच्छा करता है, और जो इतना साहस करे सो इस सिंहासन पर बैठे, नेम, धर्म्म, जस, आदमी के जाने से नहीं जाता, जैसा फूल नहीं रहता, और उसकी सुगंध अत्‌र में रहजाती है" * यह सुन कर राजा को कुछ चेत ऊआ, कहने लगा कि यह संसार थिर नहीं, जैसी तरवर की छांह है, वैसी ही दुनिया की गति है; जिस तरह चांद, सूरज, आते जाते हैं, उसी तरह मनुष्य का जीना, मरना है; जैसे कोई सपने में कौतुक देखता है, वैसा ही जग का रूप नज़र आता है, और मनुष्य देह धरके अनेक२ दुख भोग करे है; पर सुख यह है जो हरि भजन हो * इतना ज्ञान राजा अपने जी में बिचार, वहां से उठ, अपने

मंदिर में गया, रात जों तों काटी, प्रभात होते ही फिर वहां आन मौजूद हुआ, पुतलियों से पूछा कि अब मैं क्या करूं तुम मुझ से कहो तब *

* चंद्रजोति बीसवीं पुतली बोली *

"महाराज! मैं समझा कर कथा आप के आगे कहती हूं, एक दिन राजा बीरबिक्रमाजीत ने खुश होकर, रास मंडली के प्रधान को आज्ञा दी; यह कातिक महीना धर्म महीना है, इस में कुछ हरि का भजन मन लगाकर किया चाहिये, सरद पूनों को ठाकुर की रास लीला करो. प्रधान ने राजा की आज्ञा पाय, देस२ के राजा और पंडितों को न्योते भेज बुलाया, और जितने नगर के लोगी थे उन को भी खबर दे तलब किया, और जितने देवता थे उन को भी मंत्रों से आवाहन कर के बिठलाया. रास होने लगा चारों ओर से जै२ कार शब्द होने लगा, और राजा एक२ का शिष्टाचार मनुहार कर२ फूलमाल ठाकुर की प्रसादी देने लगा; देखा राजा ने, सब देवता आये, पर चंद्रमा नहीं आये, यह अपने जी में बिचार, बैताल पर सवार हो चंद्र लोक को गया; वहां जा सनमुख हो, दंडवत की, और हाथ जोड़ कर कहा, स्वामी! मेरा क्या अपराध है, जो आपने कृपा नकी और सबने मेरे भाग पर कृपा की है, तुम्हारे बिन मेरा काम अधूरा है, अब बिजै कीजिये, और काम मेरा सुधारिये. आप को धर्म होगा, मुझे संसार में जस मिलेगा, जो

कदाचित आप इस में विलंब कीजियेगा, तो मैं हत्या दूंगा. तब चंद्रमा ने हंस कर कोमल, मधुर बचन, से कहा, राजा! मैं तुझ से सत्य कर कहता हूं, तू अपने जी में उदास न हो, मेरे जाने से संसार में अंधकार हो जायगा, इस लिये मेरा जाना नहीं बनता, तुझे अभिलाषा थी मेरे दर्शन की सो तेरी इच्छा पूजी, तेरा काम सुफल होगा, तू अपने नगर में जा, जो काम तू ने आरंभ किया है, सो पूरन कर ॰ इस तरह से राजा को समझा अम्रत दे बिदा किया, राजा ने सिर चढ़ा लेलिया और डंडवत कर अपने नगर को चला. रस्ते में देखा कि जम के दो दूत एक बिराह्मन का प्रान लिये जाते हैं, राजा ने यह देव दृष्टि से जाना, और उस बिराह्मन के भी प्रान ने राजा को देख दूर से कहा कि इस राजा से भेंट है; राजा ने उस बिराह्मन की आवाज़ सुन कर कहा कि भाई! तुम कौन हो? तब उन दोनों ने समझा कर राजा से कहा, कि हम जम के भेजे उज्जैन नगरी गये थे, बिराह्मन का जी लिये अपने स्वामी के पास जाते हैं; राजा ने उन से कहा, पहिले इस बिराह्मन को तुम हमें दिखा दो पीछे अपने काम को जाओ, वे दूत राजा को साथ ले नगर में गये जहां उस बिराह्मन की देह पड़ी थी, वहां दिखाया; राजा देखते ही उस बिराह्मन को सिर निहुड़ा अपने जी में कहने लगा, कि यह तो हमारा ही पुरोहित है, राजा ने दूतों को बातों में लगा, नज़र बचा, वुह अम्रत उस के मुंह में डाल दिया; बिराह्मन राम का नाम ले उठ खड़ा हुवा, राजा ने प्रनाम किया, बिराह्मन ने आसीस दी, दूतों से हाथ जोड़, बिनती कर कहा, यह जी दान में ने तुम से

पाया: यह देख कर दूतों ने अपने जी में अचंभा किया, कि यह राजा ने क्या किया, हम जा कर क्या जवाब देंगे? यह विचार करते ऊए दूतों ने जम के पास जा सब राह की अवस्था कही॰ जम सुन कर चुप हो रहा, और राजा बिराह्मन का हाथ पकड़ अपने मंदिर को लाया, बऊत सा दान दे बिदा किया." यह कथा कह पुतली बोली कि, "ऐ राजा भोज! ऐसा पुरुषारथ कर सके तो इस आसन पर बैठ, नहीं तो इस ख़ियाल से दरगुज़र." इस तरह वह भी सग्र टल गई. राजा उठ वहां से अपने मंदिर में आया; रात जिस तिस तरह से काटी, सुबह होते ही तैयार हो फिर सिंहासन के पास जा खड़ा ऊआ, चाहे कि पांव धरे॰

॰ तब अनुरोधवती इक्कीसवीं पुतली॰

बोली "राजा! क्या तू अपनी बड़ाई करता है, और इस अनीत की कौन सी बड़ाई है? पहले मुझ से बात सुन ले, पीछे इस पर बैठ. माधो नाम एक बिराह्मन था, बड़ा गुनी, उस की तअरीफ़ हो नहीं सकती जो मैं कहूं, जोगी होकर वह तमाम पृथवी में फिर आया, कहीं ठहर कर रहने न पाया. मानो काम का औतार था, स्त्री देखते ही उसे मोहित हो जाती थी: ऐ राजा! वह सब विद्या पढ़ा था, अति चतुर था, वैसा मर्त्य लोक में मनुष्य कम पैदा होता है, जिस राजा की सेवा करने जाता, वहां दिन दस एक उस का आदर होता और, जब वह अपना गुन प्रकाश करता तब वह राजा उसे

देस निकाला देता॰ इस तरह से देस२ भटकता, दुख पाता, कामा नगरी में आन पहुंचा. काम सेन वहां का राजा था, उस के यहां काम कंदला एक पातुर थी, वह गोया उरबसी का औतार थी. गंधर्व विद्या में अति चतुर थी, वुह राजा की सभा में नृत्यकर रही थी, माधो भी उसी राजा के द्वार पर आ पहुंचा. द्वारपालों से कहा राजा को जाकर हमारा समाचार कहो, आप के दरसन को एक बिराह्मन आया है; डिऊड़ीदार उस की बात सुनी अनसुनी कर गये, वह हारा मांदः वहीं बैठ गया, और२ वहां से म्रिदंग की आवाज़, और गाने की सदा आती थी, तौ२ वह सिर धुनकर कहता था, कि राजा भी मूरख है, और उस की सभा भी कूढ़ है, जो बिचार नहीं करती; यही बात पांच सात दफ़ः कही, द्वारपाल ख़फ़ा हो बि- राह्मन देख राजा के डर से कुछ कह तो न सके, पर राजा के सनमुख जा, हाथ जोड़ खड़े हुए, महाराज ने जो उन की तरफ़ देखा, उन्हों ने बिनती कर कहा, एक बिराह्मन बिदेसी, दुरखस द्वार पर आन बैठा है, सिर डुला२ कर कहता है, राजा की सभा के लोग अति मूरख हैं, जो गुन बिचार नहीं करते. तब राजा ने उन द्वारपालों से कहा, जाकर उस से पूछो, कि उन को मूरख तू ने किस लिये कहा? उन्हों ने राजा की आज्ञा पाय, पौर पर आय बिराह्मन से पूछा; महाराज ने आज्ञा की है उन के गुन में दोष क्या है? वह तुम बताओ, तो हम तुमहारी बात सच जानें. उसे कहा बारह आदमी चार२ तीन तरफ़ में खड़े हुए जो म्रिदंग बजाते हैं, तिन में पूरब मुखवालों में एक म्रिदंगी का अंगूठा नहीं है, इस से सम पर

साप इसकी पड़ती है, इस से मैं ने सब को झूठ कहा है, न मानो तो तुम जाकर देख लो ॥ वे दौड़े हुए राजा के पास आये, सब बातें सुनाईं, राजा ने पूरब देस के चारों म्रदंगियों को बुला, एक२ का हाथ देखा तो उन्हों में एक का अंगूठा मोम का बना हुआ था; यह तमाशा राजा देख प्रसन्न हुआ, और उस बिराह्मन को बुलाया; वह आकर सनमुख हुआ, राजा ने दंडवत की, और उसने आशीस दी, फिर शिष्टाचार कर गद्दी पर बिठलाया; जैसे वस्त्र, आभूषन आप पहिने थे, वैसेही मंगा बिराह्मन को पहिनाये, और काम कंदला को बुला आज्ञा की, कि यह महा गुनी है इस के आगे अपना गुन तुम प्रकाश करो जिस में यह प्रसन्न होवे ॥ काम कंदला राजा की आज्ञा पाय अपना गुन ज़ाहिर करने लगी; संगीत नृत्य का आरंभ किया. शीशे रंग के भरे हुए सिर पर धर, मुंह से मोती पिरोती हुई, हाथों से बट्टे उछालती हुई, नाचने लगी; सब साज़ सुर मिलाये हुए नाचती थी, इस में फूलों की और अतर की ख़ुशबो पाकर एक भौंरा उड़ता हुआ आकर उसके कुच की भिटनी पर बैठा, और डंक मारा, उसके बदन में पीर हुई, तब बिचारा जो कुछ भी हरकत करती हूं, तो ताल भंग होगा, और मेरे गुन की हंसी होगी, इतना जी में सोच अंहार बिचा कर, सांस रोक, कुच की राह से निकाली पौन लगतेही, वह भौंरा उड़गया. माधो इस गुन को देखतेही मोहित हो बोला, धन्य है तुझे, और तेरे करतब को! यह कह प्रसन्न होकर, वस्त्र और आभूषन जो राजा ने दिये थे सब उतार दिये. यह देख राजा और मंत्री आपस में कहने लगे, कि

देखो इस सिंहासन ने क्या मूर्खताई की है, कि इस बेश्या को ये कपड़े और तमाम जवाहिर एक आन में बख्श दिया * यह आप का भिखारी; यहां हमारे आगे सखावत दिखाता है, राजा ने खफ़ा हो सिंहासन से पूछा, कि तू इसके किस गुन पर रीझा, वह मेरे आगे बयान कर? सिंहासन ने कहा सुन राजा! तू भी मूर्ख है, और तेरी सभा भी कूढ़ है, तेरी सभा में यह ऐसा गुन प्रकाश करे और कोई गुन का विचार न करे, इसके कुच पर भौंरा आन बैठा था, सो इस ने अपना सांस रोक, कुच की राह निकाल, उसे उड़ा दिया. यह काम देख सब कुछ मैं ने इसे बख्श दिया * माधो ने जब यह बात कही, तब राजा लज्जित हो रह गया, और कुछ राजा से न बन आया, कहा इसी दम मेरे नगर से निकल जा, जो सुनूंगा कि तू इस नगर में है, तो मैं बंधवा कर दरया में डुबवा दूंगा. तब माधो ने कहा महाराज! मुझ से ऐसा क्या अपराध हुआ है जो आप मुझे देस निकाला देते हैं? राजा ने कहा मैंने जो कुछ तुझे दिया था सो तू ने मेरे ही आगे दान कर दिया; क्या मेरे पास देने को कुछ न था, जो तू ने दिया? सुन कर माधो मन मलीन हो राज सभा से निकल, बाहर जा, एक दरखूत के नीचे व्याकुल खड़ा हो, अपने जी में कहने लगा, कि माता बेटे को बिष दे और पिता पुच को बेचे, और राजा सर्बस ले, तो कोई सरन किस की ले, फिर कहने लगा, कि राजा ने तो मुझे निकाला अब मैं कहां रहूं? यों अनेक२ भांति की चिंता कर, काम कंदला का नाम ले ले रोता था, और इधर काम कंदला भी राजा से सलाम: कर, बिदा हुई, और एक आदमी

छोड़ाया, कि वह बिराह्मन जाने न पावे, उसे ले आकर मेरे मकान में बिठा. वह आदमी गया, और बिराह्मन को ले आकर उसके मंदिर में बिठाया, इधर से यह भी तुरत आ पहुंची, दोनों आपस में बैठ कर प्रेम की बातें करने लगे. तब उस बिराह्मन ने कहा मुझे राजा ने देस निकाला दिया है, और तू ने अपने घर में बुला बिठलाया, जो यह बात राजा सुनेगा मेरा प्रान जायगा तो मैं दुख से छुटूंगा, पर तुन्हें भी राजा अति कष्ट देगा, इस से ऐसी बात करनी उचित नहीं है, कि अपनी जान जाय, और जग हंसाई हो; प्रेम जो है सो दुख की खान है, जिस ने प्रेम के पैंडे में पांव दिया, उस ने कभी सुख न पाया. ये बातें माधो की सुन कर कामकंदला ने कहा कि अब तो मैं इस पंथ में आई जो कुछ करे सो भगवान * इतना कह सब साज बाज मंगवा अपनी बिद्या ज़ाहिर करने लगी, जितनी बिद्या उसे याद थी उतनी जब प्रकाश कर चुकी; तब माधो ने उन्हीं अंचों के साथ अपना भी गुन सब कर दिखाया: जब रात थोड़ी सी रहगई तब कामकंदला ने कहा कि तुम ने श्रम बहुत किया, चलकर आराम कीजिये; यह कह माधो को रंग महल में ले गई, और जितनी खुशी थी सब की, जब गजर बाजा दोनों के जी में राजा की बात याद आई, सुध बुध जाती रही, घबरा कर माधो ने कहा सुन सुन्दरी! रात तो आनंद से बिताई, और अब जो मैं यहां रहूंगा, तो दोनों के प्रान जायेंगे, इस से कुछ जतन कीजिये जिस में निर्द्वंद आनंद से रहिये. मैं ने एक बात जी में बिचारी है कि, अब मैं यहां से जाऊं, और कुछ उपाय कर फिर आ तुझे भी

यहां से ले आऊं, तू अपना जी मजबूत रख मैं ज़रूर आकर तुझ से मिलूंगा, यह वचन मैं तुझे देकर जाता हूं. इतनी बात सुनतेही वुह तो मूर्छा खा गिर पड़ी, और माधो ने उठकर राह ली; वहां से निकल के बन२ फिरने लगा हाय कामकंदला२ करने. इधर इसे भी सखियों ने गुलाब का नीर छिड़क कर उठाया, जब कुछ होश आया, तब वुह भी माधो२! पुकारने लगी; खाना, पीना त्याग किया, बुहतेरा सखियां समझाती थीं, उसके जी में एक न आती थी, ज्यों२ गुलाब, कपूर, चंदन, घस२ कर लगाती थीं, त्यों२ चौगुनी दाह बढ़ती थी. किसी तरह से सीतलता न होती थी, जब कोई माधो का नाम, गुन सुनाता था, तब उसे ज़रः आराम आता था॰ उधर माधो भी भटक२ अपने मन में बिचार ने लगा, अब संसार में कौन है जिस के निकट जाइये, जो हमारा दुख दूर करे. इस में उसे याद आया कि सुनते हैं राजा बीर बिक्रमाजीत पर दुख निवारन है, भला उसके पास जाइये, और देखिये, कि लोग सच कहते हैं, या झूठ? यह बिचार कर उज्जैन नगरी को चला गया, वहां लोगों से पूछा, यहां राजा से भेंट आधीन की क्योंकर होती है? तब एक उस नगर का वासी बोला, गोदावरी नदी के किनारे शिव का मठ है, उस मठ में राजा शिव के दरशन को नित आता है, वहां तू जा, जो तेरा मनोरथ है, सो तू कह, तेरी कामना पूरी होगी॰ यह सुन कर वह, वहां गया, और उस मठ के द्वारे की चौखट पर लिखा, कि मैं बिराह्मन, बिदेसी, अति दुखी बिरह से व्याकुल तुम्हारे नगर में आया हूं, यह सुन के कि राजा पर दुख

निवारन है, और जो यह दुख मेरा जायगा तो मैं अपना प्रान रक्खूंगा, नहीं तो तीसरे दिन गोदावरी में डूब के प्रान त्याग करूंगा. यह मुक़र्रर जी में मैं ने ठहराई है, इस में तुम राजा हो, और सदा गौ, बिराह्मन की रक्षा करते आये हो, और अब भी करोगे, मैं ने अपने मन की बात सब प्रकाश कर दी है ॰ इतनी बातें कह पुतली ने राजा भोज से कहा, कि सुन राजा! बीरबिक्रमाजीत का यह नेम था, कि अन्न दुखी, वस्त्र दुखी, द्रव्य दुखी, भूमि दुखी, बिरह दुखी, और किसी तरह का दुखी, नगर में आता, राजा सुन कर जब तक उसका दुख न मिटा देता, तब तक अन्न, जल का तो क्या ज़िक्र है, दांतन भी न चीरता था.[४९] सवेरे राजा जब महादेव के दर्शन को गया, दर्शन कर परिक्रमा करने लगा, राजा ऊंची दृष्टि कर देखे तो कोई दुखी अपने दुख की अवस्था लिख गया है, और राजा ने सब बांच, महादेव को दंडवत कर मंदिर में आय आज्ञा की, कि माधो नाम बिराह्मन हमारे नगर में आया है, जो कोई उसे ढूंढ लावे, तो मुंह मांगा द्रव्य पावे[५०] ॰ यह बात सुन, लोग नगर में ढूंढन को निकले, घाट२ बाट२ टोला२ महल्ल:२ बाग़ बाग़ीच: सब नगर ढूंढ फिरे और कहीं ठिकाना उसका न पाया. तब राजा ने एक दूती बुला कर आज्ञा की, कि जो तू उसे ढूंढ लावे, तो मुंह मांगा धन पावे: उस ने कहा महाराज! यह क्या कठिन बात है, मैं अभी जाकर ढूंढ लाती हूं ॰ यह कह उस ने वहां से सीधी राह मंदिर की ली, जहां उसने लिखा था, जाकर मंदिर के पास बैठ रही, सांझ समैं वह भी भटकता हुआ आन पहुंचा; इसने उसे देख

मन में विचारा, कि हो न हो वह विरही यही है, किस लिये कि मुंह पीला, आंसू जारी, तन चीन, मन मलीन, हो रहा है. यह तो यह विचार कर रही थी, कि वह विराह्मन वहां आ बैठा, और एक बार हाय कामकंदला१! पुकार उठा. झट उसने जा उस का हाथ पकड़ लिया, और कहा मैं तेरे ढूंढने के लिये राजा की आज्ञा पाके आई हूं, तू उठ, मेरे साथ जल्दी चल, तेरा मनोरथ पूरा होगा, तेरे दुख से राजा निपट दुखी है • यह सुनतेही, उसके साथ वह हो लिया, उसे लिये ऊए वह राजा के सनमुख पऊंच कर कहने लगी महाराज! यह वही वियोगी है, जिसके लिये आपने यह दुख पाया है. तब राजा ने उस विराह्मन से पूछा, कि तू किस के वियोग से ऐसा व्याकुल हो रहा है, मेरे आगे कह? तब उसने एक आह भर कर कहा महाराज! कामकंदला के वियोग में मेरी यह गति ऊई है, वह राजा कामसेन के पास है, तू धर्मात्मा है, और मैं तेरे पास आया हूं, तू मुझे उसको दिला दे तो जी दान दे; यह सुनते ही राजा हंस कर बोला सुन विराह्मन! वह वेश्या है, तू ने उसके प्रेम में अपना सब धर्म, कर्म छोड़ा, यह तुझे उचित नहीं है. माधो ने कहा महाराजा! प्रेम का पंथ निराला है, जो नर प्रेम करते हैं, सो अपना तन, मन, धर्म, कर्म, सब समर्पन करते हैं, प्रेम की अकथ कहानी है, मुख से कही नहीं जाती • राजा ने ये बातें सुनी, और उसे अपने साथ ले, मंदिर में गया, और सब रानियों को आज्ञा की, कि तुम बनाव, सिंगार कर के आओ. रानियां सब सिंगार कर आईं, और उस विराह्मन से राजा ने कहा, जिसे तुम्हारी इच्छा हो,

उसे इन रानियों में से लो, अपने मन का दुख बिसारो, और सुख चैन करो • उसने जवाब दिया महाराज! मैं आप के आगे सत्य कहता हूं, कि मेरी आंखों में वह बस रही है, इस लिये मेरी दृष्टि में कुछ नहीं आता. चातक की तृषा स्वात की बूंद से बुझती है, और जल पर उसे इच्छा नहीं होती. ऐसी प्रेम की दृढ़ता ब्राह्मन की देख, राजा ने अपने मन में विचारा, कि इसे साथ लेजा कर, कामकंदला को दिखा दूं, उसके बिना इस के मन को थिरता न होगी • यह बात राजा ने विचार ब्राह्मन से कहा देवता! तुम अस्नान, पूजा कर कुछ खा लो, तब तलक मैं भी अपने लोगों को बुला, तुम्हें साथ ले चलूं, और उसे दिखा दूं, तुम अपने जी में किसी और बात की चिंता मत करो, मैं ने तुम से यह बचन किया • ब्राह्मन अपने खाने पीने में लगा, राजा ने प्रधान को बुला कर आज्ञा की, कि मेरे डेरे नगर के बाहर निकलें, चार घड़ी के बअ़्द कामा नगरी की तरफ़ मेरा कूच है, सब लोगों को खबर दो. इस में कितनी एक देर के पीछे, राजा तैयार हो ब्राह्मन को साथ ले, कूच कर डेरों में आ दाख़िल हुआ, और जितने राजा के नौकर थे, सब रिकाब में हाज़िर थे • राजा वहां से कूच, दर कूच जाता था, कितनी एक मंज़िलों के बअ़्द, कामा नगरी से दस कोस इधर डेरा किया, और उस राजा को पत्र लिखा, कि हम इस लिये आये हैं, कि तुम्हारे यहां जो कामकंदला पातुर है उसे भेज दो, नहीं तो हम से युद्ध करने का सामान करो • यह पत्र लिख, एक दूत के हाथ राजा के पास भेज दिया; राजा को खबर हुई कि एक दूत राजा

बीरविक्रमाजीत का ख़त लेकर आया है, यह सुनतेही राजा ने उसे सनमुख बुलाया, आ उसने जुहार कर, ख़त राजा के हाथ दिया, राजा ने उस चिट्ठी को बांच कर कहा कि अच्छा कहो अपने राजा से चले आवें हम युद्ध करने पर तैयार हैं * दूत ने आ राजा से कहा, महाराज! वह लड़ने पर तैयार है, राजा ने भी हुकम अपने लोगों को दिया, कि हमारा भी दल तैयार हो. फिर राजा के जी में आया, कि जिस के वास्ते हम आये हैं, उसकी भी प्रीत की परीक्षा लिया चाहिये, इस तरह जी में ठहरा बैद का सवांग बन, राजा कामा नगरी में गया, लोगों से मकान कामकंदला का पूछ दरवाजे पर आ, बैद! हकीम! कर पुकारा * आवाज़ सुनतेही एक दासी बाहर निकल आई, पूछा कि तुम बैद हो तो हमारी नायका का कुछ इलाज करो, जो वह अच्छी होगी तो तुम्हें बहुत से रूपये मिलेंगे. ये बातें कर दासी उसे साथ लेकर, कामकंदला के पास गई, राजा ने देखा, कि निरजीव पड़ी है, राजा ने उस की नाड़ी देख कर कहा, कि इस के तईं रोग और कुछ नहीं, प्रीतम का वियोग है, जिस से इस की यह गति बनी है. यह बात सुन कामकंदला ने आंखें खोल, उस की तरफ़ देखा, और कहा कि इस का कुछ इलाज तुम्हारे पास हो तो करो, तब उसने कहा कि इस का इलाज तो था पर इस समें हमसे कुछ कहते बन नहीं आता; तब वह बोली तुमहारे पास क्या इलाज था, वह बताओ? राजा ने कहा माधो नाम एक बिराह्मन था, उसे हम ने उज्जैन नगरी में बिरह वियोगी अति रोगी देखा, सो वह दुख पाय, मरगया. यह सुनतेही हाय कर, उसने भी

अपना प्राण छोड़ दिया. जितनी दासी, दास उस के घर के थे, यह दशा देख सिर पीट२ सब रोने लगे, तब इसे कहा, कि तुम कुछ चिंता अपने मन में मत करो, इसे मूर्छा आई है, कितनी देर में सुध आवेगी, तुम इस की चौकसी करते रहो, मैं जाकर अपने घर से औषध लाऊं॰ राजा उलटा फिर अपने दल में आया, और माधो के आगे उस के मरने की खबर कही, सुनतेही एक आह के साथ उस की भी जान निकल गई. यह देख राजा अपने जी में पछता कर बिचार करने लगा, कि जिस के वास्ते इतनी सेना साज के पर भूमि में आया और उसे इस तरह से खो दिया. ये दो हत्या मेरे पर हुईं, अब अपना भी प्राण रखना उचित नहीं॰ यह बात जी में ठहरा, चंदन बहुत सा मंगवा, चिता बनवा, राजा जीता जलने को तैयार हुआ. दीवान, प्रधान, ने जितना मनअ किया न माना: ज्यों चाहे कि उस चिता में बैठ आग लगावे, कि बैताल ने आ हाथ पकड़ लिया, और कहा, कि राजा! तू अपना जी क्यों देता है? तब इस ने कहा कि दोकी जान मैं ने जान के खोई, अब मेरा भी जीना संसार में उचित नहीं, इस बदनामी के जीने से मरना उत्तम है॰ बैताल ने कहा, कि राजा मैं अमृत ला देता हूं, तू दोनों को जिला दे, यह कह अबद बैताल पाताल से अमृत ले आया, उस बिराह्मन पर छिड़का, वह जी उठा, फिर लेजाकर कामकंदला पर छिड़का, वह भी जी उठी, और माधो२ लगी पुकारने, राजा की सूरत देखकर कहा तुम कौन हो, और कहां से आये हो, मुझ से कहो? तब राजा ने कहा, हम बीर बिक्रमाजीत हैं, माधो का बिरह

दूर करने के लिये उज्जैन नगरी से यहां आये हैं, तू खातिर जमअ रख, कि तुझे हम माधो से मिला देंगे. यह सुनते ही वह उठ राजा के पांव पर गिर पड़ी, कि राजा यह तुम जीदान होगे, और जैसा तुम्हारा जस सुनते थे, सो दृष्टि में आया; इतनी बात कह राजा वहां से फिर अपने लशकर में आया. दूसरे दिन अपनी फ़ौज ले कामा नगरी पर चढ़ धाया, वहां के राजा से युद्ध किया, उस राजा ने हार मानी, और क़बूल किया, कि हम कामकंदला को भेज देंगे, और यह जो हम ने युद्ध किया, सो आप के दर्शन के वास्ते; और इस लिये कि किसी तरह हमारे नगर में आप का चरन पड़े * आगे राजा से मुलाक़ात करके वह राजा अपने मंदिर में लेगया, बहुत भेट आगे धर कामकंदला को बुला, राजा के आगे खड़ा किया, और उसने भी माधो को बुला, कामकंदला का हाथ पकड़ हवाले किया, फिर वहां से कूच कर, अपने नगर में आये, माधो को बहुत धन, दौलत दे बिदा किया. इतनी बातें कह अनुरोधवती पुतली बोली कि ऐ राजा भोज! इतनी सामर्थ और ऐसा साहस जो तुझ में हो तो, सिंहासन पर चरन धर, नहीं तो पतित हो नरक भोग करेगा." वह भी दिन राजा का टलगया दूसरे दिन वह फिर आन मौजूद हुआ तब *

## * अनूपरेखा बाईसवीं पुतली *

बोली कि "राजा! तू अपने मन की चिंता छोड़ दे, मैं जो कथा कहती हूं वह सुन. एक दिन राजा बीरबिक्रमाजीत सभा कर बैठा

था, प्रधान से पूछा, कि मनुष्य बुद्धि अपने कर्म से पाते हैं या उन के माता पिता सिखाते हैं? सुन कर मंत्री बोला कि महाराज! यह नर पूर्व जन्म में जैसा कर्म करे है तैसा बिधाता उस के कर्म में लिख देता है, तिसी प्रमाण बुद्धि होती है, माता पिता के सिखाये बुद्धि होती नहीं; कर्म का लिखा ही फल पाता है, आदमीर को क्या सिखावे, और जो सीखे से बुद्धि हो, तो सभी पंडित हों. इस से महाराज! कर्म के लिखे बिना बिद्या होती नहीं, करोड़ यतन कोई करे कर्म की रेखा मेटे मिटती नहीं. राजा ने कहा, ऐ दीवान! तू ने यह क्या कहा? संसार में यह तो ज़ाहिर देखते हैं, कि जन्म लेते ही, लड़का माता पिता से जो सुनता है, और जो देखता है, उसी ब्योहार से चलता है, इस में कर्म का लिखा क्या है, यह सिखाये से सीखता है, और जैसी संगत में बैठता है, तैसी ही उस की बुद्धि होती है. इतनी बात सुन मंत्री बोला कि धर्मावतार! आप की बराबरी हम नहीं कर सकते, यह अपने मन में बिचार के तुम समझो, कि कर्म का लिखा ही फल मिलता है. तब राजा ने कहा अच्छा इस बात की परीक्षा की चाहिये, तब राजा ने एक महा बन में मंदिर बनवाया, कि जहां मनुष की आवाज़ भी न जाय. एक अपने बेटे को पैदा होतेही उस मंदिर में भिजवा दिया, और उसके साथ एक दाई ऐसी कर दी, कि आंखों से अंधी, कानों से बहरी, मुंह से गूंगी, वही उसे दूध पिलाती थी, और परवरिश करती थी; फिर इसी तरह से एक दीवान के बेटे को, एक बिराह्मन के पूत को, एक कोतवाल के पुत्र को, जन्मते ही गूंगी, बहरी, अंधी, दाइयां दे सभी

मंदिर में भिजवा दिया, दिन ब दिन वे बढ़ने लगे, और ऐसी गाढ़ी चौकी उस मंदिर के दो२ कोस गिर्द में बैठा दी, मनुष्य के जाने की तो क्या सामर्थ थी, ढोल, नकारे की भी आवाज़ न जाती थी. इस तरह से बारह बरस जब बीत गये, तब एक दिन बिराह्मनी ने अपने स्वामी से कहा, कि एक युग पूरा हो चुका, और मैं ने अपने पुत्र का मुंह नहीं देखा, कदाचित, जी निकल जाय तो मन में देखने की अभिलाषा रह जाय, इस से तुम अब राजा के निकट जाकर, कहो कि महाराज! बारह बरस बीत चुके, मैं ने अपने बेटे का मुंह नहीं देखा, अब मेरे जी में है कि पुत्र को घर सौंप कर दंडी हो तपस्या करूं॰ यह बिराह्मनी की बात सुन, बिराह्मन तैयार हो राजा के पास गया. राजा ने देखते ही दंडवत की, और उस ने भी असीस दी. राजा बोला तुम आनंद मंगल से हो? बिराह्मन ने कहा कि महाराज! आप की कृपा से सब आनंद मंगल है, पर मैं एक कामना कर आप के पास आया हूं, यह सुन कर राजा ने कहा कि जो तुम्हारा काम है सो कहो. तब उस बिराह्मन ने अपना वह अह्वाल सब कहा, सुनते ही राजा ने प्रधान को बुला, आज्ञा की, कि उन चार बालकों को अब मंगाओ, कि बारह बरस हो चुके: दीवान सुनतेही तुरत आप सवार हो उन लड़कों को लेने गया. पहले उन में से राज कुंवर को ले आया॰ नख, और केस बढ़े हुए, शरीर तमाम मैला कुचैला, इस भेष से राजा के सनमुख ला खड़ा किया. राजा ने देख कर कहा कि सुत! तुम कुशल से हो, इतने दिन तुम कहां थे, और अब कहां से आये? सब ब्यौरा अपना इस से समझा

कर कहो. यह सुन कुंवर ने हंसकर राजा से कहा, कि आप के पुन्य से सभी कुशल है, और आज का दिन भी कुशल का है, जो आप के दर्शन पाये॰ यह सुन कर अपने मन में हरषित हो, राजा ने मंत्री की तरफ़ देखा, मंत्री उठ हाथ जोड़, जुहार करके बोला, कि महाराज! यह सब कर्म ही का लिखा है॰ फिर दीवान के पुत्र को बुलवाया, आकर वह भी राजा के सनमुख भयानक भेष से खड़ा हुआ, जैसे वनसे भालुक को पकड़ लाते हैं, नाख़ून, और बाल उसी तरह बढ़े हुए, शरम से नीची गर्दन किये, खड़ा था, राजा ने पूछा कि तुम अपनी कुशल कहो, कहां थे, और किधर से आये हो? तब वह बोला महाराज! कुशल चेम कहां है जो उधर संसार में उपजते हैं सो इधर बिनसते है. जैसे घड़ी भरती और डूब जाती है, तैसे नर जानता है कि दिन जाता है, पर दिन जाने है, कि नर जाता है, यही जगत का व्यौहार है, इस में कुशल चेम काहे की कहूं. वे उसकी बातें सुन राजा ने दीवान से कहा, इसे यह किसने सिखाया है? जो कुछ तू ने कहा था यह सब सच है यह फल कर्म सेही इसने पाया॰ फिर राजा ने कोतवाल के बेटे को बुलवाया, उसने आते ही, राजा को सलाम किया, और हाथ जोड़ खड़ा हुआ. राजा ने कुशल पूछी, तब उसने कहा पृथवी नाथ! दिन, रात नगर का पहरा हम देते हैं, इस में भी चोर आन चोरी करता है, बदनाम हम होते हैं, बिना अपराध कलंक लगे तो, फिर कुशल काहे की है?॰ राजा ने फिर बिराह्मन के पुत्र को बुलाया, जब वह सनमुख आया, राजा ने दंडवत की, उसने मंत्र पढ़ असीस

ही, राजा ने उसकी कुशल पूछी, उसने कहा कि महाराज! आप पूछें हैं मुझ से यह बात कि तेरे शरीर में कुशल है, सो कुशल कहां? मेरे शरीर में, दिन ब दिन उमर घटती जाती है, महाराज! कुशल तो तब कहने में आवे, कि मनुष्य चिरंजी होवे, जीवन, मरन साथ है, उसकी क्या खुशी करूं? * चारों की चार बातें सुन कर दीवान ने कहा, कि सच है पढ़ाने से पंडित नहीं होता, पंडिताई जो कर्म लिखी होय तो मिले. यह कह दीवान के तईं सब प्रधानो का सरदार किया, और अपने राज काज का भार दिया; और उन चारों लड़कों के बिवाह कर दिये, और बहुत धन दौलत दी * इतनी बात कह पुतली बोली सुन राजा भोज! कलयुग में ऐसा धर्मात्मा, साहसी राजा होना कठिन है, जो इतनी बुज़ुर्गी, और धन पाय, अपनी कही बात पर खियाल न करे, और जो न्याव का धर्म था सोही कहा, ऐसा जो तू काम करे, और इस जोग हो, तो सिंहासन पर पांव धर और नहीं तो अपनी यह आस तज." राजा अपने मन में चिंता करता हुआ, वहां से उठ मंदिर में आया, रात को लेटा हुआ बिचार ने लगा, कि देखूं मेरा भाग फिरे या आभागा रहूं. रात तो इसी तरह बीत गई, सुबह हुई, फिर वहीं आन मौजूद हुआ, चाहे पांव उठा सिंहासन पर धरे इस में *

## * करुणावती तेईसवीं पुतली *

क्रोध कर बोली "सुन राजा! जो कदाचित तू इस पर पांव रक्खेगा, तो तुर्त जल कर भस्म हो जायगा, और तुझे लज्जा नहीं

आती, कि तू भ्रीर यह इरादः करके आता है, और जो कोई होता तो फिर मुंह न दिखाता; जिस सिंहासन पर राजा बीरबिक्रमाजीत बैठे, तिस के बैठ ने का तू मनोरथ करे, हंस की बराबरी कौवा नहीं करसकता, सिंह के समान गीदड़ को कोई नहीं मानता, पंडित के बराबर कोई मूरख को नहीं जानता, राजा तू निर बुद्धि है, और कुछ तुझे ज्ञान नहीं, जैसे मछली थोड़े जल में उछलती है, वैसे तू थोड़ी प्रभुता पाकर इतरा चला है ॰ ऐसीं२ कठिन बातें सुन कर पुतली रोने लगी, राजा अपने चित में चिंता कर उस पुतली से पूछने लगा, कह सुन्दरी! तू क्यों रोती है? अपने जी का दुख समझा कर मुझ से कह, राजा बीरबिक्रमाजीत में क्या गुन पुरुषार्थ था? यह सुन करुणावती पुतली बोली, राजा! जो तुम स्थिर होकर बैठो और कान देकर सुनों, तो मैं सब कथा कहती हूं ॰ राजा यह बात सुन, प्रसन्न हो, आसन बिछवा, वहां बैठ गया, और जितने लोग राजा के साथ थे, गिर्द, औ पेश, वे सब बैठ गये. फिर पुतली बोली कि राजा! बीरबिक्रमाजीत के गुन राजा भोज तू सुन, ऐसा जसी, सहासी, पुन्यात्मा, इस कलयुग में कोई अभा नहीं, और न कोई अभोगा, जिस समें राजा बिक्रमाजीत संख को मार, राज गद्दी पर बैठा, संख के दीवान को बुला कर कहा, कि तुझ से मेरा काम न चलेगा, इस से यह बिहतर है, कि बीस दास मुझे अच्छे ढूंढ कर लादे, जो राज काज करने के लायक़ हों, क्योंकि तुझ से काम का बंदोबस्त न होगा, मैं उन से सब अपना काम लूंगा ॰ राजा की आज्ञा सुन दीवान बीस आदमी उसी नगर से ढूंढ कर ले आया,

कुल में, वैस में, सुन्दरता में, सब के सब अच्छे थे. राजा के साम्हने खड़े कर दिये, राजा उन को देखतेही बहुत प्रसन्न हुआ, और उसी घमें सब को वागे पहना, पान देकर, कहा कि तुम हमारी खिदमत में सदा हाज़िर रहो फिर उस के कई दिन के बग़्द उन में से किसी को दीवान, किसी को कोतवाल, किसी को फ़ौजदार किया * ग़रज़ इसी तरह से हर एक को एक काम दे पुराने लोगों को जवाब दिया, और सब नया बंदोबस्त किया, पर एक उस पुराने दीवान को जवाब न दिया: दीवान जब अपने घर में बैठा करता, वे सब पुराने लोग आकर हाज़िर हुआ करते, और आपुस में चरचा करते, कि यह राजा बुद्धिवान है, जो राज यों लिया, और बंदोबस्त यों किया. कई दिन के बग़्द दीवान ने उन लोगों से कहा, कि तुम मेरे पास न आया करो, इस लिये कि काम तो मेरे हाथ तुम्हारा निकलता नहीं, और नाहक़ जो राजा सुनेगा, तो ख़फ़ा होगा, और कहेगा, कि यह अपने घर में क्या मता किया करता है, मैं अपनी बदनामी से डरता हूं, कुछ तुम मेरे इस कहने का बुरा न मानना * यह सुन कर उन में से फिर कोई उस के पास न आया. यह अपने मन में बिचार करने लगा, कि ऐसा कुछ काम कीजिये, जिस में राजा संतुष्ट हो, रैन दिन यही बिचार करता रहता था, एक दिन वह प्रधान नदी किनारे अस्नान करने गया, वहां अस्नान कर कमर भर पानी में खड़ा हुआ जप करता था, इस में उस नदी में एक फूल अति सुन्दर कि वैसा कभी दृष्टि में न आया था, बहता हुआ देखा, अपना जप छोड़ कर, आगे बढ़ फूल लेकर, जी में

विचारा कि यह राजा की भेट करूंगा, तो वह देख कर बहुत खुश होवेगा, वह फूल हाथ में ले सुधीर अपने घर में आ, कपड़े दरबार के पहन, राजा के पास गया, और फूल नज़र किया. राजा फूल ले बहुत खुश होकर, बोला कि अपने राज, पाट का मैं ने तुझे प्रधान किया, उसे उठ कर भेंट दी, और आदाब बजा लाया; फिर राजा ने कहा, इस फूल का दरख़्त मुझे लादे, अगर लादेगा तो मैं तुझ से बहुत खुश हूंगा, और जो न लादेगा, तो अपने नगर से निकाल दूंगा ॰ यह राजा की आज्ञा ले, अपने मंदिर में आया, और जी में विचार करने लगा, कि मैं ने पूर्व जन्म में ऐसा क्या पाप किया है? जो ऐसी सुन्दर वस्तु राजा को दी, और राजा ने प्रसन्न होकर ली, फिर यह क्रोध किया, कर्म की गति बूझी नहीं जाती, कि भला करते बुरा होवे ॰ अकेला बैठ बहुत चिंता करने लगा, कि अगर राजा की आज्ञा न मानूं तो देस निकाला मिले, और ढूंढने जाऊं, तो कहां से ढूंढ कर लाऊं, जो दुख पाकर कहीं जाऊं और ढूंढे न पाऊं तो और भी दूना दुख होगा, मैं यह जानता हूं कि काल मेरे निकट आ पहुंचा है, इस से अपयश का मरना भला नहीं, अगर योंहीं मरना है तो बन में जाइये, जो ढूंढे मिल जाय तो ले आइये, नहीं तो वहीं मर जाइये ॰ इतनी बातें अपने जी में विचार ढाड़स करके बैठा, अपने दीवान को बुलाकर कहा, कि किसी कारीगर बढ़ई को बुला दो, कि एक नाव ऐसी हमें तैयार कर दे, कि बग़ैर मल्लाह, और बिदून खेवटिये के जिधर को चाहें ले जावें. योंहीं कारीगर, बढ़ई, को बुलवा दीवान ने हाज़िर कर दिया;

बढ़ई ने कहा कि महाराज! कुछ मुझे ख़र्च की आज्ञा होवे, तो मैं जल्द बना लाऊं, मंत्री ने दीवान को कहा, जितने यह रुपये मांगे, उतने रुपे दो, तो यह जल्द बना लावे; रुपये उसे दिये, वह घर को लेगया, और कितने दिनों के बअ़्द नाव तैयार करके ख़बर दी, कि तैयार हो चुकी. योंहीं दीवान ने अपने स्वामी से जाकर कहा, आप ने जो नाव बनवाने की आज्ञा दीथी सो तैयार है • यह सुनते ही दीवान उठ नदी किनारे आ, नाव को देख, प्रसन्न हो उस बढ़ई को जोड़ा, घोड़ा, दे पांच गांव इनअ़ामकर विदा किया. दीवान अपना सरंजाम नाव पर रखवा आप कुटुम्ब से विदा हो, हाथ जोड़ कर कहने लगा, कि जो हम जीते फिरेंगे, तो फिर तुम से मिलेंगे, और जो मर गये तो यही विदा हमारी है • वह जब यह कहकर रुख़्सत हुआ, तमाम घर के लोग कूक मार२ रोने लगे; फिर यह भी जी भारी किये हुए उस नाव पर बैठा, पाल चढ़ा, किश्ती खोल दी, जिस तरफ़ से वह फूल बहता हुआ आया था, उसी तरफ़ को वह चला जाता था, और दोनों कराड़ों के दरख़्तों को देखता जाता था. कितने दिनों में चला२ एक महावन में जा पहुंचा, और खाने की जिन्स भी तमाम हो गई, तब उस ने अपने जी में बिचारा कि अब नाव पर बैठ रहना उचित नहीं, जिस काम को आये हैं उस काम की फ़िकर किया चाहिये. यह अपने जी में कहता था, और किश्ती पाल पर उड़ाये जाता था, कि एक पहाड़ दर मियान उस दरया के नज़र आया, और उसी पहाड़ से पानी आता था. किश्ती वहीं लगा आप उतरकर पहाड़ पर गया, क्या देखता

है, कि जहां तहां हाथी, गैंडे, शेर, अरने, दहाड़ रहे हैं, सिवाय उन की आवाज़ों के कोई बात कान नहीं पड़ती, सुनर आवाज़ें अपने जी में सहमा जाता था, इस पर भी आगेही पांव धरता था, जब उस पहाड़ को लांघ गया, वहां जाकर देखे, तो एक वैसा ही फूल बहा हुआ चला आता है, उस फूल को देख जी में ढाड़स सी हुई, कहने लगा, कि वैसा फूल दूसरा भी देखा, भगवान चाहे तो इस भी नज़र आवे • जोंर आगे बढ़ा तोंर फूल और भी बहते देखे यह अंदेशः उस के जी से कम हुआ, और दिल में कुछ क़रार आया. आगे देखता क्या है, कि एक बड़ा पहाड़ है, और उसके नीचे एक मंदिर है, उस मंदिर को देख कर अपने मन में बिचारा, कि ऐसा सुन्दर मंदिर इस जगह बना हुआ है, चाहिये कोई मनुष्य भी हो. यह कहता हुआ उस मंदिर के पास जा पहुंचा, और वहां जाकर देखे, तो एक तरवर में एक तपसी ज़ंजीर पांवों में बांधे हुए उलटा लटक रहा है, हाड़, मांस, चाम, सूखकर काठ हो गया है, और उस में से एकर बूंद रक्त की उस नदी में गिरती है • और वह फूल हो वहां से बहती चली जाती है • ऐसे अचरज को देख जी में यों कहने लगा, कि भगवान की लीला कुछ बुद्धि में नहीं आती, नीचे निगाह करके देखे तो बीस जोगी ऐसेही जटाधारी बैठे हैं, और सूख के वे भी खड़ंक हो गये हैं. और चारों तरफ़ उनके दंड कमंडल पड़े हुए हैं, और जिस ज्ञान ध्यान में जैसे बैठे थे, वैसेही बैठे हैं • यह दसा वहां की देख, प्रधान उलटा फिर अपनी नाव पास आया, नाव पर सवार हो, कितने दिनों में अपने नगर में आन पहुंचा, लोगों ने ख़बर

उस के आने की धाई पेशवा लेने को गये, और उसे ले आये, जो कोई आता था मिल कर खेम कुशल पूछ कर बधाई दे जाता था, घर में भी उस के नौबत बजने लगी, मंगलाचार होने लगा ॰ यह खबर राजा ने सुनी और एक प्रधान को भेज दीवान को बुलाया, वह आनकर लेगया. यह आकर राजा के पांव पर गिर पड़ा, राजा ने उठा छाती से लगा, खेम कुशल पूछी, और पूछा कहां २ तलक तू गया था, और कहां ठिकाना उसका कर आया? यह सुनते ही वे फूल जो लाया था भेंट किये, और हाथ जोड़ कर कहने लगा, कि महाराज! एक अचंभे की बात है, जो मैं कहूंगा तो आप न पतियावेंगे. फिर राजा ने कहा, कि जो तू ने अचंभा देखा है सो बयान कर, तब वह बोला. महाराज! मैं यहां से चला हुआ एक जंगल में पहुंचा, और वहां जाकर एक पहाड़ देखा, उस पहाड़ पर जब मैं चढ़ा, तो और एक पहाड़ नज़र आया, इस तरह के पहाड़ लांघ जब मैं आगे गया, एक पहाड़ के तले एक सुन्दर मंदिर देखा, जब मैं उसके पास गया, तो एक पेड़ पर एक तपसी पांओं में ज़ंजीर बांधे हुए उलटा लटकता हुआ नज़र पड़ा, मांस, चाम, सब उसका हाड़ में सट रहा है, और रक्त उस देह से जो टपकता है सो फूल बन कर बहता है, और उसके नीचे देखा तो बीस तपसी आसन मारे शिव ध्यान में बैठे थे तीके वोंहीं रहगये हैं, और जान एक में भी नहीं ॰ यह सुनकर राजा हंसा, और मंत्री से कहा कि तू सुन मैं उसका बिचार तुझ से कहता हूं, कि वह जो तू ने तपसी संकट में लटकता देखा वह तो मेरी देह है, मैं ने पूर्व जन्म में ऐसी

कठिन तपस्या की थी, उसका फल यह राज मुझे मिला है; और वे जो बीस सिद्ध तू ने देखे सो बीसों मेरे हाथ हैं जो तू ने ला दिये थे और उस तपस्या के तेज से मेरे आगे कोई नहीं ठहर सकता, और उसी बल से मैं ने संख को मारा, और यह पूर्व जन्म का लिखा था, इस में कुछ दोष मेरा नहीं ॰ जब तलक मैं इस पृथिवी में अखंड राज करूंगा, तू तब तक मंत्री रहेगा, तू अपने जी में चिंता मत कर, इस में दोष तेरा भी कुछ नहीं, जैसा पूर्व जन्म का लिखा था सो हुआ, और जैसी तब उन्हों ने मेरी सेवा की थी, वैसा ही अब उसका फल भोग करेंगे, और तब उन्हों ने मेरे साथ जी दिया था, इस लिये मैं ने उन बीसों को अपने निकट रक्खा है, यह अपना परचा देने के लिये तुझ से निठुराई की थी, अब तेरा मन पतियाया, और तू ने हमारा मर्म बूझा, क्योंकि, सब लोग कहते हैं कि विक्रम ने अपने बड़े भाई को मारा, इस में दोष मेरा कुछ नहीं, और जो कर्म का लिखा है, सो हो रहता है, आज से मैं ने तुझे अपना प्रधान किया, और जिस में राज काज अच्छा होवे वह कीजो, यह बात किसी के आगे मत कहियो, इस लिये कि जो सुनेगा सो राज के लोभ से जोग कमावेगा ॰ इतनी बात कहनावती पुतली कह कर बोली सुन राजा भोज! जितना राजा बीरविक्रमाजीत का राज था तिस का भार उसी दीवान को दे मुखतियार कर दिया, और राज पाट हवाले किया, जो उसके समान हो तो इस सिंहासन पर बैठने का नाम ले, नहीं तो यह खियाल दिल से दूर करे." वह साइत, और वह दिन भी राजा का टल

गया, दूसरे रोज़ सुबह आन फिर सिंहासन के पास खड़ा हुआ इस में •

## • चित्रकला चौबीसवीं पुतली बोली •

"सुन राजा भोज! मैं एक दिन की हक़ीक़त राजा विक्रमाजीत की तेरे आगे कहती हूं, सो तू दिल में अपने खूब तरह समझ, एक दिन राजा नदी के किनारे दसहरे के नहाने को गया था, वहां जाकर देखे तो एक रंडी बनियें की जवान खूब सूरत नदी के तीर खड़ी हुई बाल सुखाती है, और साम्हने उसके एक साहूकार बच्चा बैठा तिलक दे रहा है, और आपुस में दोनों की सैनें चल रहीं हैं, कभी तो वह स्त्री हाथ नचाय, भौं मटकाय, बाल सुलझाती है, और कभी सिर का अंचल छाती से सरका, बदन दिखा, फिर छिपाती है, कभी आरसी दिखा, चूमकर छाती से लगाती है • इस तरह से अनेक२ रीति से चेष्टा कर रही है. और वह भी इसी तरह इशारे कर रहा है, उन दोनों की हालतें देख राजा ने अपने जी में विचारा, कि इन का तमाशा देखा चाहिये, कि ये क्या करते हैं? राजा ने स्नान, ध्यान, अपना भी सब किया पर उन की ओर भी देखता रहा, इतने में वह स्त्री अस्नान कर, चद्दर ओढ़, घूंघट कर, अपने धाम को चली, और साहूकार बच्चा भी उस के पीछे२ चला. राजा ने एक हरकारा उन दोनों के पीछे लगाया, और उस हरकारे को कह दिया, कि इन दोनों का मकान देख सब से

वाक़िफ़ हो आ, और हमें जल्दी ख़बर दे॰ जब वह औरत अपने घर में गई, तब उस ने फिर कर देखा, और सिर खोल कर दिखाया, फिर छाती पर हाथ धर अपने मंदिर में गई और सेठ के बेटे ने भी अपनी छाती पर हाथ रक्खा. यह ख़बर हरकारे ने आ राजा को दी; राजा भी अपनी सभा में आकर बैठा और एक पंडित से पूछा कि कोई स्त्री चरित्र हमें सुनाओ, कि हमारा जी सुने को चाहता है; तब पंडित ने उत्तर दिया, कि महाराज! मेरी तो क्या सामर्थ है जो मैं स्त्री चरित्र आप के आगे कहूं, स्त्री का चरित्र और पुरुष का भाग विरञ्चा भी नहीं जानता, आदमी की तो क्या क़ुदरत है, और यह देखे ही बन आवे, ज़बान से कहा नहीं जाता. यह बात पंडित से सुन राजा चुप हो रहा, और अपने जी में कहा, यह चरित्र देखा चाहिये॰ इतने में शाम हो गई, राजा उठ महल में गया, कुछ खा तुर्त ही बाहर निकल आया, और उस हरकारे को बुलाकर कहा, कि तू इस बात का ब्यौरा कुछ समझा है? उस ने जवाब दिया, कि महाराज! कुछ मेरे जी में आया है, पर आप के आगे कहते शंका होती है, राजा ने कहा कि जो तू समझा है निडर होकर बयान कर, वह बोला महाराज! उसे जो सिर खोल कर छाती पर हाथ रक्खा, सो उसने कहा जिस वक़्त अंधेरी रात होगी, तब मैं तुझ से मिलूंगी, और उसे भी छाती पर हाथ रख जवाब दिया, कि अच्छा. दास की समझ में यह कुछ आया है. राजा ने कहा तू तो सच समझा है, यही उन का मतलब है, मैं ने भी बड़ी देर तलक घाट पर बैठ, उन्हों का मुद्द्आ मअलूम

किया था, पर तू अब मेरे तईं उस के घर ले चल. हरकारे ने कहा अच्छा, महाराज! मैं हाज़िर हूं चलिये • राजा हरकारे को ले उस के मकान पास आया, और उस को बिदा किया, पिछवाड़े चौबारे के एक खिड़की थी, उस में से चिराग़ की जोति नज़र आती थी, और कभी२ जो वह झांकती थी तो उस की झलक भी मअलूम होती थी, जब दोपहर रात गुज़री, और ख़ूब अंधेरी होगई तब राजा ने उधर से एक कंकरी उस खिड़की में मारी, लगते ही वह झांक राजा को देख यह जाना कि वोही शख़्स आन पहुंचा, फिर उस ने तमाम घर का जवाहिर, और सब गहना एक डिब्बे में भरा, और साथ लेकर, निकल राजा के पास आई, कहा कि यह ले और मुझे ले चल. राजा ने कहा कि यों तो मैं तुझे न ले जाऊंगा, क्योंकि, तेरा ख़ाविन्द जीता है, जो कभी ख़बर पावे तो राजा के दरबार फ़रयाद को जावे, राजा तुझे मुझे मार डालेगा, इस्से बिहतर यह है, कि पहले, तू उसे मार, फिर आ जो निकंटक हो हम तुम सुख भोग करें • उस ने बिलंब कुछ न किया सुनते ही घर में जा कटारी ले, ख़ाविन्द को मार फिर चली आई, और वह जवाहिर का डिब्बा राजा को दिया, दोनों इस तरह नगर से बाहर गये, आगे२ राजा, और पीछे२ वह स्त्री, जब नदी किनारे पहुंचे, तब राजा वहां खड़ा हुआ, और अपने जी में बिचार करने लगा, कि जिस ने अपने स्वामी के मारने में बिलंब न किया, उस से दूसरे को क्या तवक़्क़ु होगी, अब इस से जुदा हूजिये, और इस का चरित्र देखिये, कि अब यह क्या करती है? यह दिल में बिचार कर राजा ने कहा,

ऐ सुन्दरी! मैं देखूं पहले इस नदी में जल कितना है, जो मैं इस नदी की था पाऊंगा, तो इसी रस्ते तुझे भी ले चलूंगा. यह कह राजा नदी में पैठा, और पैर कर पार का रस्ता लिया, जब उस किनारे जा पहुंचा, तब पुकार कर कहा कि मैं तो पार उतर आया, पर तुझे ला नहीं सकता, क्योंकि पानी अथाह है • यह कह राजा ने आगे की राह ली, तब उस औरत ने अपने मन में विचारा, कि द्रव्य उस के हाथ लगा है, उस के लोभ से यह मुझे छोड़ गया अभी रात कुछ बाक़ी है, बिहतर है, कि फिर घर चलिये, और स्वामी के साथ जलिये, यह दिल में ठानकर अपने घर में आई और ख़ाविंद के पास आ कूक मार२ हाय२ कर रोने लगी, और पुकारी दौड़ियो! चलियो! मेरे ख़ाविंद को चोर मारे हुए जाता है, और घर की सब माया भी लिये जाता है, यह सुन कर घर बाहर के सब लोग दौड़े, और पूछा, कि चोर किधर है? उस ने कहा अभी२ इसी रस्ते निकल गया • लोग तो ढूंढने लगे और यह सिर पटक२ रो२ कर कहती थी, कि मेरा सुहाग लूट मुझे अनाथ किये जाता है; लोग सब कुटुंब के समझाने लगे, कि यह भगवान की माया है, इस में किसी का बस नहीं चलता, जब मौत आती है, तो कुछ बहाना लिये आती है, इस के दिन पूरे होचुके, और कौन किसी को यों मारसकता है, और कौन किसी को जिला सकता है? तू अपने जी में ढाड़स बांध, और इसकी गतिकर, तब वह बोली, कि मैं भी इस के साथ सती हूंगी, क्योंकि मेरा जगत में कोई नहीं: लोगों ने बहुतेरा समझाया पर उस ने न माना, ख़ाविंद को ले नदी किनारे गई,

और चिता बना, उस को लेकर आप भी जलने को बैठी, तमाम नगर के लोग देखने आये, राजा भी आन खड़ा हुआ, उस ने खातिर जमअ से आग अपने हाथ से चिता में लगाई और संभल बैठी * जब कपड़े, और बाल उस के जलकर बदन में आंच लगी, तब घबराकर उठी, और सब लोग देख कर हंसे, वह चिता में से कूद नदी में आ पड़ी, तब राजा से चुप न रहा गया, कहा कि ऐ सुन्दरी! यह क्या है? वह बोली, सुनो राजा! इस का मर्म जाकर अपने घर में पूछो, और मैं जो अपने कर्म में लिखा लाई थी, उसी का फल पाया, पर तू ने अपने घर का भेद न पाया. हम सात सखियां इस नगर में हैं, उन में की एक मैं हूं, और छः तेरे घर में हैं. यह कह, वह तो पानी में डूब मुई. राजा अपने महल में आया, और छिप रहा, किसी को दिखाई न दिया, एक दिन, और एक रात वहां लग रहा, दूसरी रात जब हुई, आधी रात के समैं छहों रानियां हाथों में कंचन के थाल, मिठाई पकवान से भर२ लेकर महल के पिछवाड़े की बाड़ी में गईं * उस के आगे एक बन था, उस बन में मंढी एक थी, उस में एक जोगी ध्यान लगाये बैठा था, ये छहों रानियां दंडवतें कर वहीं जा बैठियां. राजा भी जो उन के पीछे२ आया था, यह अहवाल देखने लगा, जब सिद्ध अपने ध्यान से निचंत हुआ, उन से हंस२ बातें कहने लगा, और जिस क़दर ये मिठाई पकवान ले गईं थीं सब आगे रख दिया, उन ने भोजन किया, और पान खाकर, एक जोग बिद्या की, कि एक देह की छः देह भईं, और उन छहों रानियों से भोग किया. फिर वे छहों

रानियां विदा हो अपने मंदिर को चली आईं * राजा यह चरित्र देख, अपने मन में विचार करने लगा, कि इस सिद्ध ने क्या किया, कि अपना जोग भ्रष्ट किया, और उन का धर्म खोया, यह विचार कर राजा सिद्ध के सोंहीं जाकर खड़ा रहा. सिद्ध मन में कुछ संकोच, कुछ शंका लिये बोला, कि कह नृपति कहां से आया है, अपने मन का मुझ से भाव कह. तब राजा ने कहा मुझे आप के दरसन की इच्छा थी, इस लिये मैं आया हूं, तब वह जोगी बोला कि राजा! तू मुझ से जो कामना मांगे सो तेरी पूरी करूं, फिर राजा ने कहा, कि स्वामी! एक देह की छः देह किस तरह बने, वह विद्या मैं तुम से मांगता हूं, मुझे बताओ, नहीं तो मैं तुम्हें जान से मार डालता हूं * इतनी बात कह पुतली कहने लगी, कि सुन राजा भोज! जब राजा ने उस सिद्ध से ये बातें कहीं, तब उसने डर के वह विद्या दी, और राजा ने वहां परीक्षा कर ली, तिस पीछे जोगी को तलवारें मार टुकड़े कर डाला, फिर वहां से महल में आया और जहां छहों रानियां बैठी थीं वहीं आन कर राजा भी बैठा: राजा को देख, छहों उठ ख़िदमत में हाज़िर हुईं, किसी ने पंखा हिलाया, किसी ने हाथ, मुंह धुलाया, किसी ने पान बना खिलाया, इसी तरह सब अपनी२ प्रीति राजा से प्रकाश करने लगीं, और जों२ वे प्यार करती थीं तों२ राजा मान करता था. फिर राजा बोला सुनो सुन्दरियो! मैं तुम से हित करता हूं, तुम मुझसे अनहित कर, और का ध्यान धरो, यह तुम्हें उचित नहीं. तब वे बोलीं कि महाराज! हमारे तो प्राण रक्षक तुम हो, तुम्हें देखे हम जीती हैं,

तुम्हारा ध्यान हम आठ पहर करती हैं, जो कभी बाहर कहीं तुम आते हो, तो हम चकोर की तरह तुम्हारे मुख चंद के देखने को तरस्ती हैं, और जैसे जल बिन मीन तड़फे, तैसे हम व्याकुल रहती हैं, और छिन भर के वियोग में जल कंवल की तरह हम कुमहला जाती हैं * राजा सुन क्रोध कर मुसकुराया, कि सच है सुन्दरियो! हम ने जाना तुम्हारा दिल मुझे नहीं छोड़ता, जैसे एक सिङ्ग के छः सिङ्ग होगये, और फिर वह एकही सिङ्ग होगया * यह सुन रानियां एक दम चुप होकर, फिर बोलियां कि महाराज! ऐसी अचरज की बात तुम कहते हो जो कभी न देखी, न सुनी, और किसी को इअतिबार भी जिस का न आवे, क्योंकर एक देह की छः देह होंय, और इस बात को कौन मानेगा? तब राजा ने कहा कि चलो हम तुम्हें दिखा दें * छहों को अपने साथ ले उसी बाड़ी में जा उस गुफा का मुंह खोल दिया, देख कर वे सहम गईं, और अपने मन में जाना, कि राजा ने हमारा सब चरित्र देखा, फिर राजा ने कहा कि तुम ने जाना, या नहीं? यह सुन कर उन्हों ने नीची गरदनें कर, जवाब कुछ न दिया, तब राजा छहों का सिर काट, उस गुफा में डाल, मुंह बंद कर, चला आया, और आते ही नगर में ढंढोरा फेर दिया, कि जितने बिराह्मन और बिराह्मनियां और बिराह्मनों की कन्या हैं वे सब यहां आन कर हाज़िर होवें * यह सुन कर सब हाज़िर हुईं, जितने रानियों के गहने और वस्त्र थे वे सब बिराह्मनियों को पहनाये, और एक२ बिराह्मन को एक२ गांव हुक्म कर दिया, और जितनी कन्या थीं उन को दान, दहेज़ दे ब्याह दिया,

और आप राज काज करने लगा * इतनी बात कह पुतली समझाने लगी, कि सुन राजा भोज! तू बड़ा पंडित है, पर इस आसन पर वह बैठेगा जो विक्रम समान होगा." वह साम्अत भी गुज़र गई, राजा उठ कर वहां से अपने मकान में गया, रात को इसी सोच में सो रहा, दूसरे दिन सुबह को फिर सिंहासन के पास आकर खड़ा हुआ तब *

* जैसची पच्चसवीं पुतली बोली *

"सुन राजा! एक दिन की बात, मैं तेरे आगे कहती हूं. एक भाट निपट दलिद्री सुराम हास था, सब पृथिवी के राजाओं के पास फिर आया था, और एक कौड़ी का किसी से उसने फ़ायदः न पाया था, जब अपने घर में आया, तो देखा, कि बेटी जवान व्याह-ने के लायक़ हुई है, वह अपने जी में चिंताही करता था, कि उसकी भाटन बोल उठी, तमाम देस तुम फिर आये, पर जो कमाई कर लाये, सो कहो; तब उसने जवाब दिया कि मेरी प्रालबध में धन नहीं है, इस लिये, कि तमाम राजाओं के पास में गया, और शिष्टाचार उन्हों ने सब किया, पर एक दाम न हाथ आया, अब मेरे जी में एक बात आई है, राजा बीरबिक्रमाजीत बाक़ी रह गया है, उसके पास भी जाकर मांगूं, जो मेरे जी का संदेह मिटे. फिर वह भाटन बोली, अब तुम कहीं मत जाओ, और संतोष कर रहो, कर्म का लिखा फल यहीं बैठे पाओगे. फिर भाट ने कहा, कि

राजा बीर बिक्रमाजीत सुनते हैं बड़ा दानी है, उसके पास अपनी कामना जो ले गया है, वह ख़ाली हाथ नहीं फिरा, और अपने मक़सद को पऊंचा है * ये बातें कर वह राजा के पास चला, और गनेश को मना राजा के सनमुख जा खड़ा रहा, राजा ने दंडवत की, और वह असीस देकर बोला कि बऊत भूमि फिर आया हूं, आप का जस मुझे यहां ले आया है, आप इस मर्त्य लोक में इंद्र का औतार हैं और गुन के निधान हैं, आप के बराबर दानी संसार में कोई नहीं, इस समै में आप दान देने को राजा हरिचंद हैं, तमाम पृथिवी में आप ही का जस छा रहा है, और स्वामी मैं कालिका सुत हूं, भाटवंस में आन कर औतार लिया है, अब तुम्हें जाचने आया हूं, मेरा मनोरथ पूरन कर दो, मैं ने संसार में फिर कर खूब देखा, कि सिवाय तुम्हारे मेरी आस का पुजाने वाला और कोई नहीं * तब हंस कर राजा ने कहा, कि ढ अपना मतलब सब मेरे आगे प्रकाश कर के कह, जो मैं तेरी कामना पूरी करूं. भाट ने कहा यों मुझे अपने कर्म्म का भरोसा नहीं, आप बचन दीजिये तो मैं ख़ातिर जमअ से कहूं, जब राजा बचन देने लगा तब भाट बोला कि महाराज! मुझे मुंह मांगा दान दीजिये, कि अपनी पुची की शादी कर दूं, बारह बरस की कन्या मेरे घर में बैठी है, इस लिये मैं जाचने आया हूं * यह सुन राजा ने हंस कर मंत्री से कहा कि जो यह मांगे वह इसे दो, फिर उस भाट ने कहा कि महाराज! जो कुछ आप को देना है सो अपने सनमुख मंगा कर दीजिये, मुझे इस संसार में अब किसी का इअ़्तिबार नहीं, राजा ने दस लाख रुपये रोक, और हीरे,

लअल, मोती, सोने, रुपे, के गहने थाल, भर२ कर दिये, और वह ले असीस दे, अपने घर में आया. जो कुछ लाया था सब व्याह में लगाया, और राजा ने पीछे उस के दो जासूस कर दिये थे, कि तुम देखो, कि यह धन को ले जाकर क्या करता है? उस की खबर ठीक मुझे लाकर दो. जब वह शादी कर चुका, और उस के पास एक दिन के खाने को भी न रहा, तब उन हरकारों ने जाकर राजा को खबर दी, कि महाराज! उस भाट ने ऐसा विवाह बेटी का किया कि इस कलियुग में कोई और कर सकता नहीं, जो कुछ आप के यहां से धन, दौलत लेगया था, सो सब छिन भर में बेटी को दे, व्याह दिया. यह सुन, राजा ने और कई लाख रुपये उस के घर भेज दिये, और अपने चित में बहुत प्रसन्न हुआ, कि धन्य भाग मेरे हैं, जो मेरे राज में ऐसे हिम्मत वाले लोग हैं" * इतनी बात कह पुतली बोली, "सुन राजा भोज! इतना धन देकर भी राजा ने उस का खर्च सुन, और दौलत भेज दी, ऐसा दानी तू हो तो इस सिंहासन पर बैठ, और नहीं तो मन के लड्डू खाने से कुछ हासिल नहीं है."

---

यह सुन कर राजा अपने मकान में आया, फिर सुबह हुई, स्नान पूजा, कर वहीं आन चुपका खड़ा हुआ, इतने में *

* विद्यावती छब्बीसवीं पुतली *

बोली कि, "सुन राजा! मैं तेरे आगे ज्ञान की बात कहती हूं, और तू मन देकर कान रख, जब आदमी जन्मता है, तो कुछ संग

नहीं लाता, और मरता है तो कुछ नहीं ले जाता, इस जीतब का फल यही है, कि संसार में आकर कुछ करनी करे, और जैसी करनी करेगा वैसाही फल पावेगा, और संसार में जीवन थोड़ा है, इस से ऐसा यत्न करो कि जाने पर भी जग में नाम ठहर रहे, दोनों लोक में सुख पावे, और यह मनुष्य जन्म बार२ नहीं पाता, जब पूर्व जन्म, दान, व्रत, तपस्या बड़त कर आता है तो यह नर देह पाता है, और लक्खो दान कर कुछ सोच मत कर, यही अपने जी में सदा रख, कि दान हमेशः किया कीजिये, यह भय रूप जो संसार सागर है, इस के तरने को सिवाय दान, उपकार, और हरि भजन चौथा उपाय नहीं॰ मैं ने तुझ से कहा, कि साथ कोई कुछ नहीं लेजाता, मैं तेरे आगे सब कहती हूं, कि राजा हरिचंद, राजा करन, राजा बीरबिक्रमाजीत क्या ले गये? और जिन्होंने दान उपकार हरि भजन किया उन का जग में नाम रहा, और अंत समें बैकुंठ पाया"॰ ये बातें सुन पुतली की राजा भोज बोला, "कि राजा बीरबिक्रमाजीत ने क्या किया है? वह कह, तब विद्यावती पुतली बोली, कि एक दिन राजा बीरबिक्रमाजीत राज सभा में बैठा था, एक दासी ने आकर अरज़ की, कि महाराज! उठिये पूजा का समा जाता है, यह सुन कर राजा ने बिचारा, कि इस ने सच कहा, मेरी उमर चली जाती है, और मुझ से ज्ञान, धर्म, पूजा, बन नहीं आई, इस से उत्तम यह है, कि इस राज काज की माया भुलाय, अब जोग कमाइये, जो कि और जन्म में काम आवे, यह राजा ने अपने जी में बिचारा, और राज, पाट, धन, जन, मिथ्या समझ कर तपस्या

करने को एक बन में चला, और यह बिचार करता जाता था, कि इस संसार में जीना सबेरे की ओस समान है, और जीने के भरोसे पर मैं ने अपना काम अकारथ गंवाया * यह बिचार करता हुआ, राजा एक महाबन में जा पहुंचा, वहां जाकर देखे तो एक मंडली तपसियों की बैठी हुई है, धूनी एक२ के आगे जाग रही है, आसन मार२ अपने२ ध्यान में लीन हो रहे हैं, कोई ऊर्द्धबाहु, कोई पंचाग्नि, इस रीति अनेक२ प्रकार की साधना कर रहे हैं, और कोई२ उन में बैठा शरीर से मांस काट२ होम कर रहा है * इस तरह से उन की तपस्या देख राजा भी तप करने लगा * आप भी तपस्या करता था, और उन की भी तपस्या देखता था, कई एक दिन में तपसियों ने अपना शरीर सब होम में दिया, उन की देखा देखी, राजा भी अपना शरीर होम में लगा, कई महीनों में राजा ने एक दिन सिर भी अपना काट होम में दिया. वहां जो एक शिव का मंदिर था, उस में से एक शिव गन निकला, और निकल कर सब तपसियों की धूनी में से राख समेट कर, जुदी२ ढेरी की, और फिर जा शिव को खबर दी, कि महाराज! जो आप ने कहा था सो मैं कर आया * तब शिव ने आज्ञा की, कि यह अमृत ले जा, और उन के ऊपर छिड़क आ. यह आज्ञा पाय, अमृत लाय, ज्यों२ छिड़कता था त्यों२ उन में से एक२ शिव२ राम२ कह२ उठ खड़ा रहता था, सब पर तो उन ने छिड़क दिया, पर राजा की धूनी भूल गया, * और सब तपसी मिल कर शिव की स्तुति करने लगे, कि महाराज! आप भक्तराज हैं और अनाथ के नाथ * जिस ने आप का स्मरन किया,

तिस का तभी तुम ने फल दिया, और जहां२ सेवकों को संकट हुआ है तहां२ उन के सहाय हुये हो ॰ यह स्तुति करके उन तपस्वियों ने कहा, महाराज! एक नृपति भी हमारे साथ तपस्या करता था, पर मालूम नहीं, कि उस को आप की आज्ञा हुई कि नहीं? ॰ यह सुन महादेव ने उस गन की तरफ़ देखा, देखते ही उसे अमृत ले आकर जो धूनी बाक़ी रही थी, उस पर छिड़का, राजा भी हरी हर कहता उठ खड़ा हुआ, और हाथ जोड़ स्तुति करने लगा, कि महाराज! संसार के सब जीवों की आप सहाय करते हैं, और पालते हैं, आप बिना इस संसार सागर से कौन पार उतारे, जिस ने जग में आ, आप को नहीं पहचाना, उस ने अपना जन्म निर्फल खोया ॰ फिर जितने तपसी वहां थे, शिव ने उन को मुंह मांगा वर दिया, और सब को बिदा किया, सब के पीछे जब राजा अकेला रह गया, तब उसे कहा जो तेरी इच्छा में आवे, सो तू वर मांग, मैं तुझे दूंगा; यह सुन राजा ने कहा महाराज! आप की दया से सब कुछ है, पर एक यह मांगता हूं, कि संसार के जनम मरन से मेरा निबेड़ा करो, जैसे और भक्तों का निबेड़ा किया, तैसे मुझ से परम पापी, अधीन, दीन, हीन को तारो. यह राजा की बिनती सुन, दया कर, शिव ने हंस कर कहा, कि तेरे समान सुकर्मी कोई कलि में नहीं, और तू ज्ञानी, जोगी, दाता, साहसी, तपसी है कलि के राजाओं का उद्धार करने वाला है, और मैं तुझ से कहता हूं, कि अब आकर तू अपना राज कर, जब तेरा काल निकट आवेगा, तब तू मेरे पास आइयो, यह मैं ने तुझे वचन दिया, कि अंत समैं में मैं तुझे अचय पद दूंगा,

इस से तू अब जाकर मर्त्य लोक में आनंद से राज कर ॰ फिर राजा करुना कर के बोला कि महाराज! संसार से तुम्हारे प्रपंच कुछ जाने नहीं जाते, या तो मुझे इस समें तारो, नहीं तो मैं अपना जी देता हूं; तब हंस कर शंकर ने कहा जो तू जी देगा तो मृत्यु बिना जम तुझे हाथ से भी न छुएगा, और फिर आर्बल के दिन भरने पड़ेंगे, इस से तू जा, उठ, मेरा बचन जी में रख ॰ इतना कह शिव तो कैलाश को गये, और राजा के हाथ में कंवल का फूल दे, यह कह गये, कि जब यह कंवल मुर्झायगा, तब तू जानियो छः महीने में मैं मरूंगा. फूल ले राजा अपने नगर को आया, और अपने मन का बिचार किसी से न कहा, कितने एक बरस पीछे वह कंवल का फूल मुर्झागया, तब राजा ने जाना कि मैं छः महीने में मरूंगा, जितना कुछ धन, और दौलत थी, सो बिराह्मनों को संकल्प कर दी, स्त्री, और पुत्र के खाने को कुछ धन दिया, बाक़ी सब पृथवी बिराह्मनों को दान कर दी इस तरह दान, पुन्य, कर राजा सदेह कैलाश को चला गया" ॰ इतनी बात, कह पुतली बोली, "सुन राजा भोज! बिक्रमाजीत ने इतना काम किया, और जीवन, मरन दोनों पीछे, इस से मैं तुझे कहती हूं, कि जीने का कुछ भरोसा नहीं, और मरन उसके साथ लग रहा है, दुख, सुख भी मनुष्य के शरीर के साथ हैं, और पाप, पुन्य भी साथ रहते हैं निरगुन और सरगुन ज्ञान भी घट में रहता है, पर एक बिरला ही लखता है, इस से मैं तुझे कहती हूं, भूपाल! कि संसार में क्षति की कीर्ति रह जाती है सोई अमर है, जो मैं ने तुझे कहा मन बच कर्म कर, सच तू जान" ॰ वह दिन तो

यों गुज़र गया, राजा नाउम्मेद हो, अपने मकान को फिर गया, सुबह होते ही, हाथ, मुंह धो, स्नान, पूजा कर फिर वहीं आन मौजूद हुआ, जितने राजा की सभा के लोग थे, वे भी सब हाज़िर हुए, राजा ने अपने लोगों से कहा, कि, ये पुतलियां बातें झूठ बनाए मेरे आगे कहती हैं, अब मैं इन की बातें न सुनूंगा और इस सिंहासन पर बैठूंगा, वह यह अपने लोगों से बातें करता था कि *

* जगजोती सत्ताईसवीं पुतली *

बोली, "सुन राजा भोज! एक दिन राजा बीरबिक्रमाजीत अपनी सभा में बैठा था, कि कोई प्रसंग निकला इस में कोई बोल उठा, कि आज राजा इंद्र के बराबर कोई राजा नहीं है, क्योंकि, वह देव लोक का राज करता है. यह बात राजा ने सुन किसी से कुछ न कहा, और बैतालों को बुला कर कहा, मुझे इंद्र पुरी को ले चलो, बैताल तुर्त ले उड़े, और एक दम में लेजा कर इंद्र की सभा में पहुंचा दिया. राजा ने जातेही वहां इंद्र को दंडवत की, और हाथ जोड़ खड़ा हुआ, तब इंद्र ने बैठने को आज्ञा दी, वह हुकम पाकर बैठ गया; इंद्र ने कहा, कहां से तुम आये हो, और नाम तुम्हारा क्या है, देश तुम्हारा कौनसा है, किस अर्थ को यहां आये हो? सो तुम कहो, राजा बोला कि स्वामी! अंबावती नगरी का राजा हूं मैं बिक्रम, आप के पद पंकज के दरसन के अर्थ आया हूं, तब प्रसन्न हो इंद्र बोला, कि हम ने भी तुम्हारा नाम सुना था,

और मिलने की इच्छा थी, सो तुम ने आन यहां उलटी रीत की, अब जो कुछ तुम्हारा मनोरथ हो, सो हम से कहो, और जो तुम्हें चाहिये सो मांगो हम तुम्हें देंगे. तब राजा ने कहा स्वामी! आप की कृपा, और धर्म से सब कुछ है, और जो कुछ न हो तो मैं आप से मांगूं, आप का दिया ऊआ सब कुछ मेरे पास है, राजा की ये बातें सुन कर इंद्र ने प्रसन्न हो, अपना मुकट, और एक बिमान दे यह असीस दी, कि जो तेरे सिंहासन को बुरी दृष्टि से देखेगा, वह तुर्त अंधा होगा • राजा वहां से बिदा हो, फिर अपने नगर में आया, और नगर में बधाई बजने लगी • इतनी बात पुतली से सुन कर राजा भोज, सिंहासन पर हाथ धर कर एक अपने पांव को रख खड़ा ऊआ, और चाहा कि आसन मार गद्दी पर आ बैठूं, इतने में आंख से अंधा हो गया, और दीवानी२ बातें करने लगा, चाहता था कि हाथ उस पर से उठावे, जुदा न होता था, यह हाल देख पुतलियां खिल खिलाकर हंसी, और सब सभा भैचक होगई, अपने जी में सब लोग कहने लगे, कि राजा ने यह क्या अज्ञानपन किया, कि बिना बात सुने सिंहासन पर पांव दिया! यह अपनी दशा देख राजा भोज बऊत पछताकर लज्जित ऊआ, तब पुतली बोली, कि ऐ मूर्ख! तू ने हमारी बात न सुन कर क्या फल पाया? और अब तू ऐसा ही रह. यह सुन निराश हो बोला, कि इस का यतन कुछ तुम बताओ, तब पुतली बोली कि राजा बिक्रम का नाम ले, तब तू इस दुख से छूटेगा. जब बिक्रम का यश राजा भोज ने बखान किया, तब हाथ छूट गया, और आंख से भी सूझने लगा,

फिर नीचे उतर खड़ा हुआ। यह देख कर सब लोग भयमान हुए, और राजा भी अपने चित में डरा, सभा के सब लोग बोले, कि राजा विक्रम के समान होना इस कलि में कठिन है, फिर पुतली बोली, कि राजा! इसी वास्ते मैं ने कहा था और तू मेरी बात झूठ मत मान, तू मूर्ख है, कुछ भी तुझे ज्ञान नहीं, जो तू विद्या पढ़ा है इस से कुछ होता नहीं, ज्ञान और ही चीज़ है, अपने बराबर राजा वीरविक्रमाजीत को मत समझ, वह देवताओं के समान था, और उस के बराबर ज्ञान, ध्यान, तेरा नहीं, अपने जी से आस छोड़, यह सिंहासन तुझे नहीं सजेगा, और संसार में बहुत बातें हैं वह कर जिस से संसार में तेरा राज स्थिर हो, प्रताप बढ़े, कीर्त्ति रहे"। वह दिन भी गरज़ इन्हीं बातों में गुज़र गया, फिर अपने महल में गया रात को जों तों काट सुबह फिर उसी मकान पर आन खड़ा हुआ तब।

## । मनमोहनी अट्ठाईसवीं पुतली ।

बोली कि, "सुन राजा भोज! राजा वीरविक्रमाजीत के समान बली, साहसी, ज्ञानी, कलि में दूसरा जो कोई हुआ हो, तो मुझे बता दे, और जो मैं कहती हूं, सो सच कर जान. एक दिन मैं ने राजा वीरविक्रमाजीत से हंस कर कहा, कि स्वामी! पाताल में राजा बलि बड़ा राजा है, कि जिस के हाल समान भी तू नहीं हो सकता है, और जो अपना राज तू स्थिर किया चाहे, तो एक बार राजा

बलि के पास तू हो आ. यह बात सुनते ही बैतालों को बुला, आज्ञा दी, कि पाताल पुरी में मुझे राजा बलि के पास ले चलो, सुनतेही बैताल तुर्त ले उड़े, और दम भर में पहुंचा दिया, राजा वह नगर देख, भैचक हो रहा, और अपने मन में कहने लगा, कि ऐसा नगर कहीं आज तक नहीं देखा, मानिंद कैलाश के हो रहा है, धन्य राजा बलि को, जो इस नगर का राज करता है * इस तरह से नगर देखता हुआ, राजा की सिंह पौर पर आ खड़ा हुआ, और हाथ जोड़, बिनती कर, द्वारपालों से कहने लगा, अपने राजा को मेरे आने का समाचार कहो, कि महाराज! मर्त्य लोक से राजा बिक्रम आप के दरशन को आया है, यह सुन डिउड़ी दार ने अपने राजा के पास जा बिक्रम की खबर दी, सुन कर राजा बलि ने कहा, नर को मैं अपना मुख न दिखाऊंगा, यह सुन कर दरबान ने आ राजा से कहा, कि तुम्हें दर्शन न होगा, राजा बिक्रम बोला, कि जब तलक दर्शन न पाऊंगा, तब तलक यहां से मन न डुलाऊंगा * यह बात जाकर दरबान ने राजा बलि से कही, तब उस ने कहा, कि बिक्रम तो कौन है जो राजा इंद्र भी आवे तोभी मैं अपना दर्शन न दूं. फिर कई दिन के बअद एक दिन राजा ने खुस पास के अपना सिर काट डाला, बलकि तमाम सभा में रौला मचा, कि बड़ा अयुक्त काम इस प्राणी ने किया, राजा ने बात सुन हंस कर आज्ञा दी, कि अमृत लेजाकर उसे जिलाओ, और कहो, कि तुझे दर्शन होगा, तू अपने जी में न घबरा, इस वक्त तू जा, और अपना राज काज कर, और जब शिवरात्रि आवेगी, तब तू आइयो,

तुझे दर्शन मिलेगा॰ यह सुन एक दास राजा का अमृत लेगया, और राजा बीरबिक्रमाजीत पर छिड़क कर जिलाया, जब राजा सावधान ऊआ, उठ बैठा, तब उस ने राजा बलि का संदेसा सब कहा. सुन कर बिक्रम बोला कि तुम यह बात कह कर मुझे क्यों बहकाते हो, मैं तुम्हारी नहीं मानने का, इस से उत्तम यह है, कि तुर्त महाराज का दर्शन करूं. यह सुन लोगों ने राजा के पास आकर कहा, कि महाराज! वह नहीं मानता और जाता नहीं, जब इस जवाब, ओ सुवाल को कुछ देर ऊई, तब फिर राजा बिक्रमाजीत ने अपना सिर काट डाला, द्वारपाल ने राजा से कहा, कि महाराज फिर उस मनुष्य ने आत्मघात किया, राजा ने फिर अमृत भेज दिया और कहा कि उसे जिला, समझा कर उस के नगर को पठा दो. एक दूत ने आकर राजा पर अमृत छिड़क जिलाया, और कहा कि तू अपने जी में ढाढ़स रख, अब तुझे तुर्त दर्सन होगा और जितने राजा की सभा के लोग थे, उन्होंने एक मता कर राजा से कहा, कि महाराज बिक्रम की आस को निरास मत करो, क्योंकि, इस ने बड़ा साहस किया है, उन की बातें सुन राजा बलि उठ कर द्वार पर आया, और बिक्रम ने दर्शन पाया, और दंडवत कर, हाथ जोड़, कहा कि महाराज! धन्य हैं भाग मेरे, जो मैं ने आज आप का दर्शन पाया, और जन्म का दुख गंवाया. फिर कहने लगा, कि महाराज! क्या मेरा अपराध था जो आप मुझे दर्शन न देते थे, क्या मैं साहसी नहीं ऊं, या मैं दानी नहीं ऊं, या मुझे लोक के लोग नहीं जानते, यह कौनसा पाप था, जो मेरे द्वारे आने से आप ने बुरा

माना? तब राजा बलि बोला, कि सुन विक्रम! कुलनायक तेरे समान और कोई नहीं, अब कान देकर सुन, कि मैं तेरे आगे इस का ब्योरा कहता हूं ॰ पहले राजा हरिचंद बड़ा दानी, बड़ा साहसी, हो गया है, और एक राजा जगद्देव भी बड़ा दानी, और बड़ा प्रतापी हो गया है, उन्होंने बड़ा दान और साहस किया था, पर तेरा सा जी उन का न था, और उन्होंने भी मेरे दर्शन की बहुत अभिलाषा की थी, पर दर्शन मैं ने किसी को न दिया, तू एक दीप का राजा किस गिनती में है, पर तेरी तपस्या बड़ी जोरावर है, जो तुझे दर्शन मिला ॰ राजा विक्रम ने फिर हाथ जोड़ कहा महाराज! जो आप ने कहा सब सच है, और मैं ने निश्चय कर अपने जी में जाना, कि आप ने मुझ पर बड़ी कृपा कर दर्शन दिया, और दया कर भवसागर से पार किया, फिर राजा बलि ने कहा कि राजा! तू अब बिदा हो, और जाकर अपना राज काज कर, बिदा का नाम विक्रम ने सुन कर बड़ा खेद किया, इतने में राजा बलि ने एक लखुल मंगा विक्रम को प्रसाद दिया, और उसका गुन बताया, जो तू इस से मांगेगा, यह सब देगा, विक्रम ने हाथ जोड़ कर लिया और दंडवत कर बिदा हो, बैताल पर सवार हो, अपने नगर को आया. जब नगर के निकट आनकर पहुंचा, नदी के किनारे२ देखे तो एक स्त्री का खाविंद मरगया है, उसे जला कर खड़ी हुई वह डकरा२ रोती है, और कहती है कि अब इस संसार में मेरा मालिक कोई नहीं, और न मेरे पास माया है, किस तरह मैं तेरा श्राद्ध करूंगी, और पंचों से सुरखुरू हूंगी, इसे कह२ कूक मार२ रोता, राजा ने

सुना, और देखकर वह रत्न उस स्त्री को दिया, और कहा जो तू इस से मांगेगी सो तेरी यह आस पुजावेगा, उस को ले वह नारी नगर में गई, और राजा भी अपने महल में आ दाख़िल ऊआ" ॰ इतनी बात कह पुतली बोली कि सुन राजा भोज, ये गुन विक्रम में थे, ऐसा साहसी था, और प्रजा का हितकारी, जो तू सात स्वर्ग फिर आवेगा तो भी उस के समान न होसकेगा, इस से तू अपने मन के ख़ियाल से बाज़ आ, और जो राजा ने काम किये हैं सो भी तुझ से कऊंगी." वह भी दिन इस तरह से टलगया उस के सुबह राजा दीवान को साथ ले सिंहासन के पास फिर आन खड़ा ऊआ तब ॰

## ॰ वैदेही उनतीसवीं पुतली ॰

बोली "राजा भोज! तू किस बात पर भूला है, सब सखियों ने तुझे कथा सुनाईं तब भी तू पत्थर न पसीजा; पहले मुझ से बात सुन ले पीछे सिंहासन पर पांव दे." राजा ने कहा अच्छा कह, पुतली बोली, "एक दिन राजा बीरविक्रमाजीत रात को अपने मंदिर में सोता था, कि एक ख़्वाब देखा, वह मैं तेरे आगे कहती ऊं. क्या देखता है? कि एक सोने का महल है, और उस में अनेक२ प्रकार के रत्न जड़े हैं, और तरह ब तरह के पाक पकवान और सुगंधें धरी ऊई हैं, और एक तरफ़ एक अच्छी फूलों की सेज बिछी ऊई है, एक तरफ़ फूलों के गहने चंगेरों में भरे ऊए, अतर दान, पान दान, गुलाब पाशें, भरी धरी हैं, और मकान के चारों ओर फुलवारी

खिली डुई है; बाहर उस मकान की भीतों पर रंग ब रंग के चित्र बने डुए, कि जिन के देखे से तुर्त आदमी मोहित हो, और उस मंदिर के भीतर खूब सूरत स्त्रियां अच्छे बाज मिलाये मीठे२ मधुर२ सुरों से बैठी गाती हैं, और एक तपसी बैठा डुआ राग सुनता है. यह देख राजा ने अपने जी में कहा, कि यह तपसी इन नारियों के योग नहीं है॰ इतने में आंख खुल गई, और सुबह डुई तब स्नान, ध्यान, पूजा कर बीरों को बुलाकर कहा, कि मैंने जिस जगह को सपने में देखा है, तुम मुझे वहां ले चलो. राजा की बात सुनते ही बीर उठाकर ले उड़े और पल मारते वहां पडुंचाया. राजा ने वहां से बीरों को रुखसत किया और आप उस बागचे में गया और उस मकान की तैयारी देखते ही भैचक हो, अपने मन में कहने लगा, कि यह मकान किसने बनाया है, आदमी का तो मकदूर नहीं, चाहिये तो बिरह्मा ने अपने हाथ से चित दे पच के रचा है. फिर उस मंदिर के अंदर जा, राजा खड़ा डुआ॰ इतने में वहां जो रंडियां बैठी गाय रहीं थीं, सो राजा को देख अपने मन में डर चुप हो रहीं, और उस सिद्ध का स्मरन किया, उस ने तुर्त आके दर्शन दिया, और वह बिक्रम को देख क्रोध कर बोला, कि अभी आप तुझे देता हूं, कि तू जल कर भस्म हो जाता है, किस लिये मेरे स्थान पर आया है, सुख से ये स्त्रियां बैठी राग अलाप रहीं थीं, तू ने आकर क्यों भंग किया? यह सुन राजा हाथ जोड़, बिनती कर, बोला कि महाराज! मैं अनजान यहां आया हूं, तुम्हारे दर्शन की मुझे इच्छा थी. तुम्हारे क्रोध की आंच को कौन सह सकता

है, मैं आप का दास हूं, चूक मेरी मुआफ़ कीजिये. यह सुन, वह जोगी बोला कि सुन बिक्रम! तू ने जब कहा मुझे बड़ा क्रोध हुआ था, पर जो तू मेरे सनमुख न होता तो मैं तुझे श्राप देता, और अब मैं तेरी बात सुन प्रसन्न हुआ, तू मुझ से मांग जो चाहिये॰ राजा ने कहा कि महाराज! मैं क्या मांगूं, आप के प्रसाद से मेरे यहां सब कुछ है, अन, धन, रतन, हाथी, घोड़े, किसी चीज़ की कमी नहीं. पर एक बस्तु मांगने के लिये मैं आप के पास आया हूं, जो कृपा कर दीजिये तो मैं मांगूं. यह सुन जोगी ने कहा राजा जो तू मांगेगा सो मैं दूंगा. राजा ने कहा यह मंदिर मुझे दीजिये. जोगी ने सुन बिलंब न किया, तुर्त वह मंदिर राजा को दिया, और अपना जोग रूप धर वहां से तीर्थ बरत करने को गया॰ राजा ने जब वह महल पाया, तब प्रसन्न हो गद्दी पर जा बैठा, और वे सब रंडियां जैसे जोगी के आगे गातियां थीं गाने लगीं, राजा उस मंदिर में ख़ुशी से रहने लगा, अनेक२ प्रकार के रसभोग करने लगा॰ इतनी बात कह पुतली बोली सुन राजा भोज राजा बिक्रम तो वहां बैठकर आनंद करने लगा, और जोगी तीर्थ२ फिरता था, और जो कोई सिद्ध वहां मिलता था उस से अपना दुख कहताथा. इस तरह से किसी और तीर्थ में जा पहुंचा, और वहां एक जती से अपने जी के दुख का ब्यौरा सब कहा॰ उसने उसे कहा कि तू अपने स्थान को जा, और भेस धर के राजा से जा सुवाल कर वह धरमात्मा है, जभी तू वह मकान मांगेगा तभी तुझे हवाले करदेगा. यह उस की सीख मान एक बूढ़े बिराह्मन का भेस धर, उस मंदिर के निकट आया.

द्वार पर आ ताली दी, ताली की आवाज़ सुनतेही राजा बाहर निकल आया, और उसे कहा कि तू क्या मांगता है? मांग, मैं तुझे दूंगा, तब उस ने कहा महाराज! मैं तमाम पृथिवी फिर आया पर अपनी इच्छा का स्थान कहीं न पाया, कि जहां मैं बैठूं. यह सुन राजा हंस के बोला कि यह ठांव तुम्हारी इच्छा के मुवाफ़िक़ हो तो लो, यह सुन विराह्मन ने असीस दी, राजा उसे उस जगह पर बिठा, अपने घर को आया" * इतनी बात कह पुतली बोली, "सुन राजा भोज! तू उस के सिंहासन पर बैठने जोग नहीं है, तू अपने जी में नहीं विचारता जो बिना समझे ऐसा इरादः करता है. जो उस की बराबर हो वह इस सिंहासन पर बैठे." वह रोज़ भी यों आख़िर हुआ, अपता पचता अपने मंदिर में गया, रात तो यों तों कटगई, सुबह हुए स्नान, पूजा कर फिर वहीं आकर मौजूद हुआ, और सिंहासन पर चाहे कि पांव धरे *

## * रूपवती तीसवीं पुतली *

बोली, "कि सुन राजा! बावले, अज्ञानी, ऐसा पुरुषार्थ तू ने कब किया जो सिंहासन पर बैठने को आया है, एक दिन की बात राजा बीरबिक्रमाजीत की मैं तुझे कहती हूं, तू सुन, कि अपने महल में एक रात को राजा आराम से सोता था, इस में कुछ राजा के जी में आया, एक बारी उठ कर, काछा बांध, ढाल तलवार ले, शहर के कूचों में फिरने लगा. आगे जाकर देखे तो चार चोर

खड़े ज़ए बातें कर रहे हैं, कि किधर को चोरी करने हम चलें; उन में से एक कहने लगा, अच्छी साअ़त में चलो, तो कुछ माल हाथ लगे, और बुरी साअ़त चलने से दुख पाकर खाली हाथ फिर आवेंगे॰ इस तरह से सब बातें उन की राजा ने सुनी और उन्होंने भी राजा को देखा, उन में से एक बोला कि तू कौन है? राजा ने कहा, जो तुम हो सो मैं ज़ं. यह सुन कर उन्होंने राजा को भी अपने साथ लगा लिया, और चोरी को चले. आगे जा एक जगह पज़ंच कर एक से एक पूछने लगा, कि अपना२ गुन कहो, तब एक उन में से बोला, कि मैं ऐसा मज़र्त्त हे जानता ज़ं कि जिस में धावा करने से कभी खाली फिर न आवें. दूसरा बोला, कि मैं सब जान-वरों की बोलियां समझता ज़ं. तीसरा बोला कि मैं जिस मंदिर में जाऊं मुझे कोई न देखे, और मैं अपना काम कर आऊं. चौथा बोला मेरे पास एक ऐसी चीज़ है, कि कोई मज़लेरा मुझे मारे मैं न मरूं॰ उन चारों ने ये बातें कह राजा से पूछा, कि तू क्या विद्या जानता है? वह कह, तब राजा बोला, कि मैं यह विद्या जानता ज़ं, कि जहां धन गड़ा हो तहां मैं बता दूं. उन चारों ने राजा से कहा, कि चल तू आगे हम तेरे पीछे हैं, जहां दौलत गड़ी ज़ई हो, हमें बता दे. इस तरह बातें कर आगे२ राजा पीछे२ चोर चले ज़ए, राजमहल के पीछे बाग़चे में आये, और जिस जगह दौलत राजा की गड़ी थी सो उन चोरों को राजा ने बतादी, उन्हों ने वहां खोदा एक तहख़ाने का दरवाज़ा निकला, उसे तोड़ कर अंदर जादेखें तो करोड़ों का जवाहिर और अशरफ़ियां, रुपये भरे ज़ए

हैं. सब ले पोटें बांध, सिर पर धर, ले चले, इतने में एक गीदड़ बोला, उन में जो जानवरों की भाषा जानता था सुन कर वह समझा. चोरों से कहा कि भाई यह गीदड़ बोलता है, इस धन लेने में कुछ कुशल नहीं. उन में से एक बोला कि अपना शुगून तू रहने दे. पाई हुई लक्ष्मी तो हम नहीं छोड़ते, छोड़ें तो हमारे धर्म में बट्टा आवे. उन में से दूसरा बोल उठा, कि भाई धन, रतन तो पाया पर एक वस्त्र नहीं मिले, इस से कहीं चल कर और जगह चोरी कीजिये, और वहां से वस्त्र लीजिये, तो फिर चोरी का नाम भी न लीजिये • फिर उन में से एक बोला, राजा का धोबी यहां रहता है, उस के घर में चल कर सेंध दें तो तरह ब तरह के कपड़े मिलेंगे. यह मनसूबः कर धोबी के पिछवाड़े तो वे गठरियां रख दीं, और जाकर उस के घर में सेंध दी. इस में उस का गधा देख कर रेंका, और धोबी जागा, खफ़ा हो गधे को खूब सा पीटकर कहने लगा, कि यह कमबख़्त मेरे पीछे पड़ा है, दिन भर घाट पर मैं मिहनत करूं, सोते में यह सतावे • इतना कह धोबी फिर आकर सो रहा, गधा चोरों को देख फिर बोला, आख़िर धोबी ने उस गधे को चार पांच मर्तबः मार हारकर रस्सी खोल छोड़ दिया, और आप आन के सो रहा, चोर तो चोरी करने लगे, और राजा ने अपने जी में विचारा, कि वह तो अपना धन था जो चाहा सो किया, और अब इन के साथ रहकर अधर्म का भागी कौन होगा? यह समझ कर राजा अपने महल में चला आया, और चोर वे पोटें बांध अपने घर को गये, सबेरा होते ही, शोर हुआ, कि राजा के

भंडार में चोरी हुई. कोतवाल आया, और देख भाल जगह२ हरकारे जासूस भेज दिये, घाट, बाट सब बंद किये * आखिर को तलाश कर चारों चोरों को बांध कर हरकारे कोतवाल के पास ले आये. कोतवाल ने ले आकर राजा के रोबरू खड़े किये, राजा का मुंह देख२ वे जो अपने जी में विचार करने लगे, कि राजा ही की सूरत का पांचवां चोर हमारे साथ था, और जब धोबी के यहां हम चोरी को गये, तो वह जाता रहा. यह बड़ा अचंभा है, कि अपना हिस्सः भी वह न ले गया. ये अपने जी में विचारते थे. राजा ने मुसकुरा कर कहा तुम मुंह देख२ मेरा क्या अपने जी में सोचते हो? खैर तुम्हारी इसी में है कि वह माल जहां रक्खा है, तहां से ला दो * चोर बोले महाराज! बड़े अचंभे में हम हैं. एक चोर रात को हमारे साथ चोरी करने में शरीक था, जब तक चोरी की तब तक तो साथ था, और अपना भाग लेने के वक्त भाग गया. राजा ने कहा अच्छा उस चोर को भी बता दो. तब उन में से एक चोर बोला महाराज! जी चाहे तो हमें मार डालो, चाहो तो छोड़ दो, पर आप के रूबरू हम सच कहते हैं, कि इस वक्त तुम राजा हो, और रात को हमारे साथ थे क्योंकि हमने बहुतों के साथ चोरियां की हैं, पर ऐसा किसी को नहीं देखा, जो अपना बांट छोड़ दे, इस लिये हम धर्म से कहते हैं हमारे साथ आप ही थे. यह सुन राजा हंसकर बोला, तुम अपने जी में मत डरो, हम ने तुम्हारी जान बख्शी की, पर एक बात हम तुम से कहते हैं, सो तुम्हें करनी पड़ेगी, तुम अब चोरी करने से हाथ उठाओ, बल्कि और

जो दौलत तुम्हें चाहिये, मेरे ख़ज़ाने से ले आओ, यह सुन कर चोरों ने राजा की बात क़बूल की, राजा ने उन्हें और भी मुंह मांगी दौलत दी और बिदा किया. वे धन ले२ अपने२ घर को गये॰ इतनी बात कह पुतली बोली कि सुन राजा भोज! न तू ऐसा साहस करेगा, न इस सिंहासन के जोग होगा. इस से जाकर अपना राज कर और यह ख़्याल छोड़ दे." राजा चुप होकर वहां से उठ अपने मकान में दाख़िल हुआ. वह साइत और वह दिन भी यों टल गया. वहां से अपने मंदिर में आ रात को तो सोच में काटा. दूसरे दिन सुबह के होते ही सिंहासन के पास आकर खड़ा हुआ. अपने मन में बिचार करने लगा, कि मैं इस सिंहासन पर बैठने न पाया, और बिना स्वार्थ जनम गंवाया. सब देस२ यह ख़बर होचुकी, कि राजा भोज राजा बीरबिक्रमाजीत के सिंहासन पर बैठने लगा सो बैठना मेरा न हुआ. यह बात सुन कर सब लोग हंसेंगे, और गंधर्व गालियां देंगे, और मेरे कुल को कलंक लगा॰ यह अपने जी में सोच कर, राजा नीची गर्दन किये सिंहासन के पास खड़ा हुआ, फिर अपने जी में बिचारता था, कि एक था वह जी कि जिस का बिक्रम जैसा पुत्र हो, और एक मैं हूं, कि कुल को दाग़ लगाया, और जो मनसूब: किया सो बन न आया॰ ऐसी२ बातें राजा मन में बिचार२ चिंता करता था, और कुछ जी में ग़ैरत आती थी, और कुछ क्रोधित होता था, कि इस में झुंझला कर जल्दी कर चाहे कि सिंहासन पर बैठे, इतने में॰

## * कौसिल्या इकतीसवीं पुतली *

बोली, "सुन राजा भोज! तू बड़ा मूर्ख है, जो कहा नहीं मानता, और साहस को तू सहज कर जानता है, कंचन की बराबरी पीतल नहीं कर सकता, और हीरे के बराबर शीशः नहीं होता, और चंदन के गुन को नीम नहीं पाता, इस से तू हज़ार अपने जी में मनसूबः किया कर लेकिन राजा बीरबिक्रमाजीत के बराबर तू नहीं हो सकता, और उस के सिंहासन पर बैठते ऊए तुझे शर्म नहीं आती? इतनी बात उस पुतली की सुन राजा अपने जी में बऊत सा लजाया, राज और जीतब अपना धिक्कार कर माना, फिर इतनी बात पुतली ने कही," कि सुन राजा! मैं एक दिन की बात राजा बीरबिक्रमाजीत की तेरे आगे कहती ऊं, कि जब राजा के मरने के दिन नज़दीक आये, तब राजा को मअ़लूम ऊआ, और मअ़लूम करके वाईं नगर में गंगा तीर पर एक मंदिर बनवाया, जब वह मंदिर बन चुका, तब आप भी वहीं जा रहा • तमाम मुल्कों में ख़बर की, कि जो कोई दान लिया चाहे, सो वाईं नगर में आकर ले, और जितने बिराह्मन, पंडित, भाट, भिखारी आये तिन्होंने मुंह मांगे दान पाये • यह ख़बर देवताओं को भी पऊंची. इस में बऊत से देवता रूप बदल२ दान लेने का बहानः कर राजा का सत देखने आये, और आ२ कर जो२ जिस के जी में आया सो२ मांगा, और राजा ने भी सोई दिया • जब दान ले चुके तब राजा के सौहीं खड़े हो असीस दे, कहने लगे, कि धन्य है

राजा बिक्रम तेरे तईं और धन्य है तेरे माता पिता को! कि तू ने ऐसा शाका बांधा कि तीनों लोक में तेरी निशानी रहेगी. सत युग में जैसा सत्यवादी राजा हरिचंद, और त्रेता में जैसा दानी राजा बलि ज़ुआ, और द्वापर में जैसा राजा युधिष्ठिर ज़ुआ, तैसा कलि युग में बिक्रमाजीत तू है, जैसे चारों युग में तुम धर्मात्मा राजा ज़ुए, तैसे न ज़ुए हैं, न होंगे. इस तरह राजा से कह देवता बिदा ज़ुए॰ इतनी कह पुतली बोली कि सुन राजा भोज! देवता तो सब बिदा हो आये, और राजा आकर महल के झरोखे में बैठा. इतने में एक राजा को किसी ऋषिने शाप दिया था, सो वह सोने का हिरन बनकर राजा बीरबिक्रमाजीत के सोंहीं आया. राजा ने देखतेही उस के मारने को कमान, और तीर उठाया, चाहे कि राजा बान मारे, इस में वह हिरन बोला कि मैं अगले जन्म का बिराह्मन ज़ूं, मारे भूख के दिन रात फिरता ज़ूं, एक सिड्ड से मैं ने अपनी मुक्ति मांगी थी, उसे मुझे हिरन किया, फिर मैं ने उस सिड्ड से कहा कि महाराज! तुम ने मुझे हिरन तो बनाया, पर मेरी गति आगे किस तरह होगी? तब उस ने मुझ से कहा कलियुग में राजा बीरबिक्रमाजीत बड़ा दाता होगा, उस का जब तू जाकर दर्शन करेगा, तब तेरी मुक्ति होगी, इस लिये मैं तेरे दर्शन को आया ज़ूं. राजा ने उस की बात सुनकर हंस दिया, और उस हिरन ने उसी दमें अपना शरीर त्याग किया. राजा ने उस हिरन को जलाकर गंगा में बहा दिया, और बज़ुत सा उस के नाम यज्ञ किया॰ इतना कह पुतली बोली सुन राजा भोज! तू उस के बराबर क्योंकर हो सकता है?

और तू अपने जी से यह बात दूर कर सिंहासन को ले कर अभी तुर्त गड़वा दे जहां से लाया है तहां पहुंचा दे" * इतनी बात सुन राजा भोज, अपने जी में सोचने लगा, और जवाब कुछ बन न आया, और निपट निरास हो, अपने मंदिर में आया. वह दिन इस तरह गुजर गया अपने मकान में आ, रात उसी चिंता में बिताई, सबेरे हुए मन में बैराग्य लिये आ सिंहासन के पास खड़ा हुआ तब *

* भानमती बत्तीसवीं पुतली *

बोली, "राजा! एक मेरी बिनती सुन, और अंत कथा मैं तुझ से बुझा कर कहती हूं, तू अपना मन लगा कर सुन, कि जब अंत समा राजा बिक्रमाजीत का आया, तब आप बिमान पर बैठ, इंद्र लोक को गया, और अंबावती नगरी में शोर हुआ. तीनों लोक में हंगामः मचा कि राजा बीरबिक्रमाजीत का काल हुआ, उस वक्त आगिया, कोयला, दोनों बीर भी साथ राजाही के लोप होगये, न वह स्वामी रहा, न वे दास रहे, संसार में से धर्म की धजा उखड़ गई, सब रऐयत राजा के राज की रोने लगी, बिराह्मन, भाट, भिखारी, रांड, दुखी, सब धाय मार२ रो२ कहने लगे, कि हमारा आदर करने वाला और मान रखने हारा, आज जग से उठ गया, रानियां राजा के साथ सती हुईं, और जितने दास दासी थे सो सब अनाथ होगये, और जितने लोग, नौकर, चाकर, सिपाही, शागिर्द पेशः थे सब रोते थे, और कहते थे, कि हाय! हम में से कोई काम

न आया ॰ इस तरह की नशा खलबल राजा के राज भर में होरही थी तब मंत्री ने राज कुंवर जैतपाल को राज तिलक किया, और तमाम मुल्कों में उस के नाम का ढंढोरा फिरा दिया. जब जैतपाल राजा ऊआ, तो वह एक दिन इस सिंहासन पर बैठा, इतने में मूर्छा आई, और मूर्छा आते ही, वह बेसुध ऊआ. एक सपना देखा, उस सपने में राजा बीरबिक्रमाजीत ने उसे मनअ किया, कि इस सिंहासन पर मत बैठ, जो मेरा सा साहस और दान करे, तो इस सिंहासन पर बैठना ॰ इस में राजा जैतपाल की आंख खुल गई, और साव-धान हो, सिंहासन से नीचे उतर बैठा. मंत्री को बुला अपने ख्वाब का अहवाल सब कहा, तब प्रधान ने कहा, महाराज! अब इस आसन पर बैठना तो उचित नहीं, और एक बात मैं आप से कहता ऊं, सो आप कीजे, कि आज रात को पवित्र हो भूमि में बिछोना बिछवा, और राजा का ध्यान करके कहिये, कि महाराज! जोर मुझे आज्ञा हो, उसी मुवाफ़िक़ मैं करूं. यह कामना करके रात सोइये, इस में जैसा जवाब कामना का मिले तैसा कीजे ॰ जो दीवान ने कहा था सोई राजा ने किया, और जब राजा सोया, तब सपन में जैतपाल को राजा बीरबिक्रमाजीत ने कहा, कि उज्जैन नगरी और धारा नगरी, छोड़ कर अंबावती नगरी में तुम जाकर अपना राज करो, और इस सिंहासन को यहीं पृथिवी को सौंप दो. सवेरा होतेही, राजा जैतपाल उठा, उठते ही, मजदूरों को बुला, सिंहासन को वहीं गड़वा दिया; और आप अंबावती नगरी में आ राज करने लगा. धारा नगरी, और उज्जैन नगरी, उजड़ र

अंबावती नगरी बसने लगी" * यह पुतली की बात सुन, राजा भोज पछताय२ निराश हो सिर धुनकर उठा, और दीवान को बुला कर कहा, जहां से यह सिंहासन निकलकर आया था, वहीं गड़वा दो. यह मंत्री को आज्ञा दी आप अपने जीसे राज काज छोड़ बैठा, मंत्री राज करने लगा, और आप उदास हो एक तीर्थ में तपस्या करने गया, और यह खबर सब राजाओं को पहुंची, कि राजा भोज ने राज त्याग कर बैराग लिया * सच है कि जो जिस जोग न हो, और उस काम को करे तो उस का कुछ फल नहीं पाता, बल्कि काम अपना बिगाड़े, और जग में हंसी होती है. उन राजाओं की तो यह रीति थी, और अब के राजाओं की यह चाल है, कि प्रजा से दंड लेते हैं, साध लोगों को दुख देते हैं, और असाध लोगों को पालते हैं, थोड़े से राज में इतरा जाते हैं, और रऐयत से बे खबर रहते हैं, सच बात को सुनी अनसुनी करते हैं, झूठ बात पर दिल लगाते हैं, लेकिन इस वक़ में भी बअ़्ज़े साहिब ऐसे हैं कि अ़द्ल औ इनसाफ़ से उन के आ़लम परवरिश पाता है, और हर एक अपने मतलब को पहुंचता है *

इति सिंहासन बत्तीसी समाप्तः

# NOTES.

---

NOTE 1, PAGE 1.

बधाए plural of बधावा. It is customary among Indians, especially Hindus, on the birth of a son and heir, or on any other great occasion, to carry trays of presents suitable to their rank, accompanied by music, dancing, and such other manifestations of rejoicing as their means allow.

NOTE 2, PAGE 1.

चौपड़ का बाज़ार Chaupar literally means a game played with long dice on a cloth. Here it means a bazaar entered by four roads, each opposite the other, as Regent Circus is.

NOTE 3, PAGE 1.

सादः कार *lit.* "A plain worker." Here it means a goldsmith, who makes articles which are afterwards ornamented by superior workmen.

NOTE 4, PAGE 2.

तंबोली बीड़े बांधरहे *lit.* "Betel-leaf sellers were tying up बीड़ा" in a small packet made of a betel-leaf, inside which are areca-nuts, spices, and chanām. All Hindus, from the Rajah to the Ryot, from the King to the Fakir, amuse themselves with chewing betel leaves, a practice which in India is decidedly conducive to health. When a person calls upon anybody he is presented by the latter with this बीड़ा and Ḥuḳḳa (a pipe).

NOTE 5, PAGE 3.

जो बात२ में मोती पिरोता *lit.* "In every word strung pearls;" that is to say, he was very eloquent.

NOTE 6, PAGE 3.

राजा इंद्र. The name of a king in Hindu mythology, who rules in heaven. He is immortal, passes his time in dancing and music, and has celestial dancers at his command.

NOTE 7, PAGE 3.

मोहन का औतार. The avatar or incarnation of Cupid, *i.e.* very fascinating and charming.

NOTE 8, PAGE 4.

मचान. Is a kind of platform from twenty to thirty feet high, erected on four pillars in a corn field. A man sleeps in it during the night to guard the farm from thieves, and during the day he drives off birds and cattle by shouting and slinging stones.

NOTE 9, PAGE 4.

कान पकड़ कर, उठाया और बिठाया *lit.* "Made him seize his own ears, and made him get up and sit down." If a boy at an Indian village school is naughty, the master punishes him by making him seize his own ears, and continue to get up and sit down for a certain number of times.

NOTE 10, PAGE 6.

सात पांच करके *lit.* "At sevens and fives;" that is to say, in great anxiety and perturbation.

NOTE 11, PAGE 8.

गणेश को मनाता हुआ. Ganesh, the god of wisdom, represented with an elephant's head, and attended by a rat. The Hindus never undertake any new thing until they propitiate Ganesh. So the Rajah Bhoj was invoking him.

NOTE 12, PAGE 9.

पद्मनी. A beautiful woman, one pertaining to the highest of the four classes into which women are divided according to their external beauty.

